**नैचिकी ॥ वर्णादिभेदात्संज्ञाः स्युः शवलीधवलादयः ॥ ६७ ॥**

धुर्वह धुर्य धौरेय धुरीण सधुरधर यह पाच नाम धुर धारण करनेवाले बैलके है एकधुरीण एकधुर एकधुरावह यह तीन नाम एकधुर वहनेवाले बैलके है ॥ ६५ ॥ और जो कि सब धुरकों वहता है वह सर्वधुरीण संज्ञिक है माहेयी सौरभेयी गो उस्रा मातृ शृंगिणी ॥ ६६ ॥ अर्जुनी अघ्न्या रोहिणी यह नौ नाम गौके है और जो कि गौ गौओंमें उत्तम है वह नैचिकी संज्ञिक है वर्णादि अर्थात् वर्ण अग प्रमाण आदिकोंके भेदसे शवली धवला आदिक गौओंके नाम है जैसें वर्णभेदसें शवली यह एक नाम चित्रवर्णवाली गौका है धवला यह एक नाम शुक्लवर्णवाली गौका है और अगभेदसें लम्बकर्णी वक्रशृंगी आदिक गौओंके नाम जानने और प्रमाणभेदसें दीर्घा खर्वा वामनी आदिक गौओंके नाम जानने ॥ ६७ ॥

**द्विहायनी द्विवर्षा गौरेकाब्दा त्वेकहायनी ॥ चतुरब्दा चतुर्हायण्येवं त्र्यब्दा त्रिहायणी ॥ ६८ ॥ वशा वन्ध्याऽवतोका तु स्रवद्गर्भाऽथ संधिनी ॥ आक्रान्ता वृषभेणाथ वेहद्गर्भोपघातिनी ॥ ६९ ॥**

अवस्थाभेदसें गौओंके नाम भेद कहते हैं जो कि गौ दोवर्षकी है वह द्विहायनी संज्ञिक है और जो कि गौ एकवर्षकी है वह एकहायनी संज्ञिक है और जो कि गौ चारवर्षकी है वह चतुर्हायणी संज्ञिक है और जो कि गौ तीनवर्षकी है वह त्रिहायणी संज्ञिक है ॥ ६८ ॥ वशा वन्ध्या यह दो नाम वाझ गौके है अवतोका स्रवद्गर्भा यह दो नाम अकस्मात् गिरेहुए गर्भवाली गौके है और जो कि मैथुनकेवास्ते बैलने दबाई है वह संधिनी संज्ञिक है बैलकेसमीप जानेसें गर्भके घात करनेवाली गौ वेहत् संज्ञिक है ॥ ६९ ॥

**काल्योपसर्या प्रजने प्रष्ठौही बालगर्भिणी ॥ स्यादचण्डी तु सुकरा बहुसूतिः परेष्टुका ॥ ७० ॥ चिरसूता बष्कयिणी धेनुः स्यान्नवसूतिका ॥ सुव्रता सुखसंदोह्या पीनोध्नी पीवरस्तनी ॥ ७१ ॥**

और जो कि प्रजन अर्थात् गर्भके ग्रहणमें प्राप्तकाल है वह गौ उपसर्या संज्ञिक है यह एक नाम उचितसमयपर गर्भग्रहण करनेवाली गौका है और जो कि गौ बाला तथा गर्भवती है वह प्रष्ठौही संज्ञिक है यह नाम प्रथम गाभन गायका है अचण्डी सुकरा यह दो नाम सीधी गौके हैं बहुसूति परेष्टुका यह दो नाम बहुत व्यानेवाली गौके है ॥ ७० ॥ चिरसूता बष्कयिणी यह दो नाम बहुतकालमें व्यानेवाली गौके है धेनु नवसूतिका यह दो नाम नवीन व्यानीहुई गौके हैं सुव्रता सुखसंदोह्या यह दो नाम

दुहनेमें सुशीला गौके हैं. पीनोध्नी पीवरस्तनी यह दो नाम मोठे २ थनोंवाली गौके हैं ७१

**द्रोणक्षीरा द्रोणदुग्धा धेनुष्या बन्धके स्थिता ॥ समांसमीना सा यैव प्रतिवर्षं प्रसूयते ॥ ७२ ॥ ऊधस्तु क्लीबमापीनं समौ शिवककीलकौ ॥ न पुंसि दाम संदानं पशुरज्जुस्तु दामनी ॥ ७३ ॥**

द्रोणक्षीरा द्रोणदुग्धा यह दो नाम द्रोणभर दूध देनेंवाली गौके हैं. और जो कि साहूकारके घर करजकी शुद्धिपर्यन्त बंधक अर्थात् धरोहर या गहनेंमें रक्खीहुई गो धेनुष्या संज्ञिक है. और जो कि प्रत्येकवर्ष ब्याती है वह समांसमीना संज्ञिक है॥७२॥ ऊधस् आपीन यह दो नाम गौके थनके हैं यह दोनोंशब्द नपुंसकलिंग हैं. शिवक कीलक यह दो नाम गौओंके बांधनेंकेवास्ते गाढहुए काष्ठके हैं इसकों खूंटा कहते हैं यह दोनों शब्द समानलिंग हैं. दामन् संदान् यह दो नाम बाँधनेंकी रस्सीके हैं तिसमें दामन्शब्द पुंलिंगमें नहीं होता किन्तु नपुंसक और स्त्रीलिंगमें होताहै. पशुरज्जु दामनी यह दो नाम उस रस्सीके जिस बहुतसी गाँठोंवाली एकहीमें बहुतसें बैल बाँधेजाते हैं ॥ ७३ ॥

**वैशाखमन्थमन्थानमन्थानो मन्थदण्डके ॥ कुठरो दण्डविष्कम्भो मन्थनी गर्गरी समे ॥ ७४ ॥ उष्ट्रे क्रमेलकमयमहाङ्गाः करभः शिशुः॥ करभाः स्युः शृङ्खलका दारवैः पादबन्धनैः ॥ ७५ ॥**

वैशाख मंथ मंथान मंथन् मंथदंडक यह पांच नाम दधिके मथनेंके दण्डके हैं इसकों रई कहतेहैं. कुठर दण्डविष्कंभ यह दो नाम उस खंबेके हैं जिनमें कि मथनेका दण्ड बंधा रहताहै. मंथनी गर्गरी यह दो नाम दधि मथनेंके पात्रके हैं यह दोनों शब्द समानार्थ हैं ॥ ७४ ॥ उष्ट्र क्रमेलक मय महांग यह चार नाम ऊंटके हैं और ऊंटका बच्चा करभ संज्ञिक है और लकडीके बनेंहुए पादबंधनोंसें युक्त हुए करभ ऊंटकेबच्चे शृंखलक संज्ञिक हैं ॥ ७५ ॥

**अजा छागी शुभच्छागवस्तच्छगलका अजे ॥ मेढ्रोरभ्रोरणोर्णायुमेष वृष्णय एडके ॥ ७६ ॥ उष्ट्रोरभ्राजवृन्दे स्यादौष्ट्रकौरभ्रकाजकम् ॥ चक्रीवन्तस्तु बालेया रासभा गर्दभाः खराः ॥ ७७ ॥**

अजा छागी यह दो नाम छेरीके हैं. शुभ छाग वस्त छगलक अज यह पांच नाम बकरेके हैं इसकों बोकडभी कहते हैं. मेढ्र उरभ्र उरण ऊर्णायु मेष वृष्णि एडक यह सात नाम मेंढेके हैं ॥ ७६ ॥ उष्ट्र उरभ्र अज इन्होंके समूहमें क्रमसें औष्ट्रक औरभ्रक आजक शब्द वर्ते हैं. जैसें उष्ट्र नाम ऊंटोंका समूह औष्ट्रक संज्ञिक है. उर-

भ्रनाम मेंढोंका समूह औरभ्रक संज्ञिक है और अजनाम बकरोंका समूह आजक संज्ञिक है चक्रीवत् बालेय रासभ गर्दभ खर यह पाच नाम गधाके है ॥ ७७ ॥

**वैदेहकः सार्थवाहो नैगमो वाणिजो वणिक् ॥ पण्याजीवो ह्यापणिकः क्रयविक्रयिकश्च सः ॥ ७८ ॥ विक्रेता स्याद्विक्रयिकः क्रायिकक्रयिकौ समौ ॥ वाणिज्यं तु वणिज्या स्यान्मूल्यं वस्नोऽप्यवक्रयः ॥ ७९ ॥**

वैदेहक सार्थवाह नैगम वाणिज वणिज् पण्याजीव आपणिक क्रयविक्रयिक यह आठ नाम वेचने खरीदनेसे वर्त्तमान हुए पुरुषके है इसकों वणियाँ कहते है ॥ ७८ ॥ विक्रेतृ विक्रयिक यह दो नाम वस्तुके वेचनेवालेके है क्रायिक क्रयिक यह दो नाम वस्तुके खरीदनेवालेके है यह दोनों शब्द समान है वाणिज्य वणिज्या यह दो नाम वणिजोंके है मूल्य वस्न अवक्रय यह तीन नाम वेचनेयोग्य वस्तुके मूल्यके है इसकों मोल कहते है ॥ ७९ ॥

**नीवी परिपणो मूलधनं लाभोऽधिकं फलम् ॥ परिदानं परीवर्तो नैमेयनिमयावपि ॥ ८० ॥ पुमानुपनिधिर्न्यास प्रतिदानं तदर्पणम् ॥ क्रये प्रसारितं क्रय्यं क्रेयं क्रेतव्यमात्रके ८१ ॥**

नीवी परिपण मूलधन यह तीन नाम उसके है, जो कि क्रयविक्रयादिकव्यवहारमें मूल धन है और जो कि फल मूल धनसें कालांतरमें सिद्ध हुआ है, वह लाभ है इसकों नफा कहते हैं. परिदान परीवर्त नैमेय निमय यह चार नाम लेनदेनके हैं ॥ ८० ॥ उपनिधि न्यास यह दो नाम धरोहरके हैं यह दोनों शब्द पुलिंग है और जो कि रखनेवालेके लियें उस धरोहरका अर्पण करना है वह प्रतिदान संज्ञिक है खरीदनेके विषयमें ग्राहक ग्रहण करे इसबुद्धिकर बाजारमें फैलाया हुआ वस्तु क्रय्य संज्ञिक है और खरीदनेयोग्यमात्र वस्तुमें क्रेय शब्द होताहै भाव यह है कि, खरीदनेयोग्य वस्तु कहींभी वर्त्तमान हो वह क्रेय संज्ञिक है ८१

**विक्रेयं पणितव्यं च पण्यं क्रय्यादयस्त्रिषु ॥ क्लीबे सत्यापनं सत्यंकार सत्याकृतिः स्त्रियाम् ॥८२॥ विपणो विक्रयः संख्याः संख्येये ह्यादश त्रिषु ॥ विंशत्याद्याः सदैकत्वे सर्वाः संख्येयसंख्ययोः ॥ ८३ ॥**

विक्रेय पणितव्य पण्य यह तीन नाम वेचनेयोग्य वस्तुके है क्रय्यादिकशब्द तीनों लिंगमें होतेहैं सत्यापन सत्यंकार सत्याकृति यह तीन नाम उसके है, जो कि मैंने अवश्यही इसमें खरीदना है इत्यादिक सत्य करना है तिसमें सत्यापन नपुंसकलिंगमें होता है और सत्याकृतिशब्द स्त्रीलिंगमें होताहै ॥ ८२ ॥ विपण विक्रय यह दो नाम वेचनेके है दशशब्दसे लेकर एकादि अठा

दशान्तशब्द संख्येय अर्थात् संख्यासंबन्धी विशेष्यकेविषें वर्त्तमान हुए तीनों लिंगमें होते हैं. जैसें [ एका शाटी—एकः पटः—एकं वस्त्रम्—दश स्त्रियः—दश पुरुषाः—दश कुलानि—] इसीप्रकार अष्टादशपर्यन्त जाननें. हिशब्दसें इनशब्दोंकी संख्येयमेंही वृत्ति है. न कि संख्यामें. विंशत्यादिक अर्थात् वीससें लेकर परार्द्धपर्यन्त समस्त संख्यावाचीशब्द सदाँहीं एकवचनमें वर्त्तमानहुए संख्येय संख्यासंबन्धी विशेष्य और संख्याके विषें वर्त्तते हैं. संख्येयकेविषें जैसें [ एकोनविंशतिः पटाः—विंशत्यापुरुषैः कृतम्—सन्ति शतं गावः] और संख्याके विषें जैसें—[ पटानां विंशतिः—गवां शतम् ] ॥ ८३ ॥

**संख्यार्थे द्विबहुत्वे स्तस्तासु चानवतेः स्त्रियः ॥ पङ्क्तेः शतसहस्रादि क्रमाद्दशगुणोत्तरम् ॥ ८४ ॥ यौतवं द्रुवयं पाय्यमिति मानार्थकं त्रयम् ॥ मानं तुलाऽङ्गुलिप्रस्थैर्गुञ्जाः पञ्चाद्यमाषकः ॥ ८५ ॥**

और संख्यार्थमें द्विवचन बहुवचनभी होतेहैं. भाव यह है कि संख्यांतरके अर्थमें वर्त्तमान हुई विंशत्यादिक संख्यासें द्विवचन बहुवचनभी होतेहैं. जैसें—[ द्वे विंशती—गवां शतानि—तिस्रो विंशतयः ] तिनविंशत्यादिकोंके विषें वर्त्तमान हुए नवतिपर्यन्त शब्द स्त्रीलिंग हैं. पंक्ति नाम दशसंख्यासें लेकर दशगुना है अधिकजिसमें ऐसी संख्या शतसहस्रादिक संज्ञिक है. जैसें दशगुनी पंक्ति अर्थात् दशसंख्या शत संज्ञिक है. और दशगुना शत सहस्र संज्ञिक है. इसीप्रकार अयुतादिक जाननें ॥ ८४ ॥ यौतव द्रुवय पाय्य यह तीन नाम मानार्थक अर्थात् परिमाणवाचक हैं. इसकों तोल ( माप ) कहतेहैं. वह मान तुला अंगुलि प्रस्थ भेदोंकर तीन प्रकारका होता है. अर्थात् तुलामान अंगुलिमान प्रस्थमान संज्ञिक है. इसका उन्मानप्रमाण परिमाण शब्दोंकर क्रमसें व्यवहार होता है. पांच गुंजा यानी घुंघुची रत्तीं आद्यमाषक संज्ञिक हैं ॥ ८५ ॥

**ते षोडशाक्षः कर्षोऽस्त्री पलं कर्षचतुष्टयम् ॥ सुवर्णविस्तौ हेम्नोऽक्षे कुरुविस्तस्तु तत्पले ॥ ८६ ॥ तुला स्त्रियां पलशतं भारः स्याद्विंशतिस्तुलाः ॥ आचितो दश भाराः स्युः शाकटो भार आचितः ॥ ८७ ॥**

और वह सोलह माष अक्ष कर्ष संज्ञिक है इसकों तोला कहते हैं. तिसमें कर्षशब्द पुंनपुंसकलिंग है और चारकर्ष पल संज्ञिक है. हेम सुवर्णके अक्षमें सुवर्ण विस्त यह

---

१ एकदशशतसहस्रायुतलक्षप्रयुतकोटयः क्रमशः ॥ अर्बुदमब्जखर्वनिखर्वमहापद्मशंकवस्तस्मात् ॥ १ ॥ जलधिश्चान्त्यं मध्यं परार्धमिति दशगुणोत्तराः संज्ञाः ॥ संख्यायाः स्थानानां व्यवहारार्थं कृताः पूर्वैरिति ॥ २ ॥ ऊर्ध्वमानं किलोन्मानं परिमाणन्तु सर्वतः । आयामस्तु प्रमाणं स्यात्संख्या भिन्ना तु सर्वत इति ॥२॥

दो नाम वर्त्ते है अर्थात् अश्शीरत्ती तुलेहुए सुवर्णके यह दो नाम हैं और उस सुवर्णके पलमें कुरुविस्त शब्द वर्त्ते है यह एक नाम ३६० रत्तीभर तुलेहुए सुवर्णका है ॥८६॥ और सौ पल तुला संज्ञिक हैं यह शब्द स्त्रीलिंगमें होताहै और बीश तुला भार संज्ञिक है और दशभार आचित संज्ञिक है और जो कि भार शाकट अर्थात् गाढीकर वहनेकों समर्थ है वहभी आचित संज्ञिक है ॥ ८७ ॥

कार्षापणः कार्षिकः स्यात्कार्षिके ताम्रिके पणः ॥ अस्त्रियामाढकद्रोणौ खारी वाहो निकुञ्चकः ॥८८॥ कुडवः प्रस्थ इत्याद्याः परिमाणार्थकाः पृथक् ॥ पादस्तुरीयो भागः स्यादंशभागौ तु वण्टके ॥ ८९ ॥

१ इन प्रस्थादिकोंका लक्षण और मथर्से लिखते है—

पल प्रकुंचक मुष्टि कुडवस्तच्चतुष्टयम् । चत्वार कुडवा प्रस्थश्चतुष्प्रस्थ तथाढकम् । अष्टाढको भवेद्द्रोणो द्विद्रोण शूर्प उच्यते । सार्धशूर्पो भवेत्खारी द्विशूर्पा द्रोण्युदाहृता । तमेव भार जानीयाद्वाहो भारचतुष्टयम् । औरभी लक्षण लिखते है—अष्टमुष्टिर्भवेत्किंचित्किंचिदष्टौ तु पुष्कलम् । पुष्कलानि तु चत्वारि आढक परिकीर्तित ॥ चतुराढको भवेद्द्रोण इत्येव मानलक्षणम् १ अन्य २ श्लोक भेदमें तद्यथाभी अमरा २ है जैसे मगधदेशमें—द्रोणस्तुचापाः चतुर्थोदशाना स्यादाढको द्रोणचतुर्भाग स्यात्[illegible] ।

कार्षापण कार्षिक यह दो नाम रुपयाके है और ताम्रिक ताम्रसबन्धी कार्षिक कर्षप्रमाणमें पण शब्द वर्त्ते है इसकों पैसा कहते है यह तुलामान कहा और अंगुलिमान हस्तादिक नृवर्गमें कह आये अब प्रस्थमान कहते है आढक द्रोण खारी वाह निकुंचक कुडव प्रस्थ इत्यादिक शब्द परिमाणार्थवाचक पृथक् पृथक् है तिसमें आढक यह एक नाम चारशेरका है द्रोण यह एक नाम चार आढकोंका है खारी यह एक नाम तीनद्रोणोंका है वाह यह एक नाम चारभारोंका है निकुंचक यह एक नाम चार तोलाओंका है इसकों छटांक कहते हैं कुडव यह एक नाम पावशेरका है प्रस्थ यह एक नाम शेरभरका है तिसमें आढक और द्रोणशब्द स्त्रीलिंगवर्जित पुनपुसकलिंगमें होते हैं और जो कि रुपया आदिकका चौथाई भाग है, वह पाद संज्ञिक है इसकों पावली कहते हैं अंश भाग वंटक यह तीन नाम भागमात्रके है इसकों बाँट कहते हैं ॥ ८८ ॥ ८९ ॥

द्रव्यं वित्तं स्वापतेयं रिक्थमृक्थं धनं वसु ॥ हिरण्यं द्रविणं द्युम्नमर्थरैविभवा अपि ॥ ९० ॥ स्यात्कोपश्च हिरण्यं च हेमरूप्ये कृताकृते ॥ ताभ्यां यदन्यत्तत्कुप्यं रूप्यं तद्द्वयमाहतम् ॥ ९१ ॥

द्रव्य वित्त स्वापतेय रिक्थ ऋक्थ धन वसु हिरण्य द्रविण द्युम्न अर्थ रै विभव

यह तेरह नाम धनके हैं ॥ ९० ॥ और कृताकृत हेमरूप्यमें, अर्थात् बने अनबने सोनेंचांदीमें कोश हिरण्य शब्द वर्त्ते हैं. और उन सोनेंचांदीसें जो कि अन्य ताँबा आदिक है, वह कुप्य संज्ञिक है और यदि वह दोनों सोनें चांदी आहत अर्थात् गढे हुये हों, तौ रूप्य संज्ञिक हैं ॥ ९१ ॥

**गारुत्मतं मरकतमश्मगर्भो हरिन्मणिः ॥ शोणरत्नं लोहितकः पद्मरागोऽथ मौक्तिकम् ॥ ९२ ॥ मुक्ताऽथ विद्रुमः पुंसि प्रवालं पुंनपुंसकम् ॥ रत्नं मणिर्द्वयोरश्मजातौ मुक्तादिकेऽपि च ॥ ९३ ॥**

गारुत्मत मरकत अश्मगर्भ हरिन्मणि यह चार नाम मरकत मणिके हैं. शोणरत्न लोहितक पद्मराग यह तीन नाम माणिकके हैं. मौक्तिक ॥ ९२ ॥ मुक्ता यह दो नाम मोतियोंके हैं. विद्रुम प्रवाल यह दो नाम मूँगाओंके हैं. तिसमें विद्रुमशब्द पुंलिंगमें होता है और प्रवाल पुंनपुंसकलिंग है. रत्न मणि यह दो नाम पत्थरकी जाति मरकतादिक और मुक्तादिकोंके विषैंभी वर्त्तें हैं तिसमें मणिशब्द दोनों स्त्रीपुंलिंगमें होताहै ॥ ९३ ॥

१ रत्नका लक्षण और ग्रथसें लिखतेहैं–
कनकं कुलिशं नीलं पद्मरागं च मौक्तिकम् ॥
एतानि पंच रत्नानि रत्नशास्त्रविदो विदुरिति १
सुवर्णं रजतं मुक्ताराजावर्त्तं प्रवालकम् ।
रत्नपंचकमाख्यातं शेषं वस्तु प्रचक्षते ॥ २ ॥

**स्वर्णं सुवर्णं कनकं हिरण्यं हेम हाटकम् ॥ तपनीयं शातकुम्भं गाङ्गेयं भर्म कर्बुरम् ॥ ९४ ॥ चामीकरं जातरूपं महारजतकाञ्चने ॥ रुक्मं कार्तस्वरं जाम्बूनदमष्टापदोऽस्त्रियाम् ९५ ॥**

स्वर्ण सुवर्ण कनक हिरण्य हेमन् हाटक तपनीय शातकुम्भ गांगेय भर्मन् कर्बुर ॥ ९४ ॥ चामीकर जातरूप महारजत कांचन रुक्म कार्त्तस्वर जाम्बूनद अष्टापद यह उन्नीश नाम सोनेके हैं. तिसमें अष्टापद शब्द पुंनपुंसकलिंगमें होता है ॥ ९५ ॥

**अलंकारसुवर्णं यच्छृङ्गीकनकमित्यदः ॥ दुर्वर्णं रजतं रूप्यं खर्जूरं श्वेतमित्यपि ॥ ९६ ॥ रीतिः स्त्रियामारकूटो न स्त्रियामथ ताम्रकम् ॥ शुल्बं म्लेच्छमुखं द्व्यष्टवरिष्ठोदुम्बराणि च ॥ ९७ ॥**

और जो कि अलंकाररूप सुवर्ण है, वह शृंगीकनक संज्ञिक है. दुर्वर्ण रजत रूप्य खर्जूर श्वेत यह पांच नाम चाँदीके हैं ॥ ९६ ॥ रीति आरकूट यह दो नाम पीतलके हैं. तिसमें रीतिशब्द स्त्रीलिंगमें होता है और आरकूट स्त्रीलिंगमें नहीं होता किन्तु, पुंनपुंसकलिंगमें होताहै. ताम्रक शुल्ब म्लेच्छमुख द्व्यष्ट वरिष्ठ उदुंबर यह छै नाम ताँबेके हैं ॥ ९७ ॥

**लोहोऽस्त्री शस्त्रकं तीक्ष्णं पिण्डं कालायसायसी ॥ अश्मसारोऽथ मण्डूरं**

**शिङ्घाणमपि तन्मले ॥ ९८ ॥ सर्वं च तैजसं लोहं विकारस्त्वयसः कुशी॥ क्षारः काचोऽथ चपलो रसः सूतश्च पारदे ॥ ९९ ॥**

लोह शस्त्रक तीक्ष्ण पिंड कालायस अयस् अश्मसार यह सात नाम लोहके है. तिसमें लोहशब्द पुनपुंसकलिंग है और उस लोहके मैलमें मडूर शिंघाण शब्द वर्त्ते है ॥ ९८ ॥ सबही तैजस सुवर्ण रजतादिक लोह संज्ञिक है और लोहका विकार कुशी संज्ञिक है क्षार काच यह दो नाम काचके हे चपल रस सूत पारद यह चार नाम पारेके है ॥ ९९ ॥

**गवलं माहिषं शृङ्गमभ्रकं गिरिजामले ॥ स्रोतोऽञ्जनं तु सौवीरं कापोताञ्जनयामुने ॥ १०० ॥ तुत्थाञ्जनं शिखिग्रीवं वितुन्नकमयूरके ॥ कर्परी दार्विका क्वाथोद्भवं तुत्थं रसाञ्जनम् ॥ १०१ ॥ रसगर्भं तार्क्ष्यशैलं गन्धाश्मनि तु गन्धकः॥ सौगन्धिकश्च चक्षुष्याकुलाल्यौ तु कुलत्थिका॥१०२॥**

और जो कि माहिष शृंग भैंसका सिंग है, वह गवल संज्ञिक है अभ्रक गिरिजामल यह दो नाम अभ्रकके है स्रोतोंजन सौवीर कापोताजन यामुन यह चार नाम सौवीराजनके हैं इसकों सुरमा कहतेंहै ॥१००॥ तुत्थाजन शिखिग्रीव वितुन्नक मयूरक कर्परी यह पाच नाम तुत्थाजनके है इसकों तूतिया ( मोरचूद )भी कहते है यह नेत्रोंके रोगकों दूर करताहै और जो कि तुत्थ तुत्थाजन दार्विका क्वाथोद्भव अर्थात हलदीके क्वाथमें समभाग बकरीके दूधसें संस्कार किया है, वह रसाजन ॥ १०१ ॥ रसगर्भ तार्क्ष्यशैल संज्ञिक है, इसकों रसोत कहते है गन्धाश्मन् गंधिक सौगन्धिक यह तीन नाम गंधिकके है चक्षुष्या कुलाली कुलत्थिका यह तीन नाम नीले सुरमेके है ॥ १०२ ॥

**रीतिपुष्पं पुष्पकेतु पौष्पकं कुसुमाञ्जनम् ॥ पिंजरं पीतनं तालमालं च हरितालके ॥ १०३ ॥ गैरेयमर्थ्यं गिरिजमश्मजं च शिलाजतु ॥ बोलगन्धरसप्राणपिण्डगोपरसाः समाः १०४**

रीतिपुष्प पुष्पकेतु पुष्पक कुसुमाजन यह चार नाम तपाईहुई पीतलसें उत्पन्न हुए अजनके हैं, इसकों फूलाभी कहतेहै ।पिंजर पीतन ताल आल हरितालक यह पाच नाम हरितालके है ॥ १०३ ॥ गैरेय अर्थ्य गिरिज अश्मज शिलाजतु यह पाच नाम शिलाजीतके है बोल गंधरस प्राण गोपरस यह पाच नाम गोपरसके है. यह शब्द समानलिंग है ॥ १०४ ॥

**डिण्डीरोऽब्धिकफः फेनः सिन्दूरं नागसंभवम् ॥ नागसीसकयोगेष्टवप्रा-**

१ सुवर्णं रजतं ताम्रं रीतिः कांस्यं तथा त्रपु॥ सीसं कालायसं चेत्यष्टौ लोहानि चक्षते॥२॥

णि त्रपु पिच्चटम् ॥ १०५ ॥ रङ्ग-वङ्गे अथ पिचुस्तूलोऽथ कमलोत्तरम् ॥ स्यात्कुसुम्भं वह्निशिखं महारजन-मित्यपि ॥ १०६ ॥

डिंडीर अब्धिकफ फेन यह तीन नाम समुद्रफेनके हैं. सिंदूर नागसंभव यह दो नाम सिन्दूरके हैं. नाग सीसक योगेष्ट वप्र यह चार नाम सीसेके हैं. त्रपु पिच्चट ॥ १०५ ॥ रंग वंग यह चार नाम राँगके हैं. पिचु तुल यह दो नाम रुईकपासके हैं. कमलोत्तर कुसुंभ वह्निशिख महारजन यह चार नाम कसूमके हैं ॥ १०६ ॥

मेषकम्बल ऊर्णायुः शशोर्णं शशलोमनि ॥ मधु क्षौद्रं माक्षिकादि मधूच्छिष्टं तु सिक्थकम् ॥ १०७ ॥ मनःशिला मनोगुप्ता मनोह्वा नागजिह्विका ॥ नैपाली कुनटी गोला यवक्षारो यवाग्रजः ॥ १०८ ॥ पाक्योऽथ स्वर्जिकाक्षारः कापोतः सुखवर्चकः ॥ सौवर्चलं स्याद्रुचकं त्वक्क्षीरी वंशरोचना ॥ १०९ ॥

मेषकंबल ऊर्णायु यह दो नाम कंबलके हैं. शशोर्ण शशलोमन् यह दो नाम खरगोसके रोमके हैं. मधु क्षौद्र माक्षिक यह तीन नाम मधुके हैं, इसकों सहत कहते हैं. आदि शब्दसें भ्रामर पौत्तक आदिक जाननें. मधूच्छिष्ट सिक्थक यह दो नाम मौमके हैं ॥ १०७ ॥ मनःशिला मनोगुप्ता मनोह्वा नागजिह्विका यह चार नाम मैनशिलके हैं. नैपाली कुनटी गोला यह तीन नाम नेपालदेशकी मैनशिलके हैं. यवक्षार यवाग्रज ॥ १०८ ॥ पाक्य यह तीन नाम जलेहुए जौओंके अंकुरोंसें उत्पन्न हुए क्षारभेदके हैं इसकों जवाखार कहते हैं. सर्जिकाक्षार कापोत सुखवर्चक यह तीन नाम सज्जखारके हैं. सौवर्चल रुचक यह दो नाम संचलखारके हैं. यह पहलें कहदियाथा परन्तु क्षारकेप्रसंगसें फिर कहागया है. त्वक्क्षीरी वंशलोचना यह दो नाम बाँशसें उत्पन्न हुए औषधिविशेषके हैं. इसकों वंशलोचन कहते हैं ॥ १०९ ॥

शिग्रुजं श्वेतमरिचं मोरटं मूलमैक्षवम् ॥ ग्रन्थिकं पिप्पलीमूलं चटकाशिर इत्यपि ॥ ११० ॥ गोलोमी भूतकेशो ना पत्राङ्गं रक्तचन्दनम् ॥ त्रिकटु त्र्यूषणं व्योषं त्रिफला तु फलत्रिकम् ॥ १११ ॥

॥ इति वैश्यवर्गः ॥ ९ ॥

शिग्रुज श्वेतमरिच यह दो नाम सहजनेके बीजके हैं. और जो कि इक्षुसंबन्धी मूल अर्थात ऊखकी जड है, वह मोरट संज्ञिक है. ग्रंथिक पिप्पलीमूल चटिकाशिरस् यह तीन नाम पीपरामूलके हैं ॥ ११० ॥ गोलोमी भूतकेश यह दो नाम जटामांसीके हैं. पत्रांग रक्तचन्दन यह दो नाम रक्तचन्दनसदृश रक्तसार पतंगवृक्षके हैं त्रिकटु त्र्यूषण

व्योष यह तीन नाम इकट्ठी कीहुई सोंठि पिपरि मिरचोंके है त्रिफला फलत्रिक यह दो नाम इकट्ठे किये हुए हर्रं आवला बहेडोंके हैं ॥ १११ ॥

॥ इति वैश्यवर्गः ॥

**शूद्राश्चावरवर्णाश्च वृषलाश्च जघन्यजाः ॥ आ चण्डालात्तु संकीर्णा अम्बष्ठकरणादयः ॥ १ ॥ शूद्राविशोस्तु करणोऽम्बष्ठो वैश्याद्विजन्मनोः ॥ शूद्राक्षत्रिययोरुग्रो मागधः क्षत्रियाविशोः ॥ २ ॥**

शूद्र अवरवर्ण वृषल जघन्यज यह चार नाम शूद्रके है चांडालशब्द पर्यन्त अंबष्ठ-करणादिक सकीर्ण सज्ञिक है आदिशब्दसें उग्रादिकभी सकीर्ण जानने ॥ १ ॥ शूद्रा शूद्रजाति स्त्री विश् ( वैश्य ) इन दोनोंसें उत्पन्न हुआ पुत्र करण सज्ञिक है इसकी लेखनवृत्ति है वेश्या (वैश्यजाति स्त्री) द्विजन्मा ( ब्राह्मण ) सें उत्पन्न हुआ पुत्र अंबष्ठ सज्ञिक है इसकी चिकित्सावृत्ति है और शूद्र जाति स्त्री और क्षत्रियसें उत्पन्न हुआ पुत्र उग्र सज्ञिक है इसकी शस्त्रवृत्ति है और क्षत्रियजाति स्त्री और वैश्यसें उत्पन्न हुआ पुत्र मागध संज्ञिक है इसकी राजादिकोंकी स्तुति पाठादिक वृत्ति है ॥ २ ॥

**माहिष्योऽर्याक्षत्रिययोः क्षत्ताऽर्याशूद्रयोः सुतः ॥ ब्राह्मण्यां क्षत्रियात्सूतस्तस्यां वैदेहको विशः ॥ ३ ॥ रथकारस्तु माहिष्यात्करण्यां यस्य संभवः ॥ स्याच्चण्डालस्तु जनितो ब्राह्मण्यां वृषलेन यः ॥ ४ ॥**

अर्या वैश्यजाति स्त्री और क्षत्रियसे उत्पन्न हुआ पुत्र माहिष्य सज्ञिक है इसकी ज्योतिष शकुनशास्त्र स्वरशास्त्र जीविका है और वैश्यजाति स्त्री और शूद्रसें उत्पन्न हुआ पुत्र क्षत्ता सज्ञिक है इसकी वृत्ति मृगयादिक है और ब्राह्मणीकेविषे क्षत्रियसें उत्पन्नहुआ पुत्र सूत सज्ञिक है इसकी जीविका हाथियोके बंधन तथा घोडाओंके फिरानेसें होतीहै और उसी ब्राह्मणीकेविषे वैश्यसे उत्पन्नहुआ पुत्र वैदेहक सज्ञिक है इसकी जीविका चौसठि कलाओंके कर्मके शिखानेसें होतीहै ॥ ३ ॥ करणी अर्थात् शूद्रजाति स्त्री और वैश्यसें उत्पन्नहुई स्त्रीकेविषे माहिष्य अर्थात् वैश्यजाति स्त्री और क्षत्रियसें उत्पन्नहुए पुरुषसें जिसका जन्म हुआहै वह रथकार सज्ञिक है इसकीवृत्ति रथकर्म इन्धनादिकोंसें होतीहै और जो कि ब्राह्मणीकेविषे शूद्रसें उत्पन्नहुआ है वह चांडाल सज्ञिक है इसकी वृत्ति मृतकके वस्त्रादिक तथा निन्दित मासोंकर होतीहै ॥४॥

**कारुः[1] शिल्पी संहतैस्तैर्द्वयो श्रेणिः सजातिभिः ॥ कुलकः स्यात्कुलश्रेष्ठो मालाकारस्तु मालिकः ॥ ५ ॥ कु-**

१ तक्षा च तन्तुवायश्च नापितो रजकस्तथा ॥ पञ्चमश्चर्मकारश्च कारवः शिल्पिनो मताः ॥१॥

**म्भकारः कुलालः स्यात्पलगण्डस्तु लेपकः॥ तन्तुवायः कुविन्दः स्यात्तुन्नवायस्तु सौचिकः॥ ६॥**

कारु शिल्पिन् यह दो नाम चित्रकारादिकके हैं. और उन्ही इकठेहुए सजातिशिल्पियोंकर श्रेणि शब्द होताहै अर्थात् यह एक नाम सजातीय शिल्पियोंके समूहका है. यह शब्द दोनों स्त्रीपुंलिंगमें होताहै. कुलक कुलश्रेष्ठिन् यह दो नाम शिल्पियोंके कुलके प्रधानके हैं. मालाकार मालिक यह दो नाम मालीके हैं ॥ ५॥ कुंभकार कुलाल यह दो नाम कुंभारके हैं. पलगंड लेपक यह दो नाम गृहादिकोंकेविषें लेप करनेवालेके हैं इसकों राज कहतेहैं. तन्तुवाय कुविन्द यह दो नाम कपडोंके बनानेवालेके हैं इसकों जुल्हाया तथा कोरी कहते हैं. तुन्नवाय सौचिक यह दो नाम वस्त्रोंके सीनेवालेके हैं इसकों दरजी कहतेहैं ॥ ६॥

**रङ्गाजीवश्चित्रकरः शस्त्रमार्जोऽसिधावकः॥ पादूकृच्चर्मकारः स्याद्व्योकारो लोहकारकः॥ ७॥ नाडिंधमः स्वर्णकारः कलादो रुक्मकारकः॥ स्याच्छाङ्खिकः काम्बविकः शौल्बिकस्ताम्रकुट्टकः॥ ८॥**

रंगाजीव चित्रकर यह दो नाम वस्त्रादिकोंके रँगनेवालेके हैं इसकों रंगसाज तथा रंगरेजभी कहते हैं. शस्त्रमार्जक असिधावक यह दो नाम शस्त्रके पैनानेवालेके हैं इसकों शिकलीगर कहतेहैं. पादूकृत् चर्मकार यह दो नाम चँभारके हैं. व्योकार लोहकारक यह दो नाम लुहारके हैं ॥ ७॥ नाडिंधम स्वर्णकार कलाद रुक्मकारक यह चार नाम सुनारके हैं. शांखिक कांबविक यह दो नाम मनिहारके हैं. शौल्बिक ताम्रकुटक यह दो नाम कांसी तांबेके वर्त्तन बनानेवालेके हैं इसकों ठठेरा कहतेहैं ॥ ८॥

**तक्षा तु वर्धकिस्त्वष्टा रथकारस्तु काष्ठतट् ॥ ग्रामाधीनो ग्रामतक्षः कौटतक्षोऽनधीनकः॥ ९॥ क्षुरी मुण्डी दिवाकीर्तिनापितान्तावसायिनः ॥ निर्णेजकः स्याद्रजकः शौण्डिको मण्डहारकः॥ १०॥**

तक्षन् वर्द्धकि त्वष्टृ रथकार काष्टतक्ष् यह पांच नाम वढईमात्रके हैं जो कि वढई ग्रामके आधीन होताहै वह ग्रामतक्ष संज्ञिक है और जो कि वढई अनधीनक अर्थात् अपने आधीन है वह कौटतक्ष संज्ञिक है ॥ ९॥ क्षुरिन् मुंडिन् दिवाकीर्त्ति नापित अंतावसायिन् यह पांच नाम नाईके हैं. निर्णेजक रजक यह दो नाम वस्त्रोंके धोनेवालेके हैं इसकों धोबी कहते हैं शौण्डिक मण्डहारक यह दो नाम मदिरासें जीविका करनेवालेके हैं इसकों कलाल कहतेहैं॥ १०॥

**जाबालः स्यादजाजीवो देवाजीवस्तु देवलः॥ स्यान्माया शाम्बरी मायाकारस्तु प्रातिहारिकः॥ ११॥**

**शैलालिनस्तु शैलूपा जायाजीवाः कृशाश्विनः ॥ भरता इत्यपि नटाश्चारणास्तु कुशीलवाः ॥ १२ ॥**

जाबाल अजाजीव यह दो नाम बकरियोंके पालनेवालेके है इसकों गडरिया कहतेहै देवाजीव देवल यह दो नाम देवसेवासे जीविका करनेवालेके है इसकों पुजारी तथा पंडाभी कहतेहै माया शावरी यह दो नाम इन्द्रजालके है मायाकार प्रतिहारक यह दो नाम इन्द्रजालीके हैं इसको बाजीगरभी कहतेहै ॥ ११ ॥ शैलालिन् शैलूप जायाजीव कृशाश्विन् भरत नट यह छे नाम नटवाके है चारण कुशीलव यह दो नाम कत्थक नटविशेषोंके है ॥ १२ ॥

**मार्दङ्गिका मौरजिकाः पाणिवादास्तु पाणिघाः ॥ वेणुध्माः स्युर्वैणविका वीणावादास्तु वैणिकाः॥१३॥ जीवान्तकः शाकुनिको द्वौ वागुरिकजालिकौ ॥ वैतंसिकः कौटिकश्च मासिकश्च समं त्रयम् ॥ १४ ॥**

मार्दंगिक मौरजिक यह दो नाम मृदग बजानेवालेके है इसकों मृदगी पखवाजीभी कहतेहै पाणिवाद पाणिघ यह दो नाम ताँबीरजानेवालेके है वेणुध्मा वैणविक यह दो नाम बाँसुरी बजानेवालेके है तिसमें वेणुध्मा शब्द आकारान्त पुल्लिंग हे वीणावाद वैणिक यह दो नाम वीणा बजानेवालेके हैं ॥ १३ ॥ जीवांतक शाकुनिक यह दो नाम पक्षियोंके मारनेवालेके है इसकों चिडीमार कहते है. वागुरिक जालिक यह दो नाम जालकरके मृगादिकोंके बाँधनेवालेके है वैतंसिक कौटिक मांसिक यह तीन नाम मास बेचकर जीविका करनेवालेके है इसको कसाई कहतेहै यह तीनों शब्द शब्द समानार्थ है ॥ १४ ॥

**भृतको भृतिभुक् कर्मकरो वैतनिकोऽपि सः ॥ वार्तावहो वैवधिको भारवाहस्तु भारिकः ॥ १५ ॥ विवर्णः पामरो नीचः प्राकृतश्च पृथग्जनः ॥ निहीनोऽपसदो जाल्मः क्षुल्लकश्चेतरश्च सः ॥ १६ ॥**

भृतक भृतिभुज् कर्मकर वैतनिक यह चार नाम मजूरीसें जीविका करनेवालेके है इसकों चाकर तथा मजूर कहते है वार्त्तावह वैवधिक यह दो नाम संदेशा लेज नेवालेके है भारवाह भारिक यह दो नाम बोझ ले जानेवालेके है ॥ १५ ॥ विवर्ण पामर नीच प्राकृत पृथक्जन निहीन अपसद जाल्म क्षुल्लक इतर यह दश नाम नीचके है ॥ १६ ॥

**भृत्ये दासेरदासेयदासगोप्यकचेटकाः ॥ नियोज्यकिंकरप्रैष्यभुजिष्यपरिचारकाः ॥ १७ ॥ पराचितपरिस्कन्दपरजातपरैधिताः ॥ मन्दस्तुन्दपरिमृज आलस्य शीतकोऽलसोऽनुष्ण ॥ १८ ॥**

भृत्य दासेर दासेय दास गोप्यक चेटक नियोज्य किंकर भैष्य भुजिष्य परिचारक यह ग्यारह नाम दासके हैं ॥ १७ ॥ पराचित परिस्कन्द परजात परैधित यह चार नाम दूसरोंकर बढायेहुए पुरुषके हैं. मंद तुन्दपरिमृज आलस्य शीतक अलस अनुष्ण यह छै नाम आलसीके हैं ॥ १८ ॥

**दक्षे तु चतुरपेशलपटवः सूत्थान उष्णश्च ॥ चण्डालप्लवमातङ्गदिवाकीर्तिजनंगमाः ॥ १९ ॥ निषादश्वपचावन्तेवासिचाण्डालपुक्कसाः ॥ भेदाः किरातशवरपुलिन्दा म्लेच्छजातयः ॥ २० ॥**

दक्ष चतुर पेशल पटु सूत्थान उष्ण यह छै नाम चतुरके हैं. चंडाल प्लव मातंग दिवाकीर्त्ति जनंगम ॥ १९ ॥ निषाद श्वपच अंतेवासिन् चांडाल पुक्कस यह दश नाम चांडालके हैं. किरात शबर पुलिन्द यह तीन नाम म्लेच्छजाती चांडालेंके भेद हैं ॥२०॥

**व्याधो मृगवधाजीवो मृगयुर्लुब्धकोऽपि सः ॥ कौलेयकः सारमेयः कुक्कुरो मृगदंशकः ॥ २१ ॥ शुनको भषकः श्वा स्यादलर्कस्तु स योगितः ॥ श्वा विश्वकद्रुर्मृगयाकुशलः सरमा शुनी ॥ २२ ॥**

व्याध मृगवधाजीव मृगयु लुब्धक यह चार नाम व्याधके हैं. कौलेयक सारमेय कुक्कुर मृगदंशक ॥ २१ ॥ शुनक भषक श्वन् यह सात नाम कुत्तेके हैं. और जो कि योगित अर्थात् प्रयोगकरके उन्मत्तताको प्राप्तहुआ है वह कुत्ता अलर्क संज्ञिक है और जो कि कुत्ता मृगयाकुशल अर्थात् अहेरमें चतुर है वह विश्वकद्रु संज्ञिक है इसको शिकारीकुत्ता कहते हैं. सरमा शुनी यह दो नाम कुत्तियाके हैं ॥ २२ ॥

**विट्चरः सूकरो ग्राम्यो वर्करस्तरुणः पशुः ॥ आच्छोदनं मृगव्यं स्यादाखेटो मृगया स्त्रियाम् ॥ २३ ॥ दक्षिणारुर्लुब्धयोगाद्दक्षिणेर्मा कुरङ्गकः ॥ चौरैकागारिकस्तेनदस्युतस्करमोषकाः ॥ २४ ॥ प्रतिरोधिपरास्कन्दिपाटच्चरमलिम्लुचाः ॥ चौरिका स्तैन्यचौर्ये च स्तेयं लोप्त्रं तु तद्धने॥२५॥**

और जो कि ग्रामसंबन्धी सूकर है वह विट्चर संज्ञिक है. और जो कि तरुण पशु है वह वर्कर संज्ञिक है. आच्छोदन मृगव्य आखेट मृगया यह चार नाम शिकारके है तिसमें मृगयाशब्द स्त्रीलिंगमें होताहै ॥२३। लुब्धयोग अर्थात् व्याधके संबन्धसें दहने बगलमें है अरुघाव जिसके ऐसा हरिण दक्षिणेर्मन् संज्ञिक है. चौर ऐकागारिक स्ते दस्यु तस्कर मोषक ॥ २४ ॥ प्रतिरोधि परास्कन्दि पाटच्चर मलिम्लुच यह दश नाम चोरके हैं. चौरिका स्तैन्य चौर्य्य स्तेय यह चार नाम चोरीके हैं और उस चोरीके धनमें लोप्त्र शब्द वर्त्ते है ॥ २५ ॥

वीतंसस्तूपकरणं बन्धने मृगपक्षिणाम् ॥ उन्माथः कूटयन्त्रं स्याद्वागुरा मृगवन्धनी ॥ २६ ॥ शुल्वं वराटकं स्त्री तु रज्जुस्त्रिषु वटी गुणः ॥ उद्घाटनं घटीयन्त्रं सलिलोद्वाहनं प्रहेः॥२७॥

मृगपक्षियोंके बाँधनेके निमित्त जो उपकरण फासजाल आदिक है वह वीतस संज्ञिक है उन्माथ कूटयत्र यह दो नाम उसके है जो कि मृगपक्षियोंके बाँधनेके निमित्त छलसें रक्खेहुए यत्रके है इसकों फदाभी कहते है वागुरा मृगबन्धनी यह दो नाम मृगोंके फाँसनेंकी रस्सी विशेषके है इसकों जालभी कहते है ॥ २६ ॥ शुल्व वराटक रज्जु वटी गुण यह पाच नाम रस्सीके है तिसमें रज्जु शब्द स्त्रीलिंग है और वटी शब्द तीनों लिंगमें होता है मर्हिनाम कूपसें जल उसारा जाता है जिस रस्सीकर वह उद्घाटन घटीयत्र संज्ञिक है इसकों पनभरभी कहते है ॥ २७ ॥

पुंसि वेमा वायदण्डः सूत्राणि नरि तन्तव ॥ वाणिर्व्यूति. स्त्रियौ तुल्ये पुंस्त लेप्यादिकर्मणि ॥ २८ ॥ पाञ्चालिका पुत्रिका स्याद्वस्त्रदन्तादिभिः कृता ॥ जतुत्रपुविकारे तु जातुप त्रापुपं त्रिषु ॥ २९ ॥

वमन् वायदड यह दो नाम वस्त्र बुननेके दडके है सूत्र ततु यह दो नाम सूतके है तिसमें ततु शब्द पुलिंगमें होता है वाणि व्यूति यह दो नाम बुननेके है यह दोनो शब्द तुल्यार्थ और स्त्रीलिंग है और लेप्यादिक कर्मकेविषै पुस्त शब्द वर्त्ते है अर्थात् यह एक नाम मिट्टी काठ लोह आदिककी बनाईहुई पुतलीका है ॥ २८ ॥ और जो कि वस्त्रदन्तादिकोंकर बनाईहुई पुत्रिका अर्थात् पुतली है वह पाचालिका संज्ञिक है जतु (लाख) त्रपु (राग) इन दोनोंके विकारमें जातुप त्रापुप शब्द होते है भाव यह है कि जातुप यह एक नाम लाखके विकारका है त्रापुप यह एक नाम रागके विकारका है यह दोनों शब्द तीनों लिंगमें होते है ॥ २९ ॥

पिटकः पेटक. पेटा मञ्जूषाऽथ विहङ्गिका ॥ भारयष्टिस्तदालम्बि शिक्यं काचोऽथ पादुका ॥ ३० ॥ पादूरुपानत्स्त्री सैवानुपदीना पदायता ॥ नद्ध्री वर्ध्री वरत्रा स्यादश्वादेस्ताडनी कशा ॥ ३१ ॥

पिटक पेटक पेटा मजूपा यह चार नाम पिटारी वा सिन्दूकके है विहगिका भारयष्टि यह दो नाम छींका आदिक टाँगनेकी लकडीके है इसकों खुटी कहते है और उस खुटीपर टगा जो रहता है यह शिक्य काच संज्ञिक है इसकों छींका कहते है पादुका ॥ ३० ॥ पाद उपानह् यह तीन

१ मृगा यत्र नश्यन्ति याभ्य यन्त्रणान्य र चर्मणा॥ लोहाले ह्रने प्राणि पुस्तमित्यभिधीयते ॥ १ ॥

नाम जूताओंके हैं यह तीनों शब्द स्त्रीलिंग हैं और जो कि जूता पाँवकीसमान विस्तृत है वह अनुपदीना संज्ञिक है इसको मोजा कहते हैं. नध्री वर्ध्री वरत्रा यह तीन नाम चामकी रस्सीके हैं. और अश्व ( घोडा ) आदिकोंके ताडनेवाली रस्सी कशा संज्ञिक है इसको कुर्रा कहते हैं ॥ ३१ ॥

**चाण्डालिका तु कण्डोलवीणा चण्डालवल्लकी ॥ नाराची स्यादेषणिका शाणस्तु निकषः कषः॥३२॥ व्रश्चनः पत्रपरशुरीषिका तूलिका समे ॥ तैजसावर्तनी मूषा भस्त्रा चर्मप्रसेविका ॥ ३३ ॥**

चांडालिका कंडोलवीणा चंडालवल्लकी यह तीन नाम नीच जातिकी वीणाके हैं नाराची एषणिका यह दो नाम सुनारके कांटेके हैं. शाण निकष कष यह तीन नाम कसोटीके हैं इसपर घिसकर सोना परखा जाता है ॥ ३२ ॥ व्रश्चन पत्रपरशु यह दो नाम सुवर्णादिक काटनेके फरसेके हैं इसको रेतीभी कहते हैं. ईषिका तूलिका यह दो नाम शलाका भेदके हैं इसकों सलाई कहते हैं. तैजसावर्त्तनी मूषा यह दो नाम सुवर्णादिक तवानेके पात्रके हैं इसकों घरिया कहते हैं. भस्त्रा चर्मप्रसेविका यह दो नाम अग्नि जलानेके वास्ते बनाईहुई धौंकनीके हैं॥३३॥

**आस्फोटनी वेधनिका कृपाणी कर्तरी समे ॥ वृक्षादनी वृक्षभेदी टङ्कः पाषाणदारणः ॥ ३४ ॥ क्रकचोऽस्त्री करपत्रमारा चर्मप्रभेदिका ॥ सूर्मी स्थूणाऽयःप्रतिमा शिल्पं कर्म कलादिकम् ॥ ३५ ॥**

आस्फोटनी वेधनिका यह दो नाम मणिआदिक वेधनेके उपयोगी शस्त्रभेदके हैं इसकों वर्मा कहते हैं. कृपाणी कर्त्तरी यह दो नाम उसकें जिसकरकें कि सुवर्णपात्रादिक कट जाते हैं इसकों कतरनी कहते हैं यह दोनों शब्द समानार्थ हैं. वृक्षादनी वृक्षभेदी यह दो नाम वृक्षके काटनेके शस्त्रभेदके हैं इसकों वसूलाभी कहते हैं. टंक पाषाणदारण यह दो नाम पत्थरके फोडनेवाले घनभेदके हैं इसकों टांकी कहते हैं ॥ ३४ ॥ क्रकच करपत्र यह दो नाम काष्ठादिक चीरनेवाले शस्त्रके हैं इसकों आरा कहते हैं. तिसमें क्रकच पुंनपुंसकलिंग है. आरा चर्मप्रभेदिका यह दो नाम चर्मके खंडन करनेवाले शस्त्रके हैं इसकों आरी कहते हैं. सूर्मी स्थूणा अयःप्रतिमा यह तीन नाम लोहेकी प्रतिमाके हैं जो कला गीत नृत्यादिक और आदिशब्दसें जो रथकारादिक कर्म है वह शिल्प संज्ञिक हैं ॥३५

**प्रतिमानं प्रतिबिम्बं प्रतिमा प्रतियातना प्रतिच्छाया ॥ प्रतिकृतिरर्चा पुंसि प्रतिनिधिरुपमोपमानं स्यात् ॥ ॥ ३६ ॥ वाच्यलिङ्गाः समस्तुल्यः सदृक्षः सदृशः सदृक् ॥ साधारणः समानश्च स्युरुत्तरपदे त्वमी ॥ ३७ ॥**

प्रतिमान प्रतिबिम्ब प्रतिमा प्रतियातना प्रतिच्छाया प्रतिकृति अर्चा प्रतिनिधि यह आठ नाम प्रतिमाके है तिसमें प्रतिनिधि शब्द पुलिंगमें होता है उपमा उपमान यह दो नाम उपमाके है ॥ ३६ ॥ सम तुल्य सदृक्ष सदृश सदृश् साधारण समान यह सात नाम सदृशके है यह सातो शब्द वाच्यलिंग अर्थात् विशेष्यलिंग है और जो कि उत्तरपद अर्थात् अग्रपदमें स्थित है निभसकाशादिक वहभी वाच्यलिंग है॥३७॥

**निभसंकाशनीकाशप्रतीकाशोपमादयः ॥कर्मण्या तु विधाभृत्याभृतयो भर्म वेतनम् ॥ ३८ ॥ भरण्यं भरणं मूल्य निर्वेशः पण इत्यपि ॥ सुरा हलिप्रिया हाला परिस्रुद्वरुणात्मजा ॥ ॥ ३९ ॥ गन्धोत्तमाप्रसन्नेराकादम्बर्यः परिस्रुता ॥ मदिरा कश्यमद्ये चाप्यवदंशस्तु भक्षणम् ॥ ४० ॥**

निभ सकाश नीकाश प्रतीकाश उपमा इत्यादिक नामभी सदृशके है आदिशब्दसें भूतरूप कल्पादिकभी नामसदृशार्थ जानने कर्मण्या विधाभृत्या भृति भर्मन् वेतन ॥ ३८ ॥ भरण्य भरण मूल्य निर्वेश पण यह ग्यारह नाम मजूरीके हे सुरा हलिप्रिया हाला परिस्रुत वरुणात्मजा ॥ ३९ ॥ गधोत्तमा प्रसन्ना इरा कादवरी परिस्रुता मदिरा कश्य मद्य यह तेरह नाम मदिराके है और जो कि व्यजन मदिरा पीनेकी रुचि वढानेके अर्थ भक्षण किया जाता है वह अवदंश सज्ञिक है ॥ ४० ॥

**शुण्डापानं मदस्थानं मधुवारा मधुक्रमाः ॥ मध्वासवो माधवको मधु माध्वीकमद्ययोः ॥ ४१ ॥ मैरेयमासवः सीधुर्मेदको जगलः समौ ॥ संधानं स्यादभिषवः किण्वं पुंसि तु नग्नहूः ॥ ४२ ॥**

शुडापान मदस्थान यह दो नाम मदिराके घरके है मधुवार मधुक्रम यह दो नाम मदिरा पीनेके समयके है मध्वासव माधवक मधु माध्वीक यह चार नाम महुआके फूलोंसे उत्पन्न हुई मदिराके है तिसमें मधु और माध्वीक शब्द दोनों स्त्रीपुलिंगमें नही होते, किंतु नपुसकलिंगमें होते है ॥४१॥ मैरेय आसव सीधु यह तीन नाम ऊख शाक आदिकसें उत्पन्न कीहुई मदिरा विशेषके है मेदक जगल यह दोनों समानार्थ नाम सुराकल्क अर्थात् मदिराके वचेहुए भागके है सधान अभिषव यह दो नाम मदिरा बनानेके है किण्व नग्नहू यह दो नाम तडुलादिक द्रव्यकर बनाईहुई मदिराके बीजके है तिसमें नग्नहू शब्द पुलिंगमें होता है ॥ ४२ ॥

**कारोत्तरः सुरामण्ड आपानं पानगोष्ठिका ॥ चषकोऽस्त्री पानपात्रं सरकोऽप्यनुतर्षणम्॥४३॥धूर्तोऽक्षदे-**

वीकितवोऽक्षधूर्तो द्यूतकृत्समाः॥स्युर्लग्न-
काः प्रतिभुवः सभिका द्यूतकारकाः४४

और जो कि मदिराका माँड है, वह कारोत्तर संज्ञिक है. आपान पानगोष्ठिका यह दो नाम मदिरा पीनेकी सभाके हैं. चषक पानपात्र यह दो नाम मदिरा पीनेके पात्रके हैं, तिसमें चषक स्त्रीलिंगवर्जित पुंनपुंसकलिंग है. सरक अनुतर्षण यह दो नाम मदिरा पीनेके हैं ॥ ४३ ॥ धूर्त्त अक्षदेविन् कितव अक्षधूर्त्त द्यूतकृत् यह पांच नाम जुए खेलनेवालेके हैं. यह शब्द सब समानार्थ हैं. लग्नक प्रतिभू यह दो नाम उसके हैं, जो कि ऋणादिककेविषैं जामिन होता है. सभिका द्यूतकारक यह दो नाम जुआ खिलानेवालेके हैं ॥ ४४ ॥

द्यूतोऽस्त्रियामक्षवती कैतवं पण इत्यपि ॥ पणोऽक्षेषु ग्लहोऽक्षास्तु देवनाः पाशकाश्च ते ॥ ४५ ॥ परिणायस्तु शारीणां समन्तान्नयनेऽस्त्रियाम् ॥ अष्टापदं शारिफलं प्राणिद्यूतं समाह्वयः ॥ ४६ ॥ उक्ता भूरिप्रयोगत्वादेकस्मिन्येऽत्र यौगिकाः ॥ ताद्धर्म्यादन्यतो वृत्तावूह्या लिङ्गान्तरेऽपि ते ॥ ४७ ॥

इति शूद्रवर्गः ॥ १० ॥

द्यूत अक्षवती कैतव पण यह चार नाम जुआके हैं. तिसमें द्यूत शब्द स्त्रीलिंगवर्जित पुंनपुंसकलिंगमें होता है. अक्ष ( फांसा ) के विषैं जो कि संकेत है, वह पण ग्लह संज्ञिक है. इसको वाजी तथा दाव कहते हैं. अक्ष देवन पाशक यह तीन नाम फांसोंके हैं ॥ ४५ ॥ और शारि नाम नर्दोंके चारोंतरफ लेजानेंमें परिणाय शब्द वर्त्ते है. अर्थात् यह एक नाम नर्दोंके इधर उधर चलानेका है. यह शब्द स्त्रीलिंगवर्जित पुंनपुंसकलिंगमें होता है. अष्टापद शारिफल यह दो नाम चौपडके हैं. और जो कि प्राणिद्यूत अर्थात् प्राणिनाम मेंढा मुरगा आदिकोंका द्यूत नाम युद्धरूप जुआ है, वह समाह्वय संज्ञिक है ॥ ४६ ॥ इस शूद्र वर्गमें जो यौगिक कुम्भकार मालाकार आदिकशब्द काव्यपुराणादिकमें पुंलिंगके विषैं ही बहुत प्रयोग होनेसें एकही लिंगमें कहेहैं, ते अन्यतः अर्थात् और जगह स्त्रीलिंगादियुक्त विशेष्यवृत्ति होतसतें ताद्धर्म्य अर्थात् तिस विशेष्य धर्मवाले होनेसें स्त्रीलिंगादिककेविषैं जानने. भाव यह है कि, इस शूद्रवर्गमें जो कि यौगिक कुम्भकार मालाकारादिकशब्द एकही पुंलिगमें दिखाये हैं,वह यदि विशेष्यवृत्ति होवैं, तो विशेष्यलिंग जाननें. और अपिशब्दसें रूढशब्द करण कुलादिकभी जातिवचनसें पुंलिंग और स्त्रीलिंगके

१ जिसके अंगोंकरके समर्थहुआ अर्थ जानाजाता है वह यौगिक है.

१ जिसकी अंगशक्तिकी अपेक्षा न करकें समूहशक्तिमात्रसें अर्थ जानाजाताहै वह रूढ है

विषे वर्त्तेहै यौगिकोके लिगातरप्रयोग यह है, जैसें [कुम्भकारी स्त्रीकुम्भकार कुलम्] और रूढशब्दोंके लिगातर प्रयोग यह है जैसे [करणी स्त्री—कुलाली स्त्री]ऐसें जाननें ॥४७॥

इत्यमरसिंहकृतौ नामलिङ्गानुशासने॥ द्वितीयकाण्डो भूम्यादिः साङ्ग एव समर्थितः ॥ १ ॥ इत्यमरसिंहकृतौ नामलिङ्गानुशासने द्वितीयं काण्डं ॥ समाप्तम् ॥

इसप्रकार श्रीअमरसिंहकी कृतनाम और लिंगोंके अनुशासन जतानेवाले ग्रंथमें भूम्यादिक शब्दोंका काण्डसमूह साग ( अंगोपागसहित ) कहाहै ॥ १ ॥ श्रीमदमरसिंहकृतौ श्रीपाठकमगलसेनात्मजकाशिराम-विरचितभाषाटीकाया द्वितीयोभूम्यादिकाण्डः समाप्त ॥ २ ॥

---

## तृतीयकाण्डम् ।

विशेष्यनिघ्नैः संकीर्णैर्नानार्थैरव्ययैरपि ॥ लिङ्गादिसंग्रहैर्वर्गाः सामान्ये वर्गसंश्रयाः ॥ १ ॥

इसके अनतर तृतीयकाण्ड प्रारम्भ किया जाताहै—इस सामान्य साधारणकाण्डमें विशेष्यनिघ्न अर्थात् पूर्व कहे हुए स्त्रीदारादिरूपविशेष्यके आधीन है लिगवचन जिनके ऐसे जो सुकृत्यादिक शब्द, तथा सकीर्ण परस्पर विजातीय कर्मपारायणादिक जो शब्द, तथा नानार्थ अर्थात् अनेकार्थोंमें वर्त्तमान नाकलोकादिक जो शब्द, तथा अव्यय आङादिक जो शब्द, लिगादिसग्रह अर्थात् [ स्त्रियामीदूद्विरामैकाच् ] इत्यादिक जो शब्द आदिशब्दसें लकाशेफालिका जो शब्द तिन्होंकरकें पूर्वकहेहुए स्वर्गादिक वर्ग है आश्रय जिनके ऐसे तिन्ही २ विशेष्यनिघ्नादिक नामवाले वर्ग कहे जावेंगे भाव यह हे कि इस साधारण तृतीयकाण्डमें विशेष्यनिघ्न तथा सकीर्ण तथा अव्यय तथा लिगादिसग्रह इन शब्दोंकरकें वर्ग कहे जावेगे परतु वह वर्ग स्वतत्र नही है, किन्तु वर्गसश्रय अर्थात् पूर्वकहे हुए स्वर्गादिक वर्गोंके सबधी है ॥ १ ॥

स्त्रीदाराद्यैर्यद्विशेष्यं यादृशैः प्रस्तुतं पदैः ॥ गुणद्रव्यक्रियाशब्दास्तथा स्युस्तस्य भेदकाः ॥ २ ॥ सुकृती पुण्यवान् धन्यो महेच्छस्तु महाशयः॥ हृदयालुः सुहृदयो महोत्साहो महोद्यमः ॥ ३ ॥

इस शास्त्रकेविषे रूपादिकभेदकरके बहुधा लिगनिर्णय है तिसीप्रकार इस विशेष्यनिघ्नवर्गमेंभी होताहै क्या ऐसा भ्रम दूर करनेके लिये व्यापकलक्षण कहतेहै—जैसें स्त्रीदारादिक पदोंकर जो विशेष्य स्त्रीदारादिरूप जिसप्रकार प्रस्तुत अर्थात् सगतहो तिसीप्रकार गुणद्रव्यक्रियायुक्त शब्द उस वि-

शेष्यके भेदक अर्थात् विशेषण होतेहैं. भाव यह है कि जैसे विशेष्यशब्दके लिंगवचन हों, तैसेही विशेषणशब्दके लिंगवचन होतेहैं. जैसें [सुकृतिनी स्त्री—सुकृतिनो दाराः—सुकृति कुलम्] यह गुणयुक्तका उदाहरणहै—[दण्डिनी स्त्री—दण्डिनोदाराः—दण्डि कुलम् ] यह द्रव्ययुक्तका उदाहरण है [ पाचिका स्त्री—पाचका दाराः—पाचकं कुलम् ] ॥ २ ॥ सुकृतिन् पुण्यवत् धन्य यह तीन नाम भाग्यसंपन्नके हैं. महेच्छ महाशय यह दो नाम उदारचित्तवाले दयायुक्तके हैं. हृदयालु सुहृदय यह दो नाम शुभचित्तवालेके हैं. महोत्साह महोद्यम यह दो नाम वडे उद्यमवालेके हैं ॥ ३ ॥

**प्रवीणे निपुणाभिज्ञविज्ञनिष्णातशिक्षिताः ॥ वैज्ञानिकः कृतमुखः कृती कुशल इत्यपि ॥ ४ ॥ पूज्यः प्रतीक्ष्यः सांशयिकः संशयापन्नमानसः॥ दक्षिणीयो दक्षिणार्हस्तत्र दक्षिण्य इत्यपि ॥ ५ ॥**

प्रवीण निपुण अभिज्ञ विज्ञ निष्णात शिक्षित वैज्ञानिक कृतमुख कृतिन् कुशल यह दश नाम प्रवीण अर्थात् ज्ञाताके हैं॥४॥ पूज्य प्रतीक्ष्य यह दो नाम पूजने योग्यके हैं. सांशयिक संशयापन्नमानस यह दो नाम संदेहयुक्त चित्तवालेके हैं. दक्षिणीय दक्षिणार्ह दक्षिण्य यह तीन नाम दक्षिणाके योग्यके हैं ॥ ५ ॥

**स्युर्वदान्यस्थूललक्ष्यदानशौण्डा वहुप्रदे ॥ जैवातृकः स्यादायुष्मानन्तर्वाणिस्तु शास्त्रवित् ॥ ६ ॥ परीक्षकः कारणिको वरदस्तु समर्धकः ॥ हर्षमाणो विकुर्वाणः प्रमना हृष्टमानसः ॥ ७ ॥**

वदान्य स्थूललक्ष्य दानशौण्ड वहुप्रद यह चार नाम उसके हैं, जो कि दान देनेमें शूर होताहै. जैवातृक आयुष्मत् यह दो नाम वडीअवस्थावालेके हैं. अन्तर्वाणि शास्त्रवित् यह दो नाम शास्त्रके जाननेवालेके हैं ॥ ६ ॥ परीक्षक कारणिक यह दो नाम प्रमाणोंकर अर्थके निश्चय करनेवालेके हैं. इसकों पारखी कहते हैं वरद समर्द्धक यह दो नाम वर देनेवालेके हैं. हर्षमाण विकुर्वाण प्रमनस् हृष्टमानस यह चार नाम प्रसन्नचित्तवालेके हैं ॥ ७ ॥

**दुर्मना विमना अन्तर्मनाः स्यादुत्क उन्मनाः॥दक्षिणे सरलोदारौ सुकलो दातृभोक्तरि ॥ ८ ॥ तत्परे प्रसितासक्ताविष्टार्थोद्युक्त उत्सुकः ॥ प्रतीते प्रथितख्यातवित्तविज्ञातविश्रुताः॥९॥**

दुर्मनस् विमनस् अन्तर्मनस् यह तीन नाम व्याकुलचित्तवालेके हैं. उत्क उन्मनस् यह दो नाम उत्कंठितके हैं. दक्षिण सरल उदार यह तीन नाम उदारके हैं. और जो देनेवाला है और वहही भोगनेवाला है उसमें सुकल शब्द वर्त्ते है. अर्थात् यह एक

नाम दाताभोक्ताका है ॥ ८ ॥ तत्पर प्रसित आसक्त यह तीन नाम तात्पर्ययुक्तके है. इष्टार्थोद्युक्त उत्सुक यह दो नाम चाँहेहुए अर्थमें उद्योग करनेवालेके है प्रतीत प्रथित ख्यात वित्त विज्ञात विश्रुत यह छै नाम प्रसिद्ध अर्थात् विख्यातके है ॥ ९ ॥

**गुणैः प्रतीते तु कृतलक्षणाहतलक्षणौ ॥ इभ्य आढ्यो धनी स्वामी त्वीश्वरः पतिरीशिता ॥ १० ॥ अधिभूर्नायको नेता प्रभुः परिवृढोऽधिपः ॥ अधिकर्द्धिः समृद्धः स्यात्कुटुम्बव्यापृतस्तु यः ॥ ११ ॥ स्यादभ्यागारिकस्तस्मिन्नुपाधिश्च पुमानयम् ॥ वराङ्गरूपोपेतो यः सिंहसंहननो हि सः ॥ १२ ॥**

और जो कि गुणशौर्यादिकोंकर विख्यात है उसमें कृतलक्षण आहतलक्षण यह दो नाम वर्त्ते है इभ्य आढ्य धनिन् यह तीन नाम धनवालेके है स्वामिन् ईश्वर पति ईशितृ ॥ १० ॥ अधिभू नायक नेतृ प्रभु परिवृढ अधिप यह दश नाम स्वामीके है इसकों मालिक कहतेहै. अधिकर्द्धि समृद्ध यह दो नाम सुसपन्न अर्थात् भरेपूरेके है कुटुम्बव्यापृत ॥ ११ ॥ अभ्यागारिक उपाधि यह तीन नाम कुटुम्बपोषणादिक व्यापारयुक्तके हे तिसमें यह उपाधिशब्द नित्यही पुल्लिंग है और जो उत्तम अग और रूपसे युक्त है वह सिंहसंहनन संज्ञिकहै॥१२॥



**निर्वार्यः कार्यकर्ता यः संपन्नः सत्त्वसंपदा ॥ अवाचि मूकोऽथ मनोजवसः पितृसंनिभः ॥ १३ ॥ सत्कृत्यालंकृतां कन्यां यो ददाति स कूकुदः ॥ लक्ष्मीवाँल्लक्ष्मणः श्रीलः श्रीमान् स्निग्धस्तु वत्सलः ॥ १४ ॥**

और जो सत्वसपदा अर्थात् दुःखमें नहीं चलायमान होनेवाले मनरूप सपत्तिकर सपन्नहुआ कार्य करताहै वह निर्वार्य संज्ञिक है अवाच् मूक यह दो नाम उसके है जो कि बोलनेकों समर्थ नही है मनोजवस पितृसन्निभ यह दो नाम उसके है जो कि पिताकेतुल्य हो ॥ १३ ॥ वरकेअर्थ सत्कारकरके जो अलकृतकन्याको देताहै वह कूकुद संज्ञिक है लक्ष्मीवत् लक्ष्मण श्रील श्रीमत् यह चार नाम लक्ष्मीवानके हैं स्निग्ध वत्सल यह दो नाम पुत्रादिकोंकेविषे प्रेमयुक्तवालेके है ॥ १४ ॥

**स्याद्दयालुः कारुणिकः कृपालुः सूरतः समाः ॥ स्वतन्त्रोऽपावृतः स्वैरी स्वच्छन्दो निरवग्रहः ॥ १५ ॥ परतन्त्रः पराधीनः परवान्नाथवानपि ॥ अधीनो निघ्न आपत्तोऽस्वच्छन्दो गृह्यकोऽप्यसौ ॥ १६ ॥**

---

१ यहा स्मृतिमें सत्वका लक्षण लिखतेहै— व्यसनेऽभ्युदये चापि ह्यविकारः सदा मतः तत्सत्त्वमिति च प्रोक्तं नयविद्भिर्बुधैः क्रियेति ॥ १ ॥

दयालु कारुणिक कृपालु सूरत यह चार नाम दयावालेके हैं. यह चारो शब्द समानार्थ हैं. स्वतंत्र अपावृत स्वैरिन् स्वच्छन्द निरवग्रह यह पांच नाम स्वेच्छाचारीके हैं ॥ १५ ॥ परतंत्र पराधीन परवत् नाथवत् यह चार नाम पराधीनके हैं. अधीन निघ्न आयत्त अस्वच्छन्द गृह्यक यह पांच नाम आधीनमात्रके हैं ॥ १६ ॥

**खलपूः स्याद्बहुकरो दीर्घसूत्रश्चिरक्रियः ॥ जाल्मोऽसमीक्ष्यकारी स्यात्कुण्ठो मन्दः क्रियासु यः ॥ १७ ॥ कर्मक्षमोऽलंकर्मीणः क्रियावान्कर्मसूद्यतः ॥ स कार्मः कर्मशीलो यः कर्मशूरस्तु कर्मठः ॥ १८ ॥**

खलपू बहुकर यह दो नाम संमार्जनादिक कर्म करनेवालेके हैं इसकों झाडू देनेवालाभी कहतेहैं. दीर्घसूत्र चिरक्रिय यह दो नाम उसके हैं जो कि थोडीदेरमें होनेवाले कार्यकों बहुत देरमें करताहै. जाल्म असमीक्ष्यकारिन् यह दो नाम उसके हैं जो कि गुणदोषोंकों न विचारकरके कार्य करता है और जो कि क्रियाओंके विषैं मंद अर्थात् आलसी वा मूर्ख है वह कुंठ संज्ञिक है ॥ १७ ॥ कर्मक्षम अलंकर्मीण यह दो नाम कार्यमें सामर्थ्यवान् पुरुषके हैं. और जो कि कार्योंमें उद्युक्त अर्थात् उद्योगी रहताहै वह क्रियावत् संज्ञिक है. कार्म कर्मशील यह दो नाम सदाहीं कार्यमें प्रवृत्त रहनेवालेके हैं. कर्मशूर कर्मठ यह दो नाम उसके हैं जो कि आरम्भ कियेहुए कर्मकों प्रयत्नसें समाप्त करताहै ॥ १८ ॥

**भरण्यभुक्कर्मकरः कर्मकारस्तु तत्क्रियः ॥ अपस्नातो मृतस्नात आमिषाशी तु शौष्कलः ॥ १९ ॥ बुभुक्षितः स्यात्क्षुधितो जिघत्सुरशनायितः ॥ परान्नः परपिण्डादो भक्षको घस्मरोऽद्मरः ॥ २० ॥**

भरण्यभुज् कर्मकर यह दो नाम उसके हैं जो कि मजूरी लेकर कार्य करताहै. तत्क्रिय अर्थात् वह कर्मही है क्रिया जिसकी ऐसा जो पुरुष है वह कर्मकार संज्ञिक है अर्थात् यह एक नाम उसका है जो कि विनाही मजूरीके कार्यमें उद्योगी रहता है अपस्नात मृतस्नात यह दो नाम उसकेहैं जिसनेकि मृतककों उद्देशकरकें स्नान कियाहै आमिषाशिन् शौष्कुल यह दो नाम मछलीका मांस खानेवालके हैं ॥ १९ ॥ बुभुक्षित क्षुधित जिघत्सु अशनायित यह चार नाम भूखेके हैं परान्न परपिण्डाद यह दो नाम पराये अन्नसें जीवनेवालेके हैं. भक्षक घस्मर अद्मर यह तीन नाम खानेवालेके हैं ॥ २० ॥

**आद्यूनः स्यादौदरिको विजिगीषाविवर्जिते ॥ उभौ त्वात्मंभरिः कुक्षिंभरिः स्वोदरपूरके ॥ २१ ॥ सर्वान्नीनस्तु सर्वान्नभोजी गृध्नुस्तु गर्ध-**

नः ॥ लुब्धोऽभिलाषुकस्तृष्णक् समौ लोलुपलोलुभौ ॥ २२ ॥

आद्यून औदरिक यह दो नाम जीतनेकी इच्छासें वर्जितमें वर्त्ते है अर्थात् यह दो नाम भूखकर अत्यंत पीडितके हे और जो कि अपने पेटके भरनेवाला है उसमें आत्मंभरि कुक्षिंभरि यह दो नाम वर्त्ते है ॥ २१ ॥ सर्वान्नीन सर्वान्नभोजिन यह दो नाम सब वर्णोंके अन्न खानेवाले परमहंसादिकके हैं गृध्नु गर्धन यह दो नाम आकांक्षाशीलके है लुब्ध अभिलाषुक तृष्णज् यह तीन नाम अभिलाषवालेके हैं लोलुप लोलुभ यह दो नाम अतितृष्णावालेके हैं ॥ २२ ॥

सोन्मादस्तून्मदिष्णुः स्यादविनीतः समुद्धतः ॥ मत्ते शौण्डोत्कटक्षीवाः कामुके कमिताऽनुकः ॥ २३ ॥ कम्रः कामयिताऽभीकः कमनः कामनोऽभिकः ॥ विधेयो विनयग्राही वचने स्थित आश्रवः ॥ २४ ॥

सोन्माद उन्मदिष्णु यह दो नाम उन्मादवालेके हैं इसकों सिरीवावलाभी कहतेहैं अविनीत समुद्धत यह दो नाम दुर्विनीतके है इसकों अन्यायी कहतेहै मत्त शौण्ड उत्कट क्षीव यह चार नाम मतवालेके है कामुक कमितृ अनुक ॥ २३ ॥ कम्र कामयितृ अभीक कमन कामन अभिक यह नौ नाम कामीके है विधेय विनयग्राहिन् वचनेस्थित आश्रव यह चार नाम वचन ग्रहण करनेवालेके है इसकों आज्ञाकारी कहते है ॥ २४ ॥

वश्यः प्रणेयो निभृतविनीतप्रश्रिताः समाः ॥ धृष्टे धृष्णग्वियातश्च प्रगल्भः प्रतिभान्विते ॥२५॥ स्यादधृष्टे तु शालीनो विलक्षो विस्मयान्विते ॥ अधीरे कातरस्त्रस्ते भीरुभीरुकभीलुकाः ॥ २६ ॥

वश्य प्रणेय यह दो नाम वशीभूतके है निभृत विनीत प्रश्रित यह तीन नाम विनीतके है धृष्ट धृष्णज् वियात यह तीन नाम अविनीतके है प्रगल्भ प्रतिभान्वित यह दो नाम नवीन २ प्रकट होनेवाली बुद्धियुक्तके हैं इसकों प्रगल्भ कहतेहैं ॥ २५ ॥ अधृष्ट शालीन यह दो नाम सलज्जके है विलक्ष विस्मयान्वित यह दो नाम पराये धर्मशीलआदिकके विषैं अचरज माननेवालेके है अधीर कातर यह दो नाम भय क्षुधा पिपासा आदिकसें व्याकुलहुएके है त्रस्त भीरु भीरुक भीलुक यह चार नाम डरनेवालेके है ॥ २६ ॥

आशंसुराशंसितरि गृहयालुर्ग्रहीतरि॥ श्रद्धालुः श्रद्धया युक्ते पतयालुस्तु पातुके ॥ २७ ॥ लज्जाशीलेऽपत्रपिष्णुर्वन्दारुरभिवादके ॥ शरारुर्घातुको हिंस्रः स्याद्वर्धिष्णुस्तु वर्धनः ॥ २८ ॥

नाम निकालेहुएके हैं. अपध्वस्त धिक्कृत यह दो नाम फटकारेहुएके हैं ॥ ३९ ॥ आत्तगर्व अभिभूत यह दो नाम दूर कियेहुए गर्ववालेके हैं. कोई आचार्य निष्कासित आदिक चारोंकों एकार्थ कहते हैं. दापित साधित यह दो नाम धनादिकके दिवानेवालेके हैं यह दोनों समानार्थ हैं. प्रत्यादिष्ट निरस्त प्रत्याख्यात निराकृत यह चार नाम निराकृतके हैं इसकों दूर कियाहुआभी कहते हैं ॥ ४० ॥

**निकृतः स्याद्विप्रकृतो विप्रलब्धस्तु वञ्चितः ॥ मनोहतः प्रतिहतः प्रतिबद्धो हतश्च सः ॥ ४१ ॥ अधिक्षिप्तः प्रतिक्षिप्तो बद्धे कीलितसंयतौ॥ आपन्न आपत्प्राप्तः स्यात्कांदिशीको भयद्रुतः ॥ ४२ ॥**

निकृत विप्रकृत यह दो नाम अपकार कियेहुएके हैं. विप्रलब्ध वंचित यह दो नाम ठगेहुएके हैं मनोहत प्रतिहत प्रतिबद्ध हत यह चार नाम मनमें ताडेहुएके हैं इसकों टूटा मनवाला कहतेहैं ॥ ४१ ॥ अधिक्षिप्त प्रतिक्षिप्त यह दो नाम निन्दा कियेहुए अथवा दुर्वचन कहेहुएके हैं. बद्ध कीलित संयत यह तीन नाम रस्सी आदिकसें बँधेहुएके हैं. आपन्न आपत्प्राप्त यह दो नाम आपदाकों प्राप्तहुएके हैं. कांदिशीक भयद्रुत यह दो नाम भयसें भागेहुएके हैं ॥ ४२ ॥

**आक्षारितः क्षारितोऽभिशस्ते संकसुकोऽस्थिरे ॥ व्यसनार्तोपरक्तौ द्वौ विहस्तव्याकुलौ समौ ॥ ४३ ॥ विक्लवो विह्वलः स्यात्तु विवशोऽरिष्टदुष्टधीः ॥ कश्यः कशार्हे संनद्धे त्वाततायी वधोद्यते ॥ ४४ ॥**

आक्षारित क्षारित अभिशस्त यह तीन नाम लोकनिन्दासें दूषितहुएके हैं. संकसुक अस्थिर यह दो नाम चलायमानप्रकृतिवालेके हैं. व्यसनार्त्त उपरक्त यह दो नाम दुःखसें पीडितहुएके हैं. विहस्त व्याकुल यह दो नाम व्याकुलके हैं ॥ ४३ ॥ विक्लव विह्वल यह दो नाम शोकादिकसें शरीरभंगकों प्राप्तहुएके हैं. विवश अरिष्टदुष्टधी यह दो नाम उसकेहैं जिसकी समीपवर्त्तमानहुए मृत्युसें बुद्धि दूषित होजातीहै. कश्य कशार्ह यह दो नाम कुरां मारनेयोग्यके हैं. जो सन्नद्ध अर्थात् कवच पहरकर मारनेमें उद्यत हो उसमें आततायिन् शब्द वर्त्तै है ॥ ४४ ॥

**द्वेष्ये त्वक्षिगतो वध्यः शीर्षच्छेद्य इमौ समौ ॥ विष्यो विषेण यो वध्यो मुसल्यो मुसलेन यः ॥ ४५ ॥ शिश्विदानोऽकृष्णकर्मा चपलश्चिकुरः समौ ॥ दोषैकदृक् पुरोभागी निकृतस्त्वनृजुः शठः ॥ ४६ ॥**

द्वेष्य अक्षिगत यह दो नाम वैरके योग्यके हैं. वध्य शीर्षछेद्य यह दो नाम वधके योग्यके हैं यह दोनों शब्द समानार्थ हैं.

जो कि विषकर मारनेयोग्य है वह विष्य सज्ञिक है और जो मुसलकर मारनेयोग्य है वह मुसन्य सज्ञिक है ॥ ४५ ॥ शिभ्विदान अकृष्णकर्मन् यह दो नाम पुण्यकर्मवालेके है इसकों पुण्यात्माभी कहतेहै चपल चिकुर यह दो नाम उसके हैं जो विना विचारेंही शीघ्र वधादिक कार्य करता है यह दोनों शब्द समानार्थ हैं दोषैकदृश् पुरोभागिन् यह दो नाम दोषमात्रही देखनेवालेके है निकृत अनृजु शठ यह तीन नाम उसके है जिसका कि अन्तःकरण टेढा रहता है इसकों शठ ( कपटी ) भी कहतेहै ॥ ४६ ॥

**कर्णेजपः सूचकः स्यात्पिशुनो दुर्जनः खलः ॥ नृशंसो घातुकः क्रूरः पापो धूर्तस्तु वञ्चकः ॥ ४७ ॥ अज्ञे मूढयथाजातमूर्खवैधेयबालिशाः ॥ कदर्ये कृपणक्षुद्रकिंपचानमितंपचा ४८**

कर्णेजप सूचक यह दो नाम कानमें पराईनिन्दा कहनेवालेके है इसकों चुगल कहतेहै. पिशुन दुर्जन खल यह तीन नाम आपसमें भेद करनेवालेके है इसकों दुर्जन कहतेहैं नृशंस घातुक क्रूर पाप यह चार नाम दूसरेसें द्रोह करनेवालेके है इसकों क्रूर कहतेहै धूर्त वंचक यह दो नाम ठगनेवालेके है ॥ ४८ ॥ अज्ञ मूढ यथाजात मूर्ख वैधेय बालिश यह छै नाम मूर्खके हैं कदर्य कृपण क्षुद्र किंपचान मितंपच यह पाच नाम उसकेहै जो कि अपने स्त्री पुत्रादिकोंको पीडित करताहुआ लोभसें धनकों इकट्ठा करताहै इसकों कजूंस कहते है॥४८॥

**निःस्वस्तु दुर्विधो दीनो दरिद्रो दुर्गतोऽपि सः ॥ वनीयको याचनको मार्गणो याचकार्थिनौ ॥ ४९ ॥ अहंकारवानहंयुः शुभंयुस्तु शुभान्वितः ॥ दिव्योपपादुका देवा नृगवाद्या जरायुजाः ॥ ५० ॥**

निःस्व दुर्विध दीन दरिद्र दुर्गत यह पाच नाम दरिद्रीके है वनीयक याचनक मार्गण याचक अर्थिन् यह पाच नाम याचकके है ॥ ४९ ॥ अहंकारवत् अहंयु यह दो नाम अहंकारवालेके है शुभंयु शुभान्वित यह दो नाम शुभयुक्तके है और जो कि देव अर्थात् मातापितादिक दृष्टकारणकी नहीं अपेक्षा करनेवाले है वह दिव्योपपादुक सज्ञिक है अर्थात् यह एक नाम देवजातियोंका है और जो कि नृगवादिक ( नर गौ अश्वादिक ) जाति है वह जरायुज सज्ञिक हैं ॥ ५० ॥

**स्वेदजाः कृमिदंशाद्याः पक्षिसर्पादयोऽण्डजाः ॥ उद्भिदस्तरुगुल्माद्या उद्भिदुद्भिज्जमुद्भिदम् ॥ ५१ ॥ सुन्दरं रुचिरं चारु सुषमं साधु शोभनम् ॥ कान्तं मनोरमं रुच्यं मनोज्ञं मञ्जु मञ्जुलम् ॥ ५२ ॥**

---

१ (इतिनागिवर्ग )यह और पुस्तकोंमें विशेष है

और जो कि कृमि दंशादिक ( कीडा डांस आदिक ) जाति हैं वह स्वेदज संज्ञिक हैं. और जो कि पक्षी सर्पादिकजाति हैं वह अंडज संज्ञिक हैं. और जो कि तरुगुल्मादिक वृक्ष गुच्छा वेलि आदिक हैं वह उद्भिद् संज्ञिक हैं. उद्भिद् उद्भिज्ज उद्भिद यह तीन नाम वृक्षादिक जातिमात्रके हैं ॥५१॥ सुंदर रुचिर चारु सुषम साधु शोभन कान्त मनोरम रुच्य मनोज्ञ मंजु मंजुल यह बारह नाम सुन्दरके हैं ॥ ५२ ॥

तदासेचनकं तृप्तेर्नास्त्यन्तो यस्य दर्शनात् ॥ अभीष्टेऽभीप्सितं हृद्यं दयितं वल्लभं प्रियम्॥५३॥निकृष्टप्रतिकृष्टार्वरेफयाप्यावमाधमाः॥कुपूयकुत्सितावद्यखेटगर्ह्याणकाः समाः॥५४॥

जिसके दर्शनसें दृष्टि तथा मनकी तृप्तिका अन्त नहीं होताहै वह आसेचनक संज्ञिक है. अभीष्ट अभीप्सित हृद्य दयित वल्लभ प्रिय यह छे नाम प्यारेके हैं॥५३॥ निकृष्ट प्रतिकृष्ट अर्वन् रेफ याप्य अवम अधम कुपूय कुत्सित अवद्य खेट गर्ह्य अणक यह तेरह नाम अधम अर्थात् नीचके हैं यह सब समानार्थ हैं॥ ५४ ॥

मलीमसं तु मलिनं कच्चरं मलदूषितम् ॥ पूतं पवित्रं मेध्यं च वीध्रं तु विमलार्थकम् ॥ ५५ ॥ निर्णिक्तं शोधितं मृष्टं निःशोध्यमनवस्करम् ॥ असारं फल्गु शून्यं तु वशिकं तुच्छरिक्तके ॥ ५६ ॥

मलीमस मलिन कच्चर मलदूषित यह चार नाम मलीनके हैं. पूत पवित्र मेध्य यह तीन नाम पवित्रके हैं. वीध्र यह एक नाम विमलार्थक है अर्थात् यह एक नाम स्वभावनिर्मलका है ॥ ५५ ॥ निर्णिक्त शोधित मृष्ट निःशोध्य अनवस्कर यह पांच नाम दूर कियेहुए मलवालेके हैं. असार फल्गु यह दो नाम निर्बलके हैं. शून्य वशिक तुच्छ रिक्तक यह चार नाम उसके हैं जिसकेपास कुछभी न हो इसको तुच्छभी कहतेहैं ॥ ५६ ॥

क्लीबे प्रधानं प्रमुखप्रवेकानुत्तमोत्तमाः ॥ मुख्यवर्यवरेण्याश्च प्रवर्होऽनवरार्ध्यवत् ॥ ५७ ॥ परार्ध्याग्रप्राग्रहरप्राग्र्याग्र्याग्रीयमग्रियम् ॥ श्रेयान् श्रेष्ठः पुष्कलः स्यात्सत्तमश्चातिशोभने ॥ ५८ ॥

प्रधान प्रमुख प्रवेक अनुत्तम उत्तम मुख्य वर्य वरेण्य प्रवर्ह अनवरार्ध्य ॥ ५७॥ परार्ध्य अग्र प्राग्रहर प्राग्र्य अग्र्य अग्रीय अग्रिय यह सत्तरह नाम प्रधानके हैं इसको मुखिया कहतेहैं. तिसमें प्रधान शब्द नपुंसकलिंगमें सदैव होताहै. श्रेयस् श्रेष्ठ पुष्कल सत्तम अतिशोभन यह पांच नाम श्रेष्ठके हैं ॥ ५८ ॥

अमत्र (पात्र) इन दोनोंमें भाड शब्द वर्ते है और मूलवनियेंके धनमेंभी यह शब्द वर्ते है.

॥ इति डान्ता ॥

**भृशप्रतिज्ञयोर्बाढं प्रगाढं भृशकृच्छ्रयोः ॥ ४४ ॥ शक्तस्थूलौ त्रिषु दृढौ व्यूढौ विन्यस्तसंहतौ ॥**

॥ इति ढान्ताः ॥

इसके अनन्तर ढान्त शब्द कहते है भृश नाम अत्यर्थ और प्रतिज्ञा नाम स्वीकार इन दोनोंमें बाढ शब्द वर्ते है और भृश अत्यर्थ और कृच्छ्र इन दोनोंमें प्रगाढ शब्द वर्ते है और दृढमेंभी प्रगाढ शब्द होता है॥४४॥और शक्त (समर्थ) और स्थूल यह दोनो दृढसंज्ञिक हैं.यह शब्द तीनों लिंगमें होता है विन्यस्त नाम रक्खा हुआ और संहत इकठा हुआ यह दोनों व्यूढसंज्ञिक है और यह शब्द पृथुलमें होता है

॥ इति ढान्ता ॥

**भ्रूणोऽर्भके स्त्रैणगर्भे बाणो बलिसुते शरे ॥ ४५ ॥ कणोऽतिसूक्ष्मे धान्यांशे संघाते प्रमथे गणः ॥ पणो द्यूतादिषूत्सृष्टे भृतौ मूल्ये धनेऽपि च ॥ ४६ ॥ मौर्व्यां द्रव्याश्रिते सत्त्वशौर्यसंध्यादिके गुण. ॥ निर्व्यापारस्थितौ कालविशेषोत्सवयोः क्षणः ॥ ४७ ॥**

इसके अनन्तर णान्त शब्द कहते हैं अर्भक (बालक) मेंभी और स्त्रैणगर्भ अर्थात् स्त्रीसम्बन्धी गर्भमें भ्रूण शब्द वर्ते है बलिसुत नाम बलिके पुत्रमें और शर (बाण) में बाण शब्द वर्ते है ॥ ४५ ॥ अतिसूक्ष्ममें और धान्यांश अर्थात् धान्यके भागमें कण शब्द वर्ते है. संघात नाम समूहमें और प्रमथ नाम शिवजीके अनुचरमें गण शब्द वर्ते है द्यूत नाम फासोंकरके क्रीडामें और आदिशब्दसें मेषकुक्कुटादिकके युद्धादिकमें और उत्सृष्ट त्यागेहुए अर्थमें और भृति नाम मजदूरीमें और मूल्य नाम मोलमें और धनमें पण शब्द वर्ते है और चकारसें जूआके दावमें और खरीदने योग्य शाकादिकमेंभी यह शब्द वर्ते है ॥ ४६ ॥ मौर्वी नाम प्रत्यंचामें और द्रव्याश्रित रसगंधादिकमें और सत्व शौर्य संध्यादिकमें, अर्थात् सत्व रज आदिकमे और शौर्य चातुर्यादिकमें और संधिविग्रहादिकमें और आदिशब्दसें इंद्रिय रज्जुआदिकमें गुण शब्द होता है निर्व्यापारस्थितिमें और कालविशेष अर्थात् मुहूर्त्तके बारहवें भागमें, और उत्सव पुत्रजन्मादिकमें क्षण शब्द होता है और पर्वकविषैंभी यह शब्द होता है ॥ ४७ ॥

**वर्णो द्विजादौ शुक्लादौ स्तुतौ वर्णं तु वाऽक्षरे ॥ अरुणो भास्करेऽपि स्याद्वर्णभेदेऽपि च त्रिषु ॥ ४८ ॥ स्थाणुः शर्वेऽप्यथ द्रोणः काके प्याजौ रवे रणः ॥ ग्रामणीर्नापिते पुंसि श्रेष्ठे ग्रामाधिपे त्रिषु ॥ ४९ ॥**

द्विजादि ( ब्राह्मणक्षत्रियादिक ) और शुक्लादि ( शुक्लपीतादिक ) और स्तुति ( स्तव ) इनमें वर्ण शब्द वर्त्ते है. और अक्षरके विषें वर्ण शब्द विकल्पकरकें नपुंसकलिंग है. भास्कर नाम सूर्यके विषें और वर्णभेदमें अपिशब्दसें सूर्यके सारथिमें और अव्यक्तराग तथा संध्यारागमें अरुण शब्द वर्त्ते है.तिसमें वर्णभेदमें जो अरुण शब्द होता है, वह तीनों लिंगके विषें वर्त्ते है ॥ ४८ ॥ शर्व नाम शिवजी और अपिशब्दसें स्तंभादिक स्थाणु संज्ञिक हैं. काकमें और अपिशब्दसें अश्वत्थामाके पितामें और परिमाण विशेषमें द्रोण शब्द होता है, आजि नाम संग्राममें और रव नाम शब्दमें रण शब्द वर्त्ते है. नापित नाम नाईके विषें ग्रामणी शब्द पुंलिंगमें होता है. और श्रेष्ठ नाम मुख्य और ग्रामाधिप नाम ग्रामके मालिकमें ग्रामणी शब्द तीनों लिंगमें होता है ॥ ४९ ॥

**ऊर्णा मेषादिलोम्नि स्यादावर्ते चान्तरा भ्रुवोः ॥ हरिणी स्यान्मृगी हेमप्रतिमा हरिता च या ॥ ५० ॥ त्रिषु पाण्डौ च हरिणः स्थूणा स्तम्भेऽपि वेश्मनः ॥ तृष्णे स्पृहापिपासे द्वे जुगुप्सा करणे घृणे ॥ ५१ ॥**

मेषादिक नाम मेष शश उष्ट्रादिकोंके लोम नाम वालमें और भौंओंके वीचके आवर्त्तमें ऊर्णा शब्द वर्त्ते है. मृगी और सुवर्णकी प्रतिमा और जो कि हरिता अर्थात् हरिद्वर्ण है, वह हरिणीसंज्ञिक है ॥ ५० ॥ पांडु नाम पांडुरवर्णमें चकारसें मृगभेदमें हरिण शब्द वर्त्ते है, यह शब्द तीनों लिंगमें होता है. वेश्म नाम घरके स्तंभमें अपिशब्दसें लोहकी प्रतिमामें स्थूणा शब्द वर्त्ते है. स्पृहा ( वांच्छा ) और पिपासा ( प्यास ) यह दोनों तृष्णासंज्ञिक हैं. जुगुप्सा ( निन्दा ) और करुणा ( दया ) यह दोनों घृणासंज्ञिक हैं ॥ ५१ ॥

**वणिक्पथे च विपणिः सुरा प्रत्यक् च वारुणी ॥ करेणुरिभ्यां स्त्री नेभे द्रविणं तु बलं धनम् ॥ ५२ ॥ शरणं गृहरक्षित्रोः श्रीपर्णं कमलेऽपि च ॥ विषाभिमरलोहेषु तीक्ष्णं क्लीबे खरे त्रिषु ॥ ५३ ॥ प्रमाणं हेतुमर्यादाशास्त्रेयत्ताप्रमातृषु ॥ करणं साधकतमं क्षेत्रगात्रेन्द्रियेष्वपि ॥ ५४ ॥ प्राण्युत्पादे संसरणमसंबाधचमूगतौ ॥ घण्टापथेऽथ वान्तान्ने समुद्गिरणमुन्नये ॥ ५५ ॥**

वणिक्पथ ( बाजार ) चकारसें दुकानमें विपणि शब्द वर्त्ते है. प्रत्यक् नाम पश्चिम दिशा और सुरा ( मदिरा ) वारुणीसंज्ञिक हैं. इभी नाम हथिनीके विषें करेणु शब्द स्त्रीलिंग है, और इभ नाम हाथीके विषें करेणु शब्द पुंलिंग है. बल ( पराक्रम ) और धन द्रविण संज्ञिक है ॥ ५२ ॥ गृह ( घर ) और रक्षिता नाम रक्षाकरनेवालेमें

शरण शब्द वर्त्ते है कमलमें और अपिशब्दसें अरणिमें श्रीपर्ण शब्द वर्त्ते है विषमें और अग्निमर युद्धमें और लोहमें तीक्ष्ण शब्द वर्त्ते है यह शब्द नपुंसकलिंगमें होता है और जो कि खर नाम तिग्ममें तीक्ष्ण शब्द वर्त्ते है, वह तीनों लिंगोंमें होता है ॥ ५३ ॥ हेतु नाम कारण और मर्यादा सीमा और शास्त्र और इयत्ता नाम परिच्छेद और प्रमाता जाननेवाला इनमें प्रमाण शब्द वर्त्ते है, साधकतम अर्थात् क्रियाकी सिद्धिमें प्रकृष्टहेतु और क्षेत्र नाम सस्यका उत्पत्तिस्थान और गात्र नाम शरीर और इन्द्रिय इनमें, और अपिशब्दसें कर्मादिकमें करण शब्द वर्त्ते है ॥ ५४ ॥ प्राण्युत्पाद नाम प्राणियोंके जन्ममें और निर्याधसेनाके चलनेमें और घटापथ राजमार्गमात्रमें संसरण शब्द वर्त्ते है वातान्न नाम खाकर त्यागे हुए अन्नमें और उन्नय नाम जलपात्रादिके ऊपर लेजानेमें समुद्गिरण शब्द वर्त्ते है ॥ ५५ ॥

**अतस्त्रिषु विषाणं स्यात्पशुशृङ्गेभदन्तयोः ॥ प्रवणं क्रमनिम्नोर्व्यां प्रह्वे ना तु चतुष्पथे ॥ ५६ ॥ संकीर्णौ निचिताशुद्धाविरिणं शून्यमूषरम् ॥**

**॥ इति णान्ता ॥**

१ सेतौ च वरणो वेणी नदीभेदे कचोच्चये. सेतु नाम पुल औषधिविशेष और चकारसें प्रकारमें वरण शब्द वर्त्ते है नदीभेद और कचोच्चय अर्थात् वालोंके समूहमें वेणी शब्द वर्त्ते है यह आधा श्लोक और पुस्तकोंमें निर्दोष है.

इससें परे जो कि णान्त शब्द कहे जावेंगे, वह तीनों लिंगोंमें होवेंगे पशुशृंग नाम पशुके सींग और इभदन्त नाम हाथीके दांत इन दोनोंमें विषाण शब्द वर्त्ते है क्रमसें नीची हुई उर्वी नाम पृथिवीमें और प्रह्व नाम नम्रमें और चतुष्पथ नाम चहुटेमें प्रवण शब्द वर्त्ते है जो कि प्रवण शब्द चतुष्पथार्थवाची है, वह पुंलिंग है ॥ ५६ ॥ निचित नाम व्याप्त और अशुद्ध यह दोनों संकीर्णसंज्ञिक है. शून्य ( निराश्रयदेश ) और ऊपर स्थलविशेष यह दोनों इरिणसंज्ञिक है

॥ इति णान्ता ॥

**देवसूर्यौ विवस्वन्तौ सरस्वन्तौ नदार्णवौ ॥ ५७ ॥**

इसके अनन्तर तान्त शब्दोंको कहते हैं देव और सूर्य यह दोनों विवस्वत्संज्ञिक हैं नद नाम सरिद्विशेष अर्णव ( समुद्र ) यह दोनों सरस्वत्संज्ञिक है ॥ ५७ ॥

**पक्षितार्क्ष्यौ गरुत्मन्तौ शकुन्तौ भासपक्षिणौ ॥ अग्न्युत्पातौ धूमकेतू जीमूतौ मेघपर्वतौ ॥ ५८ ॥ हस्तौ तु पाणिनक्षत्रे मरुतौ पवनामरौ ॥ यन्ता हस्तिपके सूते भर्ता धातरि पोष्टरि ॥ ५९ ॥**

पक्षी और तार्क्ष्य ( गरुड ) यह दोनों गरुत्मत्संज्ञिक है भास ( पक्षिभेद ) पक्षी ( पक्षिमात्र ) यह दोनों शकुन्त संज्ञिक है

अग्नि और उत्पात नाम धूममयी तारा यह दोनों धूमकेतुसंज्ञिक हैं. और मेघ तथा पर्वत यह दोनों जीमूतसंज्ञिक हैं ॥ ५८ ॥ पाणि नाम हाथ और नक्षत्र अर्थात् अश्विनीसे लेकर तेरहवाँ नक्षत्र यह दोनों हस्तसंज्ञिक हैं. पवन और अमर ( देवता ) यह दोनों मरुत्संज्ञिक हैं. हस्तिपक हाथीवानमें और सूत सारथिमें यन्तृ शब्द वर्त्ते है, धाता नाम धारणकरनेवाला और पोष्टा पुष्ट करनेवाला इन दोनोंमें भर्तृ शब्द वर्त्ते है५९

**यानपात्रे शिशौ पोतः प्रेतः प्राण्यन्तरे मृते ॥ ग्रहभेदे ध्वजे केतुः पार्थिवे तनये सुतः ॥ ६० ॥ स्थपतिः कारुभेदेऽपि भूभृद्भूमिधरे नृपे ॥ मूर्धाभिषिक्तो भूपेऽपि ऋतुः स्त्रीकुसुमेऽपि च ॥ ६१ ॥**

यानपात्र और शिशु नाम बालकमें पोत शब्द वर्त्ते है. प्राण्यन्तर नाम भूतान्तरमें और मृत नाम मरेहुएमें प्रेत शब्द वर्त्ते है. ग्रहभेद और ध्वज नाम पताकामें केतु शब्द वर्त्ते है. पार्थिव नाम राजा और तनय ( पुत्र ) में सुत शब्द वर्त्ते है ॥ ६० ॥ कारुभेद नाम शिल्पिभेदमें और अपिशब्दसें जीवेष्टि नाम यज्ञके करनेवालेमें तथा कंचुकधारीमें स्थपति शब्द वर्त्ते है. भूमिधर पृथिवीके धारण करनेवालेमें तथा नृप नाम राजामें भूभृत् शब्द वर्त्ते है. भूप नाम पृथिवीपतिमें और अपिशब्दसें प्रधानमें तथा क्षत्रियमात्रमें मूर्धाभिषिक्त शब्द वर्त्ते है. स्त्रीकुसुम अर्थात् स्त्रीके रजमें अपिशब्दसें हेमन्तादिकमें ऋतु शब्द वर्त्ते है ॥ ६१ ॥

**विष्णावप्यजिताव्यक्तौ सूतस्त्वष्टरि सारथौ ॥ व्यक्तः प्राज्ञेऽपि दृष्टान्तावुभौ शास्त्रनिदर्शने ॥ ६२ ॥ क्षत्ता स्यात्सारथौ द्वाःस्थे क्षत्रियायां च शूद्रजे ॥ वृत्तान्तः स्यात्प्रकरणे प्रकारे कार्त्स्न्यवार्तयोः ॥ ६३ ॥**

विष्णुमें और अपिशब्दसें शिवजीमें अजित अव्यक्त यह दो शब्द वर्त्ते हैं. त्वष्टा नाम शिल्पिभेदमें और सारथिमें सूत शब्द वर्त्ते है. प्राज्ञ नाम पंडितमें अपिशब्दसें स्फुटमें व्यक्त शब्द वर्त्ते है. शास्त्र ( तर्कादिक ) और निदर्शन ( उदाहरण ) यह दोनों दृष्टान्तसंज्ञिक हैं ॥ ६२ ॥ सारथिमें और द्वाःस्थ नाम द्वारपाल ड्योढीवानमें और क्षत्रियजातिस्त्रीके विषें शूद्रसें उत्पन्न हुए पुत्रमें चकारसें दासीपुत्रमें क्षत्तृ शब्द वर्त्ते है. प्रकरण (प्रस्ताव) और प्रकार ( भाव ) और कार्त्स्न्य ( साकल्य ) और वार्ता इनमें वृत्तान्त शब्द होता है ॥ ६३ ॥

**आनर्तः समरे नृत्यस्थाननीवृद्विशेषयोः ॥ कृतान्तो यमसिद्धान्तदैवाकुशलकर्मसु ॥ ६४ ॥ श्लेष्मादि रसरक्तादि महाभूतानि तद्गुणाः ॥ इन्द्रियाण्यश्मविकृतिः शब्दयोनिश्च धातवः ॥ ६५ ॥**

समर नाम सयाम और नृत्यस्थान (नाचनेकी जगह ) और नीवृद्विशेष अर्थात् देशविशेष इनमें आनर्त्त शब्द वर्त्ते हैं यम ( धर्मराज ) और सिद्धान्त और दैव पूर्व कियाहुआ कर्म और अकुशल कर्म पाप इनमें कृतान्त शब्द होता है ॥ ६४ ॥ श्लेष्मादि अर्थात् कफपित्तादिक और रसरक्तादिक अथात् रस रुधिर वसा मज्जादिक और महाभूत अर्थात् पृथिव्यादिक और तद्गुण अर्थात् महाभूतोंके गुण गंधादिक, और इन्द्रिय ( चक्षुरादिक ) और अश्मविकृति ( मन शिलादिक ) और शब्दयोनि (भू सत्ताया ) इत्यादिक धातुसंज्ञिक है॥६५॥

**कक्षान्तरेऽपि शुद्धान्तो नृपस्यासर्वगोचरे ॥ कासूसामर्थ्ययोः शक्तिर्मूर्तिः काठिन्यकाययोः ॥ ६६ ॥ विस्तारवल्ल्योर्व्रततिर्वसती रात्रिवेश्मनोः ॥ क्षयार्चयोरपचितिः सातिर्दानावसानयोः ॥ ६७ ॥**

असर्वगोचर अर्थात् सबके न देखनेयोग्य जो राजाका कक्षान्तर अर्थात् राजधानी स्थानविशेष है, वह उसमें, और अपिशब्दसें अन्न पुरमें शुद्धान्त शब्द वर्त्ते है कासू नाम बरछी और सामर्थ्य इन दोनोंमें शक्ति शब्द वर्त्ते है काठिन्य ( दृढता ) और काय ( शरीर ) इन दोनोंमें मूर्त्ति शब्द वर्त्ते है ॥ ६६ ॥ विस्तारमें और वल्लि नाम वेलिमें व्रतति शब्द वर्त्ते है रात्रि और वेश्म नाम घर इन दोनोंमें वसति शब्द वर्त्ते है क्षय ( हानि ) अर्चा ( पूजा ) इन दोनोंमें अपचिति शब्द वर्त्ते है दान और अवसान अतमें साति शब्द वर्त्ते है ॥ ६७ ॥

**आर्तिः पीडाधनुष्कोटयोर्जातिः सामान्यजन्मनोः ॥ प्रचारस्यन्दयो रीतिरीतिर्डिम्बप्रवासयोः ॥ ६८ ॥ उदयेऽधिगमे प्राप्तिस्त्रेता त्वग्नित्रये युगे ॥ वीणाभेदेऽपि महती भूतिर्भस्मनि संपदि ॥ ६९ ॥**

पीडा और धनुष्कोटि यानी धनुषका अग्रभाग इन दोनोंमें आर्ति शब्द वर्त्ते है सामान्य ( साधारण ) और जन्म इन दोनोंमें जाति शब्द होता है प्रचार नाम लोकाचार और स्यंद नाम झिरना इन दोनोंमें रीति शब्द होता है. डिम्ब नाम सातप्रकारका विप्लव और प्रवासमें ईति शब्द वर्त्ते है ॥ ६८ ॥ उदय नाम उत्पत्ति और अधिगम ( लाभ ) इन दोनोंमें प्राप्ति शब्द वर्त्ते है. अग्नित्रय नाम दक्षिणगार्हपत्याहवनीयाख्य अग्निमें और युगमें त्रेता शब्द वर्त्ते है वीणाभेद अर्थात् नारदीवीणामें अपिशब्दसें महत्वयुक्त भार्यादिकमें महती शब्द होता है भस्म और संपदामें तथा अणिमादिकके विषें भूति शब्द होता है॥६९॥

**नदीनगर्योर्नागानां भोगवत्यथ संगरे॥ सङ्गे सभायां समितिः क्षयवासावपि**

**क्षिती ॥ ७० ॥ रवेरर्चिश्च शस्त्रं च वह्निज्वाला च हेतयः ॥ जगती जगति छन्दोविशेषेऽपि क्षितावपि ७१ पङ्क्तिश्छन्दोऽपि दशमं स्यात्प्रभावेऽपि चायतिः ॥ पत्तिर्गतौ च मूले तु पक्षतिः पक्षभेदयोः ॥ ७२ ॥ प्रकृतिर्योनिलिङ्गे च कैशिक्याद्याश्च वृत्तयः ॥ सिकताः स्युर्वालुकापि वेदे श्रवसि च श्रुतिः ॥ ७३ ॥**

नागोंकी नदी और नगरी इन दोनोंके-विषैं भोगवती शब्द होता है. संगर नाम संग्रामके विषैं होता है. संग नाम संगमके विषैं और सभाके विषैं समिति शब्द होता है. क्षय ( नाश ) और वास ( निवास ) यह दोनों और अपिशब्दसें पृथिवी आदिक क्षिति-संज्ञिक हैं. ॥ ७० ॥ सूर्यकी आँच नाम ज्वाला और शस्त्र और अग्निकी ज्वाला हेतिसंज्ञिक हैं. जगत् लोक और छन्दविशेष और क्षिति (पृथिवी) अपिशब्दसें जन इत्यादिकमें जगती शब्द वर्त्ते है ॥ ७१ ॥ दशम छंद अर्थात् दशअक्षरके पादवाला छंद और अपिशब्दसें आवलि पंक्तिसंज्ञिक हैं. प्रभावमें अपिशब्दसें आनेवाले कालमें और संयममें और दीर्घतामें आयति शब्द वर्त्ते है. गतिमें और चकारसें वीरभेदमें तथा सेनाभेदमें पत्ति शब्द वर्त्ते है. पक्ष नाम मासार्धवाची और पक्षीका अवयववाची यह दो भेदके जो पक्ष हैं तिनके मूल नाम जडमें पक्षति शब्द वर्त्ते है. भाव यह है कि पक्ष नाम मासार्धका मूल प्रतिपदा तिथि पक्षति संज्ञिक है. और पक्ष नाम पक्षीके पक्षकी मूल ( जड ) पक्षतिसंज्ञिक है ॥ ७२ ॥ योनिमें और लिंगमें चकारसें प्रधानतामें और अमात्यादिकमें और स्वभावमें प्रकृति शब्द वर्त्ते है. कैशिक्यादिक वृत्तिसंज्ञिक हैं. आदिशब्दसें आरभटी सात्वती भारती शब्द जानने. और चकारसें जीविकामें और सूत्रके अर्थ खोलनेमेंभी वृत्तिशब्द वर्त्ते है. वालुका नाम वालू और अपिशब्दसें सिकतायुक्त देश सिकतासंज्ञिक हैं. तिसमें सिकता शब्द वालुकाके विषैं बहुवचनान्त तथा स्त्रीलिंग है. वेदमें और श्रवस् नाम कर्णमें और चकारसें वार्त्तामें तथा सुननेमें श्रुति शब्द वर्त्ते है ॥ ७३ ॥

**वनिता जनितात्यर्थानुरागायां च योषिति ॥ गुप्तिः क्षितिव्युदासेऽपि धृतिर्धारणधैर्ययोः ॥ ७४ ॥ बृहती क्षुद्रवार्ताकी छन्दोभेदे महत्यपि ॥ वासिता स्त्रीकरिण्योश्च वार्ता वृत्तौ जनश्रुतौ ॥ ७५ ॥**

उत्पन्न किया है अत्यन्त अनुराग जिसके विषैं, ऐसी स्त्रीमें वनिता शब्द वर्त्ते है. क्षितिव्युदास नाम पृथिवीके छिद्रमें और अपिशब्दसें रक्षामें गुप्ति शब्द वर्त्ते है. और धारणमें तथा धैर्यमें धृति शब्द वर्त्ते है.

॥ ७४ ॥ क्षुद्रवार्त्ताकी औषधिविशेष और छन्दभेद अर्थात् नवम छद और महती नाम विपला यह तीनों बृहती संज्ञिक हैं स्त्री और करिणी नाम हथिनीके विषे वासिता शब्द वर्त्ते है वृत्ति ( जीविका ) और जनश्रुति ( वृत्तान्त ) इन दोनोंमें वार्त्ता शब्द वर्त्ते है ॥ ७५ ॥

**वार्तं फल्गुन्यरोगे च त्रिष्वप्सु च घृतामृते ॥ कलधौतं रूप्यहेम्नोर्निमित्तं हेतुलक्ष्मणोः ॥ ७६ ॥ श्रुतं शास्त्रावधृतयोर्युगपर्याप्तयोः कृतम् ॥ अत्याहितं महाभीतिः कर्म जीवानपेक्षि च ॥ ७७ ॥**

फल्गु नाम असार तुच्छ और अरोग नाम रोगरहित इन दोनोंमें वार्त्त शब्द वर्त्ते है यह शब्द तीनों लिंगमें होता है और अप नाम जलोंके विषे घृत अमृत शब्द वर्त्ते है रूप्य नाम चादी ओर हेम (सुवर्ण) इन दोनोंमें कलधौत शब्द वर्त्ते है हेतु ( कारण ) और लक्ष्म नाम चिन्ह इन दोनोंमें निमित्त शब्द वर्त्ते है. ॥ ७६ ॥ शास्त्र और अवधृत नाम श्रवण किया इन दोनोंमें श्रुत शब्द वर्त्ते है और युग नाम प्रथम युगमें और पर्याप्त यानी अलमर्थमें कृत शब्द वर्त्ते है और जो कि जीवानपेक्षि साहसरूप कर्म है, वह और महाभीति अर्थात् महद्भय यह दोनों अत्याहित संज्ञिक हैं ॥ ७७ ॥



**युक्ते क्ष्मादावृते भूतं प्राण्यतीते समे त्रिषु ॥ वृत्तं पद्ये चरित्रे त्रिष्वतीते दृढनिस्तले ॥७८॥ महद्राज्यं चावगीतं जन्ये स्याद्गर्हिते त्रिषु ॥ श्वेतं रूप्येऽपि रजतं हेम्नि रूप्ये सिते त्रिषु ॥ ७९ ॥**

युक्त नाम न्याय्य और क्ष्मादिक अर्थात् पृथिवी अप तेज वायु आकाश और ऋत नाम सत्य और प्राणी नाम जन्तु और अतीत नाम भूतकाल और सम नाम सदृश इनमें भूत शब्द वर्त्ते है यह तीनों लिंगोंमें होता है पद्य नाम श्लोक और चरित्र और अतीत नाम भूतकाल और दृढ और निस्तल नाम गोल इनमें वृत्त शब्द वर्त्ते है. तिसमें अतीतादिक अर्थमें वृत्त शब्द तीनों लिंगोंमें होता है ॥ ७८ ॥ राज्य और चकारसें बृहत् यह दोनों महत्संज्ञिक है जन्य नाम मनुष्योंकी निंदामें और गर्हित ( निन्दित ) में अवगीत शब्द वर्त्ते है यह शब्द तीनों लिंगोंमें होता है. रूप्य नाम चादीमें अपिशब्दसें शुक्लमें श्वेत शब्द वर्त्ते है हेम नाम सुवर्णमें और रूप्य नाम चादीमें और सित नाम शुक्लवर्णमें रजत शब्द वर्त्ते है यह शब्द तीनों लिंगोंमें होता है इस रजतशब्दसें परे वान्त शब्द तीनों लिंगोंमें होते है ॥ ७९ ॥

**त्रिष्वतो जगदिङ्गेऽपि रक्तं नील्यादिरागि च॥अवदातः सिते पीते शुद्धे**

बद्धार्जुनौ सितौ ॥ ८० ॥ युक्तेऽति-संस्कृते मर्षिण्यभिनीतोऽथ संस्कृतम्॥ कृत्रिमे लक्षणोपेतेऽप्यनन्तोऽनवधावपि ॥ ८१ ॥

इंग नाम जंगममें और अपिशब्दसें भुवनमें जगत् शब्द वर्त्ते है. और नील्यादिरागि अर्थात् जो कि नील्यादिक रागयुक्त है वह रक्त संज्ञिक है. और चकारसें रक्तवर्ण और कुंकुम तथा ताम्रमेंभी रक्तशब्द वर्त्ते है. सित नाम श्वेत और पीत ( पीला ) और शुद्ध इन तीनोंमें अवदात शब्द वर्त्ते है. बद्ध नाम बँधा हुआ और अर्जुन शुक्ल यह दोनों सित संज्ञिक हैं ॥ ८० ॥ युक्त नाम न्याययोग्यमें अतिसंस्कृत नाम अतिश्रेष्ठमें और मर्षी नाम सहनेवालेमें अभिनीत शब्द वर्त्ते है. कृत्रिम नाम बनाये हुए घटादिकमें और लक्षणोपेत नाम शास्त्रोक्तलक्षणोपेत नाम शास्त्रोक्तलक्षणोंसें युक्तमें संस्कृत शब्द वर्त्ते है. अनवधि नाम निःसीमामें और अतिशब्दसें शेषादिकमें अनन्त शब्द वर्त्ते है ॥ ८१ ॥

ख्याते हृष्टे प्रतीतोऽभिजातस्तु कुलजे बुधे ॥ विविक्तौ पूतविजनौ मूर्छितौ मूढसोच्छ्रयौ ॥ ८२ ॥ द्वौ चाम्लपरुषौ शुक्तौ शिती धवलमेचकौ ॥ सत्ये साधौ विद्यमाने प्रशस्तेऽभ्यर्हिते च सत् ॥ ८३ ॥

ख्यात नाम प्रसिद्धमें और हृष्ट नाम प्रसन्नमें प्रतीत शब्द वर्त्ते है. और कुलज नाम कुलीनमें और बुध नाम पंडितमें अभिजात शब्द वर्त्ते है. पूत नाम पवित्र और विजन नाम एकान्त यह दोनों विविक्त संज्ञिक हैं. मूढ नाम मोहकों प्राप्त हुआ और सोच्छ्रय यानी वृद्धियुक्त यह दोनों मूर्च्छित संज्ञिक हैं. अम्ल ( चूक ) और परुष नाम निष्ठुर यह दोनों शुक्त संज्ञिक हैं. धवल नाम उज्वल और मेचक कालावर्ण यह दोनों शिति संज्ञिक हैं. सत्य नाम सोच और साधु अर्थात् मान्य और विद्यमान और प्रशस्त श्रेष्ठ और अभ्यर्हित ( पूजित ) इनमें सत् शब्द वर्त्ते है ॥ ८३ ॥

पुरस्कृतः पूजितेऽरात्यभियुक्तेऽग्रतः कृते ॥ निवातावाश्रयावातौ शस्त्राभेद्यं च वर्म यत् ॥ ८४ ॥ जातोन्नद्धप्रवृद्धाः स्युरुच्छ्रिता उत्थितास्त्वमी ॥ वृद्धिमत्प्रोद्यतोत्पन्ना आदृतौ सादरार्चितौ ॥ ८५ ॥

॥ इति तान्ताः ॥

पूजित नाम पूजेहुएमें और अरात्यभियुक्त अर्थात् वैरीकर दवाये हुएमें और अगारी किये हुएमें पुरस्कृत शब्द वर्त्ते है. आश्रय नाम निवास और निवात नाम पवनवर्जित यह दोनों निवात संज्ञिक हैं. और जो कि वर्म ( कवच ) शस्त्रसें नहीं कटने योग्य है वहभी निवात संज्ञिक है ॥ ८४ ॥ जात

नाम उत्पन्न हुआ उन्नद्ध नाम गर्वा हुआ और प्रवृद्ध नाम बढा हुआ यह तीनों उच्छ्रित सञ्ज्ञिक हैं और यह वृद्धिमान् तथा प्रोद्यत तथा उत्पन्न शब्द उत्थित सञ्ज्ञिक है साद्रे नाम आदरयुक्त और अर्चित पूजित यह दोनों आद्दत सञ्ज्ञिक है ॥ ८५ ॥

॥ इति तान्ता ॥

**अर्थोऽभिधेयरैवस्तुप्रयोजननिवृत्तिषु॥ निपानागमयोस्तीर्थमृषिजुष्टे जले गुरौ ॥ ८६ ॥ समर्थस्त्रिषु शक्तिस्थे संबद्धार्थे हितेऽपि च ॥ दशमीस्थौ क्षीणरागवृद्धौ वीथी पदव्यपि॥८७॥**

इसके अनन्तर थान्तशब्दोंको कहते हैं. अभिधेय नाम वाच्य और रै नाम धन और वस्तु नाम तत्व और प्रयोजन और निवृत्ति इनमें अर्थ शब्द वर्त्ते है निपान नाम कूप, जलाशय आगम नाम बौद्धशास्त्रमें अथवा शास्त्र इन दोनोंमें तथा ऋषियोंके सेवे हुए जलमें और गुरु ( उपाध्याय ) में तीर्थ शब्द वर्त्ते है ॥ ८६ ॥ शक्तिस्थ नाम शक्तियुक्तमें संबद्धार्थ नाम संबद्ध हुए अर्थमें और हित नाम अनुकूलमें समर्थ शब्द वर्त्ते है यह शब्द तीनों लिंगोंमें होता है क्षीणराग और वृद्ध ( अतिवृद्ध ) यह दोनों शब्द दशमीस्थ सञ्ज्ञिक है पदवी ( मार्ग ) और अविशब्दसे पंक्ति वीथी सञ्ज्ञिक है ॥ ८७ ॥

**आस्थानीयत्नयोरास्था प्रस्थोऽस्त्री सानुमानयोः ॥**

॥ इति थान्ताः ॥

**अभिप्रायवशौ छन्दावब्दौ जीमूतवत्सरौ ॥ ८८ ॥ अपवादौ तु निन्दाज्ञे दायादौ सुतबान्धवौ ॥ पादा रश्म्यङ्घ्रितुर्यांशाश्चन्द्राग्न्यर्कास्तमोनुदः ॥ ८९ ॥**

आस्थानी ( सभा ) और यत्न (प्रयत्न) इन दोनोंमें आस्था शब्द वर्त्ते है सानु नाम पर्वतका अग्रभाग और मान-( परिमाण ) भेद इन दोनोंमें प्रस्थ शब्द वर्त्ते है यह शब्द स्त्रीलिंगवर्जित पुनपुंसकलिंग है

॥ इति थान्ता ॥

इसके अनन्तर दान्तशब्दोंको कहते है अभिप्राय ( आशय)और वश नाम आधीन यह दोनों छन्द सञ्ज्ञिक है जीमूत ( मेघ ) और वत्सर ( वर्ष ) यह दोनों अब्द सञ्ज्ञिक है ॥८८॥ निन्दा और आज्ञा अपवाद सञ्ज्ञिक है सुत नाम पुत्र और बांधव यह दोनों दायाद सञ्ज्ञिक है रश्मि ( किरण ) और अङ्घ्रि ( चरण ) और तुर्यांश नाम चौथा भाग

१ शास्त्रद्रविणयोर्ग्रन्थ सस्थाधारे स्थितौ मतो.

१ शास्त्र और द्रविण नाम धनमें ग्रन्थ शब्द वर्त्ते है. आधारमें ( स्थितिमें ) और मृति नाम मरणमें संस्था शब्द वर्त्ते है यह अर्द्धश्लोक क्षेपक है

यह तीनों पाद संज्ञिक हैं. चंद्र ( चंद्रमा ) और अग्नि और अर्क ( सूर्य ) यह तीनों तमोनुद् संज्ञिक हैं. ॥ ८९ ॥

**निर्वादो जनवादेऽपि शादो जम्बालशष्पयोः ॥ आरावे रुदिते त्रातर्याक्रन्दो दारुणे रणे ॥ ९० ॥ स्यात्प्रसादोऽनुरागेऽपि सूदः स्याद्व्यञ्जनेऽपि च ॥ गोष्ठाध्यक्षेऽपि गोविन्दो हर्षेऽप्यामोदवन्मदः ॥ ९१ ॥**

जनवाद नाम लोकापवादमें और अपिशब्दसें निर्णय कीए हुए वादमें निर्वाद शब्द वर्त्ते हैं. जंबाल नाम कींच और शष्प नाम छोटी २ घास इन दोनोंमें शाद शब्द वर्त्ते है. आराव नाम शब्दमें और रुदित नाम दुखितके शब्दमें और त्राता नाम रक्षकमें और दारुण रण अर्थात् घोर संग्राममें आक्रन्द शब्द वर्त्ते है ॥ ९० ॥ अनुराग ( अनुग्रह ) में अपिशब्दसें प्रसन्नता और काव्यगुणमें प्रसाद शब्द वर्त्ते है. व्यंजनमें और अपिशब्दसें रसोई करनेवालेमें सूद शब्द वर्त्ते है. गोष्ठाध्यक्ष नाम गौओंके स्थानके स्वामीमें अपिशब्दसें बृहस्पति तथा श्रीकृष्णमें गोविन्द शब्द वर्त्ते है. हर्षमें आमोद मद यह दो शब्द वर्त्ते हैं. अपिशब्दसें आमोद शब्द अतिमनके हरनेवाले गंधमेंभी वर्त्ते है. और अपिशब्दसें मद शब्द गर्व और हाथीके मद तथा वीर्यमेंभी वर्त्ते हैं ॥ ९१ ॥

**प्राधान्ये राजलिङ्गे च वृषाङ्गे ककुदोऽस्त्रियाम् ॥ स्त्री संविज्ज्ञानसंभाषाक्रियाकाराजिनामसु ॥ ९२ ॥ धर्मे रहस्युपनिषत्स्यादृतौ वत्सरे शरत् ॥ पदं व्यवसितत्राणस्थानलक्ष्माङ्घ्रिवस्तुषु ॥ ९३ ॥**

प्राधान्य और राजलिंग अर्थात् राजाके चिन्ह छत्र चामरादिक और वृषांग नाम बैलके अंगमें ककुद् शब्द वर्त्ते है. यह शब्द स्त्रीलिंगवर्जित पुंनपुंसकलिंगमें होता है. ज्ञान और संभाषा नाम संभाषण और क्रियाकार ( कर्मनियम ) और आजि नाम युद्ध और नाम संज्ञा इनके विषें स्त्रीलिंग संविद् शब्द वर्त्ते है ॥ ९२ ॥ धर्म और रहस् नाम एकान्त इनमें उपनिषद् शब्द वर्त्ते है. ऋतु नाम ऋतुभेद और वत्सर नाम वर्ष इनमें शरद् शब्द वर्त्ते है. व्यवसिति नाम व्यवसाय निश्चय और त्राण ( रक्षा ) और स्थान और लक्ष्म ( चिन्ह ) और अंघ्रि ( चरण ) और वस्तु इनमें पद शब्द वर्त्ते है ॥ ९३ ॥

**गोष्पदं सेविते माने प्रतिष्ठा कृत्यमास्पदम् ॥ त्रिष्विष्टमधुरौ स्वादू मृदू चातीक्ष्णकोमलौ ॥ ९४ ॥ मूढाल्पापटुनिर्भाग्या मन्दाः स्युर्द्वौ तु शारदौ ॥ प्रत्यग्राप्रतिभौ विद्वत्सुप्रगल्भौ विशारदौ ॥ ९५ ॥**

**॥ इति दान्ताः ॥**

सेवित नाम गौओंकरके सेवित हुए देशमें और मान नाम गौओंके खुरप्रमाणमें गोष्पद शब्द वर्त्ते है और प्रतिष्ठा ( स्थान ) और कृत्य ( कार्य ) यह दोनों आस्पद संज्ञिक है इससे परे वर्गसमाप्तिपर्यन्त दान्त शब्द तीनो लिंगोंमें होते है इष्ट नाम सुन्दर और मधुर यह दोनों स्वादु संज्ञिक है और अतीक्ष्ण अर्थात् जो कि तीखा न हो, और कोमल जो कि करा न होय यह दोनों मृदु संज्ञिक है ॥ ९४ ॥ मूढ नाम मूर्ख और अल्प ( थोडा ) और अपटु ( अतीक्ष्ण ) और निर्भाग्य अर्थात् भाग्यरहित यह मंद संज्ञिक है प्रत्यग्र ( अतिनवीन ) और अप्रतिम अर्थात् जो कि प्रगल्भ न हो यह दोनों शारद संज्ञिक है विद्वान् और प्रगल्भ यह दोनों विशारद संज्ञिक है ॥ ९५ ॥

॥ इति दान्ताः ॥

**व्यामो वटश्च न्यग्रोधावुत्सेधः काय उन्नतिः॥ पर्याहारश्च मार्गश्च विवधौ वीवधौ च तौ ॥ ९६ ॥ परिधिर्यज्ञियतरोः शाखायामुपसूर्यके ॥ बन्धकं व्यसनं चेतःपीडाधिष्ठानमाधयः॥९७॥**

इसके अनन्तर धान्तशब्दोंको कहते हैं व्याम नाम फैलाई हुई दोनों भुजाओंका कुंडल और वट नाम बड यह दोनों न्यग्रोध संज्ञिक हैं काय नाम शरीर उन्नति ( ऊँचाई ) यह दोनों उत्सेध संज्ञिक है पर्याहार अर्थात् धान्यादिक और मार्ग नाम रास्ता यह दोनों विवध वीवध संज्ञिक हैं ॥ ९६ ॥ यज्ञियतरु नाम यज्ञसंबन्धी वृक्ष पलाशादिक तिसकी शाखाके विषे और उपसूर्यक नाम सूर्यके समीपवर्त्ती मंडल परिवेषाख्यमें परिधि शब्द वर्त्ते है साहूकारके घर ऋणके मोचनपर्यन्त विश्वासके लिये जो वस्तु रक्खा जाता है वह बंधक संज्ञिक है व्यसन नाम आपदा और चेतःपीडा अर्थात् मानसी व्यथा और अधिष्ठान नाम अध्यासन यह तीनों आधि संज्ञिक है ॥ ९७ ॥

**स्युः समर्थननीवाकनियमाश्च समाधयः ॥ दोषोत्पादेऽनुबन्धः स्यात्प्रकृत्यादिविनश्वरे ॥ ९८ ॥ मुख्यानुयायिनि शिशौ प्रकृतस्यानुवर्तने ॥ विधुर्विष्णौ चन्द्रमसि परिच्छेदे बिलेऽवधिः ॥ ९९ ॥**

समर्थ नाम योग्य अयोग्यकी परीक्षा और नीवाक नाम वनधान्यादिकोंके विषें जनोंका आदरातिशय और नियमअंगीकार यह तीनों समाधि संज्ञिक हैं दोषके सिद्ध करनेमें और जो कि प्रकृति प्रत्यय आगम आदेशके विषे विनश्वर अर्थात् नाशवान इत्संज्ञिक अक्षर हो उसमें ॥ ९८ ॥ और जो कि मुख्यपित्रादिकके पिछारी चलता है उस शिशु नाम बालकमें और प्रकृतके अनुवर्त्तनमें अर्थात् किये हुए कार्यके करनेकी निवृत्तिके अभावमें अनुबन्ध शब्द वर्त्ते है विष्णुमें और चंद्रमामें विधु शब्द

वर्त्ते है. परिच्छेद नाम सीमा और बिल नाम छिद्र इनमें अवधि शब्द वर्त्ते है ॥ ९९ ॥

**विधिर्विधाने दैवेऽपि प्रणिधिः प्रार्थने चरे ॥ बुधवृद्धौ पण्डितेऽपि स्कन्धः समुदयेऽपि च ॥ १०० ॥ देशे नदविशेषेऽब्धौ सिन्धुर्ना सरिति स्त्रियाम् ॥ विधा विधौ प्रकारे च साधू रम्येऽपि च त्रिषु ॥ १०१ ॥**

विधानमें और दैव नाम पूर्वके शुभाशुभकर्ममें और अपिशब्दसें ब्रह्मामें विधि शब्द वर्त्ते है. प्रार्थनामें और चर नाम हलकारेमें प्रणिधि शब्द वर्त्ते है. बुध वृद्ध शब्द पंडितमें वर्त्ते हैं. अपिशब्दसें बुध नाम चंद्रपुत्रमें वर्त्ते है और वृद्ध नाम बूढेमें वर्त्ते है. समुदय अर्थात् समूहमें अपिशब्दसें कांडमें और राजामें और कॉधेमें स्कंध शब्द वर्त्ते है. ॥ १०० ॥ देश नाम देशभेदमें और नदविशेषमें और अब्धि—( समुद्र ) में पुंलिंग सिन्धु शब्द होता है. और सरित् नाम नदीके विषैं सिंधु शब्द स्त्रीलिंगमें होता है. विधि नाम विधानमें और प्रकारमें विधा शब्द वर्त्ते है. रम्य नाम सुन्दरमें और अपिशब्दसें वार्धुषिक और सज्जनमें साधु शब्द वर्त्ते है. यह शब्द तीनों लिंगोंमें होता है ॥ १०१ ॥

**वधूर्जाया स्नुषा स्त्री च सुधा लेपोऽमृतं स्नुही ॥ संधा प्रतिज्ञा मर्यादा श्रद्धा संप्रत्ययः स्पृहा ॥ १०२ ॥ मधु मद्ये पुष्परसे क्षौद्रेऽप्यन्धं तमस्यपि ॥ अतस्त्रिषु समुन्नद्धौ पण्डितंमन्यगर्वितौ ॥ १०३ ॥ ब्रह्मबन्धुरधिक्षेपे निर्देशेऽथावलम्बितः ॥ अविदूरेऽप्यवष्टब्धः प्रसिद्धौ ख्यातभूषितौ ॥ १०४ ॥**

॥ इति धान्ताः ॥

जाया ( भार्या ) और स्नुषा ( पुत्रकी स्त्री ) और स्त्री नाम स्त्रीमात्र वधू संज्ञिक हैं. लेप अर्थात् जिसकरकें देवस्थानादिक लीपे जाते हैं वह, और अमृत और स्नुही नाम सेहुंडवृक्ष यह तीनों सुधा संज्ञिक हैं. प्रतिज्ञा नाम स्वीकार और मर्यादा संधा संज्ञिक हैं. और संप्रत्यय ( आदर ) और स्पृहा ( कांक्षा ) श्रद्धा संज्ञिक है ॥ १०२ ॥ मद्य नाम मदिरामें और फूलके रसमें और क्षौद्र नाम सहतमें मधु शब्द वर्त्ते है. तमस् नाम अंधकारमें और अपिशब्दसें नेत्रहीनमें अंध शब्द वर्त्ते हैं. इस्सें परें धांतवर्गपर्यन्त शब्द तीनों लिंगमें होते हैं. पंडितंमन्य अर्थात् जो कि आत्माकों पण्डित मानता है वह और गर्वित यह दोनों समुनद्ध संज्ञिक हैं ॥ ॥ १०३ ॥ अधिक्षेप अर्थात् निन्दाप्रयोगमें और निर्देशमें ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्योंका ब्रह्मबंधु नाम होता है. अवलंबित नाम आश्रित और अविदूर नाम समीपवर्त्ती और अपिशब्दसें बँधा हुआभी अवष्टब्ध संज्ञिक है. ख्यात नाम विख्यात और भूषित यह दोनों प्रसिद्ध संज्ञिक हैं ॥ १०४ ॥

॥ इति धान्ताः ॥

**सूर्यवह्नी चित्रभानू भानू रश्मिदिवाकरौ ॥ भूतात्मानौ धातृदेहौ मूर्खनीचौ पृथग्जनौ ॥१०५॥ ग्रावाणौ शैलपाषाणौ पत्रिणौ शरपक्षिणौ ॥ तरुशैलौ शिखरिणौ शिखिनौ वह्निबर्हिणौ ॥ १०६ ॥**

इसके अनन्तर नान्तशब्दोंको दिखाते हैं सूर्य और वह्नि नाम अग्नि यह दोनों चित्रभानु संज्ञिक है रश्मि ( किरण ) और दिवाकर ( सूर्य ) भानु संज्ञिक है धातृनाम ब्रह्मा और देह भूतात्मन् संज्ञिक हैं और मूर्ख और नीच पृथग्जन संज्ञिक है ॥ १०५ ॥ शैल ( पर्वत ) और पाषाण नाम पत्थर यह दोनों ग्रावन् संज्ञिक है शर ( बाण ) और पक्षी यह दोनों पत्रिन् संज्ञिक है तरु नाम वृक्ष और शैल (पर्वत) यह दोनों शिखरिन् संज्ञिक है वह्नि ( अग्नि ) और बर्हिन ( मोर ) यह दोनों शिखिन् संज्ञिक हैं ॥ १०६ ॥

**प्रतियत्नावुभौ लिप्सोपग्रहावथ सादिनौ ॥ द्वौ सारथिहयारोहौ वाजिनोऽश्वेषुपक्षिणः ॥ १०७ ॥ कुलेऽप्यभिजनो जन्मभूम्यामप्यथ हायनाः ॥ वर्षार्चिर्व्रीहिभेदाश्च चन्द्राग्न्यर्का विरोचनाः ॥ १०८ ॥**

लिप्सा ( वांछा ) और उपग्रह नाम अनुकूल करना यह दोनों प्रतियत्न संज्ञिक हैं सारथि नाम रथादिकके हाँकनेवाला और हयारोह अर्थात् घोडेका सवार यह दोनों सादिन् संज्ञिक है और अश्व ( घोडा ) और इषु ( बाण ) और पक्षी यह तीनों वाजिन् संज्ञिक है ॥ १०७ ॥ कुल नाम वंशमें और जन्मभूमि अर्थात् जन्मके स्थानमें और अपिशब्दसें कुल मुख्यमें अभिजन शब्द वर्त्ते है वर्ष और अर्चि नाम ज्वाला वा किरण और व्रीहिभेद यह तीनों हायन संज्ञिक है चन्द्र और अग्नि और अर्क ( सूर्य ) यह तीनों विरोचन संज्ञिक है ॥ १०८ ॥

**क्लेशेऽपि वृजिनो विश्वकर्मार्कसुरशिल्पिनोः ॥ आत्मा यत्नो धृतिर्बुद्धिः स्वभावो ब्रह्म वर्ष्म च ॥ १०९ ॥ शक्रो घातुकमत्तेभो वर्षुकाब्दो घनाघनः ॥ घनो मेघे मूर्तिगुणे त्रिषु मूर्ते निरन्तरे ॥ ११० ॥**

और क्लेशमें वृजिन शब्द वर्त्ते है अपिशब्दसें पाप तथा टेढेके विषें वृजिन शब्द नपुंसकलिंग है अर्क नाम सूर्य और सुरशिल्पी नाम देवशिल्पी इन दोनोंमें विश्वकर्मन् शब्द वर्त्ते है यत्न और धृति ( धारणा ) और बुद्धि और स्वभाव ब्रह्म (परमात्मा ) और वर्ष्म (शरीर) यह आत्मन् संज्ञिक हैं ॥१०९॥ शक्र नाम इन्द्र और घातुक मत्तेभ अर्थात् मारनेवाला मतवाला हाथी और वर्षुकाब्द अर्थात् वर्षनेवाला मेघ यह सब घनाघन संज्ञिक हैं मेघमें और मूर्त्तिगुण—( काठिन्य ) में पुंलिंग घन शब्द होता है और मूर्त्त नाम कठिनमें

और निरन्तर नाम घनेमें घनशब्द तीनों-लिंगके विषैं होता है ॥ ११० ॥

**अभिमानोऽर्थादिदर्पे ज्ञाने प्रणयहिंसयोः ॥ इनः सूर्ये प्रभौ राजा मृगाङ्के क्षत्रिये नृपे ॥ १११ ॥ वाणिन्यौ नर्तकीदूत्यौ स्रवन्त्यामपि वाहिनी ॥ ह्लादिन्यौ वज्रतडितौ वन्दायामपि कामिनी ॥ ११२ ॥**

अर्थादि अर्थात् धनपशुकुलगुणादिक करके जो दर्प नाम गर्व है, उसमें और ज्ञानमें और प्रणय नाम प्रेममें और हिंसामें अभिमान शब्द वर्त्ते है. सूर्यमें इन शब्द वर्त्ते है. प्रभु नाम स्वामीमें और मृगांक नाम चंद्रमामें और क्षत्रियमें और नृप नाम नरपतिमें राजन् शब्द वर्त्ते है. ॥ १११ ॥ नर्त्तकी ( नॉचनेवाली ) और दूती यह दोनों वाणिनी संज्ञिक हैं. स्रवंती नाम नदी और अपिशब्दसें सेनामें वाहिनी शब्द वर्त्ते है. वज्र नाम कुलिश और तडित् नाम विजुली यह दोनों ह्लादिनी संज्ञिक हैं. वंदा नाम वृक्षके ऊपर उत्पन्न हुई लताविशेष यानी अमरवेलि इसमें और अपिशब्दसें विलासिनीस्त्रीमें कामिनी शब्द वर्त्ते है. ॥ ११२ ॥

**त्वग्देहयोरपि तनुः सूनाऽधोजिह्विकापि च ॥ क्रतुविस्तारयोरस्त्री वितानं त्रिषु तुच्छके ॥ ११३ ॥ मन्देऽथ केतनं कृत्ये केतावुपनिमन्त्रणे ॥ वेदस्तत्त्वं तपो ब्रह्म ब्रह्मा विप्रः प्रजापतिः ॥ ११४ ॥**

त्वचा और देह इन दोनोंमें और अपिशब्दसें विरल तथा कृश और अल्पमें तनु शब्द वर्त्ते है. अधोजिह्विका नाम गलकंठिका यानी घांटी और अपिशब्दसें पुत्री और वधस्थान सूना संज्ञिक है. क्रतु नाम यज्ञ और विस्तार फैलाव इन दोनोंमें स्त्रीलिंग वर्जित वितान शब्द होता है. और तुच्छक नाम शून्य और मंदके विषैं वितान शब्द तीनों लिंगोंमें होता है. ॥ ११३ ॥ कृत्यमें और केतु नाम ध्वजामें और उपनिमंत्रण यानी निवासमें केतन शब्द वर्त्ते है. वेद ( ऋग्वेदादि ) और तत्व ( चैतन्य ) और तप यह तीनों नपुंसलिंगवाची ब्रह्मन् संज्ञिक हैं. और विप्र ( ब्राह्मण ) और प्रजापति ब्रह्मा यह पुंलिंगवाची ब्रह्मन् संज्ञिक हैं ॥ ११४ ॥

**उत्साहने च हिंसायां सूचने चापि गन्धनम् ॥ आतञ्चनं प्रतीवापजवनाप्यायनार्थकम् ॥ ११५ ॥ व्यञ्जनं लाञ्छनं श्मश्रुनिष्ठानावयवेष्वपि ॥ स्यात्कौलीनं लोकवादे युद्धे पश्वहिपक्षिणाम् ॥ ११६ ॥**

उत्साहन ( उत्साह करनेमें ) और हिंसामें और सूचन नाम जतानेमें गंधन शब्द वर्त्ते है. प्रतीवाप नाम दूधआदिकमें तक्रादिकका डालना और जवन ( वेग ) और आप्यायन ( तृप्त करना ) इन अर्थों-

वाला आतचन शब्द है ॥ ११५॥ लाछन नाम चिन्ह और श्मश्रु ( डाढी ) और निष्ठान नाम भोजन और अवयव ( भेद ) इन अर्थोंमें व्यजन शब्द होता है लोकवाद नाम लोकनिन्दामें और पशु सर्प पक्षियोंके युद्धमें कौलीन शब्द वर्त्ते है ॥ ११६ ॥

**स्यादुद्यानं निःसरणे वनभेदे प्रयोजने ॥ अवकाशे स्थितौ स्थानं क्रीडादावपि देवनम् ॥ ११७ ॥ उत्थानं पौरुषे तन्त्रे संनिविष्टोद्गमेऽपि च॥ व्युत्थानं प्रतिरोधे च विरोधाचरणेऽपि च ॥ ११८ ॥**

निःसरण नाम गृहादिकसें निकलनेमे और वनभेद यानी उपवनमें और प्रयोजनमें उद्यान शब्द वर्त्ते है अवकाशमें और स्थितिमें स्थान शब्द वर्त्ते है क्रीडाके विषे और आदिशब्दसें व्यवहारमें तथा जीवनेकी इच्छा आदिकमें परिदेवन शब्द वर्त्ते है ॥ ११७ ॥ पौरुष नाम पुरुषार्थमें और तन्त्र नाम कुटुम्बकृत्यमें और बैठे हुएके उठनेमें अपिशब्दसें पुस्तकमें तथा रणमें तथा मलरोगमें उद्यममें उत्थान शब्द वर्त्ते है प्रतिरोध तिरस्कार और विरोधके आचरणमें और अपिशब्दसें स्वातन्त्र्यकृत्यमें व्युत्थान शब्द वर्त्ते है ॥ ११८ ॥

**मारणे मृतसंस्कारे गतौ द्रव्येऽर्थदापने ॥ निर्वर्तनोपकरणानुव्रज्यासु च साधनम् ॥ ११९ ॥ निर्यातनं वैरशुद्धौ दाने न्यासार्पणेऽपि च ॥ व्यसनं विपदि भ्रंशे दोषे कामजकोपजे ॥ १२० ॥**



मारण नाम पाराआदिक धातुओंके मारनेमें और मृतसस्कार अर्थात् मृतकके अग्निदाहमें और गति नाम गमनमें और द्रव्यनाम धनमें और अर्थदापन नाम धनादिकके दिवावनेमें निर्वर्त्तन नाम अर्थके सिद्ध करनेमें और उपकरण नाम परिकर वा उपायमें और अनुव्रज्या नाम पिछारी चलनेमें और अपिशब्दसें सेना तथा मेढ्रमें साधन शब्द वर्त्ते है ॥ ११९ ॥ वैरशुद्धिमें और दान नाम त्यागमें और न्यासार्पण अर्थात् धरोहर सौंपनेमें निर्यातन शब्द वर्त्ते है विपद नाम विपत्तिमें भ्रश नाम नाशमें और कामज कोपज दोष अर्थात् शिकार जुआ स्त्री मदिरापान कामजदोषमें और वाक्पारुष्यादिक कोपजदोषमें व्यसन शब्द वर्त्ते है १२०

**पक्ष्माक्षिलोम्नि किंजल्के तन्त्वाद्यंशेऽप्यणीयसि ॥ तिथिभेदे क्षणे पर्व वर्त्म नेत्रच्छदेऽध्वनि ॥ १२१ ॥ अकार्यगुह्ये कौपीनं मैथुनं संगतौ रते॥ प्रधानं परमात्मा धीः प्रज्ञानं बुद्धिचिह्नयोः ॥ १२२ ॥**

अक्षिलोम अर्थात् नेत्रके बालमें और किंजल्क नाम केसरमें और अति अल्प तन्तुआदिकके अंशमें यानी सूत आदिकके अतिसूक्ष्म अंशमें पक्ष्मन् शब्द वर्त्ते है तिथि-

भेद ( अष्टमी अमावसी पौर्णमासी ) आदिक तिथियोंमें और क्षण नाम उत्सवमें पर्वन् शब्द वर्त्ते है. नेत्रच्छद नाम नेत्रके ढकनेवाले चर्मपुटमें और अध्वा नाम मार्गमें वर्त्मन् शब्द वर्त्ते है ॥ १२१ ॥ अकार्य नाम नहीं करनेयोग्यमें तथा गुह्य नाम उपस्थ इंद्रियमें कौपीन शब्द वर्त्ते है. संगति नाम भार्यादिकसंबन्धमें और रत नाम सुरतमें मैथुन शब्द वर्त्ते है. परमात्मा ( परमेश्वर ) और धी ( बुद्धि ) प्रधान संज्ञिक हैं. बुद्धि और चिन्ह इन दोनोंमें प्रज्ञान शब्द वर्त्ते है ॥ १२२ ॥

**प्रसूनं पुष्पफलयोर्निधनं कुलनाशयोः ॥ क्रन्दने रोदनाह्वाने वर्ष्म देहप्रमाणयोः ॥ १२३ ॥ गृहदेहत्विट्प्रभावा धामान्यथ चतुष्पथे ॥ संनिवेशे च संस्थानं लक्ष्म चिह्नप्रधानयोः ॥ १२४ ॥**

पुष्प और फल इन दोनोंके विषैं प्रसून शब्द वर्त्ते है.कुल और नाश इन दोनोंमें निधन शब्द वर्त्ते है. रोदन नाम रोना और आव्हान नाम बुलाना यह दोनों क्रन्दन संज्ञिक हैं. देह और प्रमाण इन दोनोंमें वर्ष्मन् शब्द वर्त्ते है. ॥ १२३ ॥ गृह और त्विष ( प्रभा ) और प्रभाव यह चार धामन संज्ञिक हैं. चतुष्पथ नाम चहूटेमें. और सन्निवेश ( अंगविभागमें ) संस्थान शब्द वर्त्ते है. और चकारसें मरणमें तथा आकृतिमेंभी सन्निवेश शब्द वर्त्ते है. चिन्ह और प्रधान इन दोनोंमें लक्ष्मन् शब्द वर्त्ते है. ॥ १२४ ॥

**आच्छादने संपिधानमपवारणमित्युभे ॥ आराधनं साधने स्यादवाप्तौ तोषणेऽपि च ॥ १२५ ॥ अधिष्ठानं चक्रपुरप्रभावाध्यासनेष्वपि ॥ रत्नं स्वजातिश्रेष्ठेऽपि वने सलिलकानने ॥ १२६ ॥**

संपिधान नाम छिपना और अपवारण नाम वस्त्रादिकसें ढकना यह दोनो आच्छादन संज्ञिक हैं. साधन नाम सिद्ध करनेमें और अवाप्ति नाम लाभमें और तोषण नाम तुष्टिमें आराधन शब्द वर्त्ते है ॥ १२५ ॥ चक्र नाम पहिया और पुर ( नगर ) और प्रभाव और अध्यासन नाम दबाकर बैठनेमें अधिष्ठान शब्द वर्त्ते है. स्वजातिश्रेष्ठ नाम जो कि अपनी जातिमें श्रेष्ठ उसमें और अपिशब्दसें मणिमेंभी रत्न शब्द वर्त्ते है. सलिल नाम जल और कानन नाम वन यह दोनों वन संज्ञिक हैं ॥ १२६ ॥

**तलिनं विरले स्तोके वाच्यलिङ्गं तथोत्तरे ॥ समानाः सत्समैके स्युः पिशुनौ खलसूचकौ ॥ १२७ ॥ हीनन्यूनावूनगर्ह्यौ वेगिशूरौ तरस्विनौ ॥ अभिपन्नोऽपराद्धोऽभिग्रस्तव्यापद्गतावपि ॥ १२८ ॥**

॥ इति नान्ताः ॥

---

१लेख्ये भूम्यादिदानार्थे यातनाऽऽज्ञा च शासनम् । निदानमवसाने च सार्थे वार्धुषिके धनी ॥ १ ॥ कक्षापटेपि कौपीनं न ना खेदे

कलापो भूषणे बर्हे तूणीरे संहतावपि ॥ परिच्छदे परीवापः पर्युप्तौ सलिलस्थितौ ॥ १२९ ॥ गोधुग्गोष्ठपती गोपौ हरविष्णू वृषाकपी ॥ बाष्पमूष्माश्रु कशिपु त्वन्नमाच्छादनं द्वयम् ॥ १३० ॥

विरल नाम वेगरा और स्तोक ( अल्प ) इन दोनोंमें तलिन शब्द वर्त्ते है यह शब्द वाच्यलिंग अर्थात् विशेष्यलिंग है और जैसें कि यह शब्द विशेष्यलिंग है वैसें उत्तर ( अगारी ) आनेवाले नानवर्ग समाप्तिपर्यन्त वाच्यलिंग है सत् ( पंडित ) और सम ( सदृश ) और एक यह तीनों समान संज्ञिक है खल ( दुर्जन ) और सूचक ( चुगल ) यह दोनों पिशुन संज्ञिक है ॥ १२७ ॥ ऊन ( अल्प ) और गर्ह्य ( निन्दायोग्य ) यह दोनों हीन न्यून संज्ञिक है वेगी ( वेगयुक्त ) और शूर ( बली ) यह दोनों तरस्विन् संज्ञिक है अपराद्ध ( अपराधवाला ) और अभिग्रस्त नाम वैरीकर दबाया हुआ और व्यापद्गत अर्थात् प्राप्तहुई विपत्तिवाला यह सब अभिपन्न संज्ञिक है ॥ १२८ ॥

॥ इति नानार्थ ॥

पि वेदना ॥ द्युम्न वऽलेथ भार्यापि जातिदोषेऽपि लाछनम् ॥ २ ॥

यह दो श्लोक नान्तप्रकरणमें क्षेपक हैं

पृथिवी आदिकके दानके वास्ते लिखनेयोग्यमे यातना शब्द वर्त्ते है और आज्ञा शासन संज्ञिक है और अवसानमें निदान शब्द वर्त्ते है और सार्थ नाम धनयुक्त और वार्धुषिक नाम व्योहरमें धनिन् शब्द वर्त्ते है ॥ १ ॥ कासके वस्त्रमें कौपीन शब्द वर्त्ते है और खेदके विषे वेदना शब्द पुलिंग नही है किन्तु स्त्री नपुसकलिंग है और बलमें द्युम्न शब्द वर्त्ते है और भार्या और जातिदोषमें लाछन शब्द वर्त्ते है ॥ २ ॥

इसके अनन्तर षान्त शब्द कहते है भूषण नाम गहनेमात्रमें और बर्ह नाम मोरपाँखमें और तूणीर नाम तरकसमें और संहति नाम समूहमें और अपिशब्दसें काचीमें कलाप शब्द वर्त्ते है परिच्छद नाम पट मंडप आदिक उपकरणमें और पर्युप्ति अर्थात् चारोंओरसें बोनेमें और सलिलस्थिति अर्थात् जलके आधारमें परीवाप शब्द वर्त्ते है ॥ १२९ ॥ गोदुह् नाम गौओंका दूहनेंवाला और गोष्ठपति गौओंके स्थानका मालिक यह दोनों गोप संज्ञिक है हर नाम शिव और विष्णु यह दोनों वृषाकपि संज्ञिक हैं ऊष्म नाम गरम और अश्रु नाम आँसू यह दोनों बाष्प संज्ञिक है अथवा ऊष्माश्रु अर्थात् जो कि गरम आसू है वह बाष्प संज्ञिक है अन्न ( भोजन ) और आच्छादन ( वस्त्र ) यह दोनों कशिपु संज्ञिक हैं यह शब्द स्त्रीलिंगवर्जित पुनपुंसकलिंगमें होता है क्योंकि अगारी कहाहुआ अस्त्रिया यह पद कशिपु और तल्प इन दोनोंके विषे अन्वित है ॥ १३० ॥

तल्पं शय्याट्टदारेषु स्तम्बेऽपि विटपोऽस्त्रियाम् ॥ प्राप्तरूपस्वरूपाभिरूपा बुधमनोज्ञयोः ॥ १३१ ॥ भेद्यलिङ्गा अमी कूर्मी वीणाभेदश्च कच्छपी ॥ कुतपो मृगरोमोत्थपटे चाह्नोऽष्टमेंऽशके ॥ १३२ ॥

॥ इति पान्ताः ॥

शय्या नाम पल्यंक और अट्ट ( अटारी ) और दारा ( स्त्री ) इनके विषें तल्प शब्द वर्त्ते है. स्तंब नाम तृणादिकके गुच्छामें अपिशब्दसें विस्तार तथा शाखामें विटप शब्द वर्त्ते है. यह तीनों शब्द स्त्रीलिंगवर्जित पुंनपुंसकलिंगमें होते हैं. बुध नाम पंडित और मनोज्ञ नाम सुन्दर इन दोनोंमें प्राप्तरूप स्वरूप अभिरूप शब्द वर्त्ते हैं. यह तीनों शब्द भेद्यलिंग अर्थात् विशेष्यलिंग हैं ॥ १३१ ॥ कूर्मी नाम कच्छपी और वीणाभेद अर्थात् सरस्वतीकी वीणा कच्छपी संज्ञिक है. जो कि हरिणके रोमसें उत्पन्न हुआ पट नाम वस्त्र है उसमें और दिनके अष्टम भागमें कुतुप शब्द वर्त्ते है ॥ १३२ ॥

॥ इति पान्ताः ॥

१ रवर्णे पुंसि रेफः स्यात्कुत्सिते वाच्यलिंगकः; शिफा शिखायां सरिति मांसिकायां च मातरि॥१॥शफं मूले तरूणां स्याद्गवादीनां खुरेऽपि च । गुंफः स्याद्गुंफने वाहोरलंकारेच्च कीर्त्तितः ॥ २ ॥

यह दोश्लोक क्षेपक हैं इनका अर्थ यह है—रवर्ण नाम रकारके विषें रेफ शब्द पुंलिगमें होता है और कुत्सित ( निन्दितके ) विषें रेफशब्द वाच्यालिंग यानी विशेष्यलिंग है शिखा नाम चोटीके विषें और सरित नाम नदीके विषें और मासिका नाम जटामांसीके विषें और माताके विषें शिफा शब्द वर्त्ते है.॥१॥और वृक्षोंकी जडमें और गौ आदिक पशुओंके खुरमें शफ शब्द वर्त्ते है और गुंफन नाम गूहनेमें और भुजाओंके गहनेमें गुफ शब्द वर्त्ते है. ॥ २ ॥

॥ इति फान्ताः ॥

अन्तराभवसत्त्वेऽश्वे गन्धर्वो दिव्यगायने ॥ कम्बुर्ना वलये शङ्खे द्विजिह्वौ सर्पसूचकौ॥१३३॥पूर्वोऽन्यलिङ्गः प्रागाह पुंबहुत्वेऽपि पूर्वजान्॥ ॥ इति वान्ताः ॥ कुम्भौ घटेभमूर्धांशौ डिम्भौ तु शिशुबालिशौ ॥ १३४ ॥

इसके अनन्तर वकारकी सवर्णता होनेसें वान्त और वान्त शब्दकों कहते हैं. अंतराभवसत्व अर्थात् जो कि जन्म और मरणके बीचमें स्थित हुआ प्राणी है उसमें और अश्व नाम घोडामें और दिव्य गान करनेवाले विश्वावसुआदिकमें गंधर्व शब्द वर्त्ते है. वलय नाम पहुचीमें और शंखमें पुंलिग कंबु शब्द वर्त्ते है. सर्प और सूचक नाम चुगल यह दोनों द्विजिह्व संज्ञिक हैं ॥ १३३ ॥ यदि जो पूर्वशब्द प्राक् अर्थको कहै तो अन्यलिंग अर्थात् विशेष्यलिंग होता है. और यदि जो पूर्वशब्द पूर्वज पितामह आदिकको कहै तो पुंलिंग और बहुवचनमें होता है.

॥ इति वान्ताः ॥

इसके अनन्तर भान्त शब्दोंकों कहते हैं घट नाम कलश और इभमूर्द्धांश अर्थात् हाथीके मस्तकका भाग यह दोनों कुम्भ संज्ञिक है शिशु नाम बालक और बालिश नाम मूर्ख यह दोनों डिंभ संज्ञिक है॥१३४॥

**स्तम्भौ स्थूणाजडीभावौ शंभू ब्रह्मत्रिलोचनौ ॥ कुक्षिभ्रूणार्भका गर्भा विस्रम्भः प्रणयेऽपि च ॥ १३५ ॥ स्याद्भेर्यां दुन्दुभिः पुंसि स्यादक्षे दुन्दुभिः स्त्रियाम् ॥ स्यान्महारजने क्लीबं कुसुम्भं करके पुमान् ॥ १३६ ॥**

स्थूणा नाम घरका स्तंभ और जडीभाव नाम जडता यह दोनों स्तंभ संज्ञिक हैं ब्रह्मा और त्रिलोचन ( महादेव ) यह दोनों शंभु संज्ञिक है कुक्षि नाम उदर और भ्रूण नाम गर्भमें स्थित हुआ प्राणी और अर्भक ( बालक ) यह गर्भ संज्ञिक है प्रणय नाम स्नेहमें अपिशब्दसें विश्वास तथा वधमें विस्रम्भ शब्द वर्त्ते है ॥ ॥ १३५ ॥ भेरीके विषै दुंदुभि शब्द पुलिंगमें होता है और अक्ष नाम बालक्रीडाका उपकरण जिसकों तिर्तिरिंगि बोलते है उसमें दुंदुभि शब्द स्त्रीलिंगमें होता है महारजन नाम कसूममें नपुंसकलिंग कुसुंभ शब्द होता है और करक नाम कमंडलुमें पुलिंग कुसुंभ शब्द वर्त्ते है ॥ १३६ ॥

**क्षत्रियेऽपि च नाभिर्ना सुरभिर्गवि च स्त्रियाम् ॥ सभा संसदि सभ्ये च त्रिष्वध्यक्षेऽपि वल्लभः ॥ १३७ ॥**

**॥ इति भान्ताः ॥**

**किरणप्रग्रहौ रश्मी कपिभेकौ प्लवंगमौ ॥इच्छामनोभवौ कामौ शौर्योद्योगौ पराक्रमौ ॥ १३८ ॥**

क्षत्रियके विषै अपिशब्दसें मुख्यनृपमें तथा चक्रमध्यमें पुलिंग नाभि शब्द होता है और चकारसें नाभिशब्द प्राणीके अंगमें स्त्रीपुलिंगके विषै होता है और मृगभेदमें नाभिशब्द स्त्रीलिंग है गौकेविषै सुरभि शब्द स्त्रीलिंगमें होता है और चकारसें वसन्त तथा जातीफल तथा चंपकके विषै पुलिंग और सुगन्धि तथा मनोहरके विषै तीनों लिंगवाचक और सुवर्ण तथा कमलमें नपुंसकलिंग होताहै संसद् नाम सभा और सभ्य नाम सभाके बैठने योग्यमें सभा शब्द वर्त्ते है अध्यक्ष नाम स्वामीमें अपिशब्दसें प्यारेमें और लक्षणयुक्त घोडामें वल्लभ शब्द वर्त्ते है यह शब्द तीनों लिंगोंमें होता है. परन्तु लक्षणयुक्त घोडामें पुलिंग है॥१३७॥

॥ इति भान्ता. ॥

इसके अनन्तर मान्त शब्दोंकों कहते हैं. किरण और प्रग्रह नाम घोडाआदिकोंके बाधनेकी रस्सी यह दोनों रश्मि संज्ञिक हैं कपि नाम बन्दर और भेक नाम मेंडक यह दोनों प्लवगम संज्ञिक है इच्छा और मनोभव ( कामदेव ) यह दोनों काम संज्ञिक

हैं. शौर्य ( सामर्थ्य ) और उद्योग यह दोनों पराक्रम संज्ञिक हैं. ॥ १३८ ॥

**धर्माः पुण्ययमन्यायस्वभावाचारसोमपाः ॥ उपायपूर्व आरम्भ उपधा चाप्युपक्रमः ॥ १३९ ॥ वणिक्पथः पुरं वेदो निगमो नागरो वणिक् ॥ नैगमौ द्वौ बले रामो नीलचारुसिते त्रिषु ॥ १४० ॥**

पुण्य और यमराज तथा न्याय तथा स्वभाव तथा आचार तथा सोमप यानी सोमका पीनेंवाला यह सब धर्म संज्ञिक हैं. जो कि उपायपूर्वक आरंभ है, वह और उपधा नाम मंत्रियोंके शीलकी परीक्षाका उपाय और चकारसें चिकित्सा और विक्रम उपक्रम संज्ञिक है ॥ १३९ ॥ वणिक्पथ नाम वाणिज्य और पुर ( नगर ) और वेद यह निगम संज्ञिक हैं. नागर नाम नगरके रहनेवाला और वणिक् ( वणियाँ ) यह दोनों नैगम संज्ञिक हैं. बल नाम बलदेवाख्य श्रीकृष्णके भ्राताके विषें राम शब्द पुंलिंग है. और नील नाम काला और चारु ( सुन्दर ) और सित नाम श्वेत इनके विषें राम शब्द तीनों लिंगोंमें होता है ॥ १४० ॥

**शब्दादिपूर्वो वृन्देऽपि ग्रामः क्रान्तौ च विक्रमः ॥ स्तोमः स्तोत्रेऽध्वरे वृन्दे जिह्मस्तु कुटिलेऽलसे ॥ १४१ ॥ गुल्मा रुक्स्तम्बसेनाश्च जामिः स्वसृकुलस्त्रियोः ॥ क्षितिक्षान्त्योः क्षमा युक्ते क्षमं शक्ते हिते त्रिषु ॥ १४२ ॥**

शब्दादिक हैं पूर्व जिसके ऐसा ग्राम शब्द वृन्द नाम समूहमें वर्त्ते है. जैसें—शब्दग्रामः—अर्थात् शब्दोंका समूह और अपि शब्दसें ग्राममें तथा स्वरमें ग्राम शब्द होता है. क्रान्तिमें तथा चकारसें पराक्रममें विक्रम शब्द वर्त्ते है. स्तोत्रमें और अध्वर नाम यज्ञमें और वृंद नाम समूहमें स्तोम शब्द वर्त्ते है. कुटिल और अलस नाम आलसीमें जिह्म शब्द वर्त्ते है ॥ १४१ ॥ रुक् नाम रोगभेद स्तंब नाम कुशादिकोंका गुच्छा और सेना तथा चकारसें सेनाकी रक्षा गुल्म संज्ञिक हैं. स्वसृ नाम बहनि कुलस्त्री नाम कुलवधू इन दोनोंमें जामि शब्द वर्त्ते है. क्षिति (पृथिवी) और क्षांति ( क्षमा ) इनमें क्षमा शब्द वर्त्ते है. युक्त नाम योग्यमें क्षम शब्द वर्त्ते है. और शक्त नाम समर्थ और हित नाम प्रियमें क्षम शब्द तीनों लिंगमें होता है. ॥ १४२ ॥

**त्रिषु श्यामौ हरित्कृष्णौ श्यामा स्याच्छारिवा निशा ॥ ललामं पुच्छपुण्ड्राश्वभूषाप्राधान्यकेतुषु ॥ १४३ ॥ सूक्ष्ममध्यात्ममप्याद्ये प्रधाने प्रथमस्त्रिषु ॥ वामौ वल्गुप्रतीपौ द्वावधमौ न्यूनकुत्सितौ ॥ १४४ ॥**

---

१उष्णेऽपि घर्मश्चेष्टालंकारे भ्रान्तौ च विभ्रमः॥ उष्ण नाम गरममें तथा अपिशब्दसें पसीनेमें घर्म शब्द वर्त्ते है. चेष्टालंकार नाम ( हावमें ) और भ्रांतिमें चकारसें शोभामें विभ्रम शब्द वर्त्ते है.

हरित नाम हरा और कृष्ण नाम काला यह दोनों श्याम संज्ञिक हैं यह शब्द तीनों लिंगोंमें होता है शारिवा शतावरी और निशा नाम हलदी वा रात्रि श्याम संज्ञिक है. पुच्छ नाम पूछ और पुंड्र नाम अश्वादिकोंका ललाट चिह्न और अश्व ( घोडा ) और भूषा नाम आभूषण और प्राधान्य नाम प्रधान और केतु नाम ध्वजा इनमें ल लाम शब्द होता है ॥ १४३ ॥ अध्यात्म नाम आत्मामें अधिकार किया हुआ लिंगदेह और अपिशब्दसें कैतव और अतिअल्प सूक्ष्म संज्ञिक है आद्यमें तथा प्रधान नाम मुख्यमें प्रथम शब्द होता है यहासे मान्तवर्गपर्यन्त शब्द तीनों लिंगोंमें होते हैं वल्गु नाम सुन्दर और प्रतीप नाम विपरीत यह दोनों वाम संज्ञिक हैं. न्यून नाम अल्प और कुत्सित ( निन्दित ) यह दोनों अधम संज्ञिक है ॥ १४४ ॥

जीर्णं च परिभुक्तं च यातयाममिदं द्वयम् ॥

॥ इति मान्ताः ॥

तुरंगगरुडौ तार्क्ष्यौ निलयापचयौ क्षयौ ॥१४५॥ श्वशुर्यौ देवरश्यालौ भ्रातृव्यौ भ्रातृजद्विषौ ॥ पर्जन्यौ रसदब्देन्द्रौ स्यादर्यः स्वामिवैश्ययोः ॥१४६॥

जीर्ण ( पुराना ) और परिभुक्त अर्थात् भोगकर त्यागा हुआ यह दोनों यातयाम संज्ञिक हैं

॥ इति मान्ताः ॥

इसके अनन्तर यान्त शब्दोंको कहते हैं. तुरग ( घोडा ) और गरुड तार्क्ष्य संज्ञिक हैं निलय नाम घर और अपचय (घटना) यह दोनों क्षय संज्ञिक है. ॥१४५॥ देवर नाम पतिका भाई और श्याल नाम स्त्रीका भाई यह दोनों श्वशुर्य संज्ञिक है भ्रातृज नाम भाईका पुत्र और द्विष् नाम वैरी यह दोनों भ्रातृव्य संज्ञिक हैं रसदब्द नाम शब्द करनेवाला मेघ और इंद्र यह दोनों पर्जन्य संज्ञिक है और स्वामी और वैश्यमें अर्य शब्द वर्ते है ॥ १४६ ॥

तिष्यः पुष्ये कलियुगे पर्यायोऽवसरे क्रमे ॥ प्रत्ययोऽधीनशपथज्ञानविश्वासहेतुषु ॥ १४७ ॥ रन्ध्रे शब्देऽथानुशयो दीर्घद्वेषानुतापयोः ॥ स्थूलोच्चयस्त्वसाकल्ये नागानां मध्यमे गते ॥ १४८ ॥

पुष्य नाम पुष्य नक्षत्रमें और कलियुगमें तिष्य शब्द वर्ते है अवसर प्रस्तावमें और क्रममें पर्याय शब्द वर्ते है अधीन नाम आधीन और शपथ अर्थात् सौगन्द और ज्ञान और विश्वास और हेतु ( कारण ) इनमें ॥ १४७ ॥ और रंध्र नाम छिद्रमें और शब्द नाम विचादिक प्रत्ययोंमें प्रत्यय शब्द वर्ते है दीर्घद्वेष नाम बहुतकालका वैर और अनुताप नाम पछिताना इन दोनोंमें अनुशय शब्द वर्ते है असाकल्य नाम असमग्रतामें और हाथीयोंकी मध्यमगति अर्थात् जो कि न बहुत शीघ्र न बहुत मंद

गति है उसमें अपिशब्दसें पर्वतसें भ्रष्ट हुए मोटे २ पत्थरोंमें स्थूलोच्चय शब्द वर्त्ते है ॥ १४८ ॥

**समयाः शपथाचारकालसिद्धान्तसंविदः ॥ व्यसनान्यशुभं दैवं विपदित्यनयास्त्रयः ॥ १४९ ॥ अत्ययोऽतिक्रमे कृच्छ्रे दोषे दण्डेऽप्यथापदि ॥ युद्धायत्योः संपरायः पूज्यस्तु श्वशुरेऽपि च ॥ १५० ॥**

शपथ नाम सौगन्द और आचार और काल और सिद्धान्त तथा संविद् ( संभाषा ) यह समय संज्ञिक हैं. व्यसन द्यूतादिक और अशुभ दैव नाम अशुभ भाग्य और विपत्ति यह तीनों अनय संज्ञिक हैं ॥ १४९ ॥ अतिक्रम नाम उलंघनमें और कृच्छ्र नाम कष्टमें और दोषमें तथा दंडमें और अपिशब्दसें नाशमें अत्यय शब्द वर्त्ते है. आपदामें और युद्धमें और आयति नाम आनेवाले कालमें संपराय शब्द वर्त्ते है. श्वशुरमें और अपिशब्दसें पूजाके योग्यमें पूज्य शब्द वर्त्ते है ॥ १५० ॥

**पश्चादवस्थायि बलं समवायश्च संनयौ ॥ संघाते संनिवेशे च संस्त्यायः प्रणयास्त्वमी ॥ १५१ ॥ विस्रम्भयाच्ञाप्रेमाणो विरोधेऽपि समुच्छ्रयः ॥ विषयो यस्य यो ज्ञातस्तत्र शब्दादिकेष्वपि ॥ १५२ ॥**

पश्चादवस्थायि बल नाम जो कि सेनाके पिछले भागमें स्थित होवे है, वह और समवाय नाम समूह यह दोनों सन्नय संज्ञिक हैं. संघात नाम समूहमें और सन्निवेश नाम समीचीन वासस्थानमें और विस्तृतिमें संस्त्याय शब्द वर्त्ते है. ॥ १५१ ॥ विस्रम्भ नाम विश्वास और याञ्चा नाम माँगना और प्रेम नाम स्नेह यह तीनों प्रणय संज्ञिक हैं विरोधमें और अपिशब्दसें उन्नतिमें समुच्चय शब्द वर्त्ते है. जिसका जो जाना हुआ पदार्थ है उसमें और शब्दादिक अर्थात् शब्द स्पर्श रूप रस गंध इनमें और अपिशब्दसें देशमें विषय शब्द वर्त्ते है ॥ १५२ ॥

**निर्यासेऽपि कषायोऽस्त्री सभायां च प्रतिश्रयः ॥ प्रायो भूम्न्यन्तगमने मन्युर्दैन्ये क्रतौ क्रुधि ॥ १५३ ॥ रहस्योपस्थयोर्गुह्यं सत्यं शपथतथ्ययोः॥ वीर्यं बले प्रभावे च द्रव्यं भव्ये गुणाश्रये ॥ १५४ ॥**

निर्यास नाम क्वाथ रसमें और अपिशब्दसें विलेपनादिकमें कषाय शब्द वर्त्ते है. यह शब्द स्त्रीलिंगवर्जित पुंनपुंसकलिंग है. सभामें और चकारसें आश्रय तथा अंगीकारमें प्रतिश्रय शब्द वर्त्ते है. भूमन् नाम बाहुल्य अर्थमें और अंतगमन अर्थात् जिसकरकें अंत यानी नाश प्राप्त होवै उस अभोजनमें प्राय शब्द वर्त्ते है. दैन्य दीनतामें और क्रतु नाम यज्ञमें और क्रोधमें मन्यु शब्द वर्त्ते है ॥ १५३ ॥ रहस्य नाम गोप्य यानी छिपानेयोग्यमें और उपस्थ इंद्रियमें गुह्य शब्द वर्त्ते है. शपथ नाम सौगन्दमें और त-

थ्यनाम सत्यमें सत्य शब्द वर्त्ते है बल नाम सामर्थ्यमें और प्रभावमें और चकारसें रेतसमें तथा शक्तिमें वीर्य शब्द वर्त्ते है भव्य नाम सत्वमें और गुणाश्रय पृथिव्यादिकमें चकारसें धनमें द्रव्य शब्द वर्त्ते है ॥१५४॥

धिष्ण्यं स्थाने गृहे भेऽग्नौ भाग्यं कर्म शुभाशुभम् ॥ कशेरुहेम्नोर्गाङ्गेयं विशल्या दन्तिकाऽपि च ॥ १५५ ॥ वृषाकपायी श्रीगौर्योरभिख्या नामशोभयोः ॥ आरम्भो निष्कृतिः शिक्षा पूजनं संप्रधारणम् ॥ १५६ ॥ उपायः कर्म चेष्टा च चिकित्सा च नव क्रियाः ॥ छाया सूर्यप्रिया कान्तिः प्रतिबिम्बमनातपः ॥ १५७ ॥

स्थानमें तथा गृहमें तथा भ नाम नक्षत्रमें तथा अग्निमें धिष्ण्य शब्द वर्त्ते है जो कि शुभ तथा अशुभ कर्म है, वह भाग्य सज्ञिक है यह शब्द ऐश्वर्यके विषेभी होता है कशेरु और हेम नाम सुवर्ण इनदोनोंमें गांगेय शब्द वर्त्ते है दंतिका नाम दन्तीवृक्ष और अपिशब्दसें अग्निशिखा तथा गिलोयभी विशल्या सज्ञिक है ॥ १५५ ॥ श्री ( लक्ष्मी ) और गौरी ( पार्वती ) में वृषाकपायी शब्द वर्त्ते है नाम और शोभामें अभिख्या शब्द वर्त्ते है आरंभ और निष्कृति ( प्रायश्चित्त ) और शिक्षा और पूजन तथा संप्रधारण ( विचार ) ॥ १५६ ॥ और उपाय और कर्म और चेष्टा और चिकित्सा यह नौ शब्द क्रिया सज्ञिक हैं सूर्यप्रिया नाम शनैश्चरकी माता और कान्ति और प्रतिबिम्ब तथा अनातप नाम छाँह यह छाया सज्ञिक है ॥१५७॥

कक्ष्या प्रकोष्ठे हर्म्यादेः काञ्च्यां मध्येभबन्धने ॥ कृत्या क्रियादेवतयोस्त्रिषु भेद्ये धनादिभिः ॥ १५८ ॥ जन्यं स्याज्जनवादेऽपि जघन्योऽन्त्येऽधमेऽपि च ॥ गर्ह्याहीनौ च वक्तव्यौ कल्यौ सज्जनिरामयौ ॥ १५९॥

हर्म्यादिकके प्रकोष्ठ नाम अन्तर्गृहमें तथा काची नाम कौंधनीमें और मध्येभबधन यानी हाथीके कमरबांधनेकी रस्सीमें कक्ष्या शब्द वर्त्ते है, क्रिया ( कर्म ) और देवता नाम देवविशेष इनमें कृत्या शब्द वर्त्ते है और धनादिक करके भेदन करनेयोग्य पुरुषादिकके विषै कृत्या शब्द तीनों लिंगोंमें होता है ॥ १५८ ॥ जनवाद नाम निन्दित वादमें अपिशब्दसें युद्धादिकमें जन्य शब्द वर्त्ते है अन्त्यमें और अधम नाम नीचमें जघन्य शब्द वर्त्ते है. और अपिशब्दसें शिश्न इन्द्रियमेंभी जघन्य शब्द वर्त्ते है गर्ह्य नाम निन्दित और अहीन यह दोनों और चकारसें कहनें योग्य वक्तव्य सज्ञिक है सज्ज नाम मन्त्रादिकसें रक्षित और निरामय ( नीरोग ) यह दोनों कल्य सज्ञिक हैं. ॥ १५९ ॥

अव्यय रात्रिके अवसान नाम अन्तमें वर्त्ते है नमः यह एक अव्यय नति अर्थात् नम्रतामें वर्त्ते है ॥ १८ ॥ अग यह अव्यय पुनरर्थमें वर्त्ते है दुष्ठु यह अव्यय निंदाके विषैं वर्त्ते है सुष्ठु यह अव्यय प्रशसन अर्थात् बडाई करनेमें वर्त्ते है साय यह एक अव्यय साय नाम दिनके अन्तमें वर्त्ते है प्रगे प्रात यह दो अव्यय प्रभातकालमें वर्त्ते है निकषा यह अव्यय अंतिक नाम समीपार्थमें वर्त्ते है ॥ १९ ॥

**परुत्परार्यैषमोऽब्दे पूर्वे पूर्वतरे यति॥ अद्यात्राह्न्यथ पूर्वेऽह्नीत्यादौ पूर्वोत्तरापरात् ॥ २० ॥ तथाऽधरान्यान्यतरेतरात्पूर्वेद्युरादयः ॥ उभयद्युश्चोभयेद्युः परे त्वह्नि परेद्यवि ॥२१॥**

परुत् परारी ऐषम यह तीन अव्यय क्रमसें पूर्व अब्द अर्थात् वीतेहुए वर्षमें और पूर्वतर अब्द अर्थात् वीतेहुए वर्षसें जो पूर्व वर्ष है उसमें और यति अब्द अर्थात् वर्त्तमान वर्षमें होते हैं भाव यह है कि परुत् अव्यय व्यतीत वर्षमें वर्त्ते है और परारि अव्यय उस वीतेहुए वर्षसेंभी पूर्व वर्षमें वर्त्ते है और ऐषम अव्यय वर्त्तमान वर्षमें वर्त्ते है अद्य यह अव्यय अत्राह्नि याना इस दिनवाचक अर्थमें वर्त्ते है पूर्वेह्नि इत्यादि अर्थमें पूर्व तथा उत्तर तथा परशब्दसें ॥२०॥तथा अधर तथा अन्य तथा अन्यतर तथा इतर शब्दसें पूर्वेद्युः आदिक अव्यय होते हैं आदिशब्दसें क्रमसें उत्तरेद्यु अपरेद्यु अधरेद्युः अन्येद्यु अन्यतरेद्यु इतरेद्यु जानने भाव यह है कि पूर्वदिनके विषै पूर्वेद्यु और उत्तरदिनकेविषै उत्तरेद्यु और अपरदिनके विषै अपरेद्यु और अधर दिनके विषै अधरेद्युः और अन्यदिनके विषै अन्येद्यु और अन्यतर दिनकेविषैं अन्यतरेद्युः अव्यय वर्त्ते है और इतरदिनकेविषैं इतरेद्यु शब्द वर्त्ते है और उभयद्युः उभयेद्यु यह दो अव्यय उभय दिनकेविषै वर्त्ते है परेद्यवि यह एक अव्यय परदिनमें वर्त्ते है ॥ २१ ॥



**ह्यो गते नागतेऽह्नि श्वः परश्वस्तु परेऽहनि ॥ तदा तदानीं युगपदेकदा सर्वदा सदा ॥ २२ ॥ एतर्हि संप्रतीदानीमधुना सांप्रतं तथा ॥ दिग्देशकाले पूर्वादौ प्रागुदक्प्रत्यगादयः ॥ २३ ॥**

॥ इत्यव्ययवर्गः ॥ ४ ॥

और गत अर्थात् वीतेहुएदिनमें ह्यः अव्यय वर्त्ते है और अनागत अर्थात् आनेवाले दिनकेविषै श्वः अव्यय वर्त्ते है और उससें परे जो दिन है उसमें परश्व अव्यय वर्त्ते है तदा तदानी यह दो अव्यय तिससमय इस अर्थमें वर्त्ते है युगपत् एकदा यह दो अव्यय एकसमय इस अर्थमें वर्त्ते हैं सर्वदा सदा यह दो अव्यय सबकाल इस अर्थमें वर्त्ते हैं ॥ २२ ॥ एतर्हि संप्रति इदानीं अधुना सांप्रत यह पाच अव्यय इससमय

इसअर्थमें वर्त्ते हैं. पूर्वादिक दिशा देशकालमें प्राक् उदक् प्रत्यक् आदिक अव्यय वर्त्ते हैं. आदिशब्दसें अवाक् आदिकाभी ग्रहण है. भाव यह है कि जो कि पूर्वसंबन्धी दिशा देशकाल है वह प्राक्संज्ञिक है. और जो कि उत्तर संबन्धी दिशा देश काल है वह उदक् संज्ञिक है और जो कि पश्चिमसंबन्धी दिशा देश काल है वह प्रत्यक् संज्ञिक है. और जो कि दक्षिणसंबन्धी दिशा देश काल है वह अवाक् संज्ञिक है. आदिशब्दसें इसीप्रकार उत्तरात् अधरात् दक्षिणात् उत्तरेण अधरेण दक्षिणेन दक्षिणा दक्षिणाहि दक्षिणतः उत्तरतः उपरि उपरिष्टात् इत्यादिक जानने ॥ २३ ॥

॥ इति अव्ययवर्गः ॥

**सलिङ्गशास्त्रैः सन्नादिकृत्तद्धितसमासजैः ॥ अनुक्तैः संग्रहे लिङ्गं संकीर्णवदिहोन्नयेत् ॥ १ ॥**

इसके अनन्तर लिंगसंग्रह वर्ग कहते हैं—सलिंगशास्त्र अर्थात् पाणिनी आदिक करकें कहे हुए लिंगशास्त्र सहित ऐसे जो पूर्व नहीं कहेहुए सन्नादि कृत्तद्धितसमासज शब्द अर्थात् सन्नादिक प्रत्ययोंसें उत्पन्न हुए शब्द तथा कृदन्तसें उत्पन्न हुए शब्द तथा तद्धितसें उत्पन्न हुए शब्द तथा समाससें उत्पन्न हुए शब्द तिन्होंकरके किये हुए इस संग्रहवर्गमें संकीर्ण वर्गकी समान लिंग जनानें. भाव यह है कि इस वर्गमें पाणिनी आदिकोंनें जो व्याकरण ग्रंथोंमें लिंगविधान किया है. उस लिंगविधान सहित पूर्व नहीं कहे हुए सन्नादि प्रत्यय कृदन्त तद्धित समाससें बनाये हुए शब्दोंका संग्रह किया है. परन्तु उस शब्दोंके संग्रहमें लिंग उसप्रकार जानाजाता है. जिसप्रकार कि संकीर्ण वर्गमें प्रकृति प्रत्ययादिकोंकर जानाजाताहै १

**लिङ्गशेषविधिर्व्यापी विशेषैर्यद्यबाधितः ॥ स्त्रियामीदूद्विरामैकाच् सयोनिप्राणिनाम च ॥ २ ॥**

सन्नादि कृत्तद्धित समाससें उत्पन्न हुए शब्दोंका विषय ऐसा जो पूर्व कहेहुए शब्द लिंगसें अन्यलिंग है वह लिंगशेष है. उसका विधि यदि विशेष यानी पूर्व कहे हुए तथा यहाँ कहे हुए विशेष विधियोंकर अबाधित अर्थात् बाधित न हो तो व्यापक होवै है. इसकरकें इस लिंगविशेष विधिके स्वर्गादिक वर्ग बाधक जानने योग्य हैं. तिन स्वर्गादिक वर्गोंमें पहिलें कहे हुए विशेषलिंगोंका विधान यहां पुनरुक्ति दोष प्रसंगसें तथा विस्तारके भयसें नहीं किया. जैसें कि—इस वर्गमें स्वर्गपर्याय पुंलिंगमें कहाजायगा उसका—द्योदिवौ द्वे । स्त्रियां क्लीबे त्रिविष्टपम्—यह पूर्व कहाहुआ विधि बाधक है. और औरनी आदिक शब्दोंकी बाधकविधि—( कृतः कर्त्तरि ) इत्यादिक कर कहाजायगा. यद्यपि पूर्वलिंग कहभी दिया है. तथापि अप्राप्तकी प्राप्तिरूप अर्थ

होनेसें लिंगानुशासन यहाँभी प्रधान है [ स्त्रियां ] यह अधिकार मसी शब्दपर्यन्त जानना ईकार वा ऊकार है अन्तमें जिसके ऐसा एक स्वरवाला शब्द स्त्रीलिंगमें होता है जैसें–धी श्री भू भ्रू शब्द जानने और नी इत्यादिमें [ कृत कर्त्तरि ] इसकर बाधित होनेसें वाच्यलिंगता है योनि नाम भग उसकरके सहित जो प्राणी हैं उनका नाम स्त्रीलिंगमें होताहै जैसें [ माता दुहिता धेनु ] इत्यादिक और दारशब्दादिमें–[ दारा पुमान्नि ] इत्यादिक बाधक विधि पहिले कहदियाहै ॥ २ ॥

**नाम विद्युन्निशावल्लीवीणादिग्भूनदीह्रियाम् ॥ अदन्तैर्द्विगुरेकार्थो न स पात्रयुगादिभिः ॥ ३ ॥**

विद्युत् ( विजुली ) और निशा ( रात्रि ) और वल्ली ( वेलि ) और वीणा और दिशा और भू ( पृथिवी ) और नदी और ह्री ( लज्जा ) इन्होंका नाम स्त्रीलिंगमें होता है जैसे [ विद्युत् तडित् निशा रात्रि रजनि वल्ली व्रतति वीरुध् वीणा विपची ] इत्यादिक स्त्रीलिंग जानने अकार है अन्तमें जिनके ऐसे शब्दोंकर एकार्थ अर्थात् समाहारार्थवाला द्विगुसमास हे वह स्त्रीलिंगमें होताहै जैसें–[ पचाना मूलाना समाहार ]–पचमूलि और इसी प्रकार त्रिलोकी–षडध्यायी–और अकार है अन्तमें जिनके ऐसे पात्र युगादिक उत्तरपद शब्दोंकर एकार्थवाला द्विगुसमास है वह स्त्रीलिंगमें नही होताहै जैसें–[ पचपात्र–चतुर्युग त्रिभुवन ]इत्यादिक जानने ॥ ३ ॥

**तल् वृन्दे येनिकट्यत्रा वैरमैथुनिकादिवुन् ॥ स्त्रीभावादावनिक्तिण्ण्वुल्णच्ण्वुच्क्यप्युजिञ्ङ्निशाः॥४॥**

जो कि भावादिक अर्थमें तल्प्रत्यय है वह स्त्रीलिंगमें होवैहै जैसें भावमें शुक्लता और कर्ममें ब्राह्मणता और समूहमें ग्रामता इत्यादिक जानने जो कि वृन्द नाम समूहमें य इनि कट्य त्र यह चार प्रत्यय हैं. वह स्त्रीलिंगमें होते है जैसें पाशोंका समूह पाश्या सज्ञिक है इसीप्रकार ( वात्या खलिनी पद्मिनी रथकट्या गोत्रा ) आदिक जानने और वैर मैथुनिकादिकके विषे जो वुन् प्रत्यय है वह स्त्रीलिंगमें होता है जैसें अश्व और महिषका जो वैर यानी विरोध है वह अश्वमहिषिका सज्ञिक है और अत्रि और भरद्वाजको जो मैथुनिका यानी विवाहरूप संबध है वह अत्रिभरद्वाजिका सज्ञिक है स्त्रीभावादि अर्थात् स्त्रीलिंगको अधिकार करके जो भावादिकके विषे अनि क्तिन् ण्वुल् णच् ण्वुच् क्यप् युच् इञ् अङ् नि श यह ग्यारह प्रत्यय है वह स्त्रीलिंगमें होवे हे अनि प्रत्यय जैसें अकरणि अजीवनि इत्यादिक और क्तिन् प्रत्यय जैसें कृति गति इत्यादिक और ण्वुल् प्रत्यय जैसें प्रच्छर्दिका प्रवाहिका इत्यादिक और णच् प्रत्यय जैसे व्यावक्रोशी इत्या-

दिक ण्वुच् प्रत्यय जैसें शायिका इक्षुभक्षिका इत्यादिक और क्यप्प्रत्यय जैसें व्रज्या इज्या और युच् प्रत्यय जैसें कारणा आसना इत्यादिक और इञ् प्रत्यय जैसें वापि वासि इत्यादिक और अङ् प्रत्यय जैसें पचा त्रपा भिदा इत्यादिक और निप्रत्यय जैसें ग्लानि हानि इत्यादिक और शप्रत्यय जैसें क्रिया इच्छा इत्यादिक ॥४॥

**उणादिषु निरूरीश्च ङ्यावूङन्तं चलं स्थिरम् ॥ तत्क्रीडायां प्रहरणं चेन्मौष्टा पाल्लवा णदिक् ॥ ५ ॥**

उणादिक गणोंके विषें जो ( नि ऊ ई ) यह तीन प्रत्यय हैं. वह स्त्रीलिंगमें होवे हैं. निकारान्त जैसें ( श्रेणि श्रोणि द्रोणि ) इत्यादिक और ऊकारान्त जैसें ( चमू कर्षू ) इत्यादिक और ईकारान्त जैसें ( तंत्री तरी ) इत्यादिक ङी और आप् और ऊङ् यह प्रत्यय हैं अन्तमें जिसके ऐसा चल नाम जंगम और स्थिर अर्थात् स्थावर वाचक शब्द स्त्रीलिंगमें होता है. जंगम जैसें ( नारी शिवा ब्रह्मबधू ) इत्यादिक और स्थावर जैसें ( कदली माला कर्कन्धू ) इत्यादिक तत् नाम मुष्ट्यादिक प्रहरण यानी प्रहार जो क्रीडाके विषें होवै तौ उस अर्थमें रचाहुआ ण प्रत्यय स्त्रीलिंगमें होताहै. जैसें ( मौष्टा पाल्लवा ) यह उदाहरण है. भाव यह है कि मुष्टिप्रहार हो जिस क्रीडाके विषें वह मौष्टा संज्ञिक है. और पाल्लव प्रहार हो जिस क्रीडाके विषें वह पाल्लवा संज्ञिक है ॥ ५॥

**घञो ञः सा क्रियाऽस्यां चेद्दाण्डपाता हि फाल्गुनी ॥ श्यैनंपाता च मृगया तैलंपाता स्वधेति दिक् ॥६॥ स्त्री स्यात्काचिन्मृणाल्यादिर्विवक्षापचये यदि ॥लङ्का शेफालिका टीका धातकी पञ्जिकाऽऽढकी ॥ ७ ॥**

जो घञ् प्रत्ययान्तवाच्य दण्डपातादिक क्रिया है वह जिस फाल्गुन्यादिक अर्थमें वर्त्तमान होवै तौ उस घञ् प्रत्ययान्त शब्दसें जो ञप्रत्यय होवै है वह स्त्रीलिंगकेविषें होवे है. जैसें [ दाण्डपाता फाल्गुनी ] अर्थात् दंडपात जिस फाल्गुनीके विषें होवे वह दांडपाता फाल्गुनी है. इसीप्रकार श्यैनंपाता मृगया और तैलंपाता स्वधा यह उदाहरण हैं ॥ ६ ॥ यदि अपचय अर्थात् अल्पतामें कहनेकी इच्छा होवै तौ कोईएक मृणाली आदिशकशब्द स्त्रीलिंग होते हैं. जैसें अल्प जो मृणाल है वह मृणाली संज्ञिक है. आदिशब्दसें वंशी कुंभी प्रणाली छत्री पटी तटी मठी इत्यादि इसीप्रकार जाननें. काचित् इसशब्द कहनेसें वृक्षक इत्यादिकशब्द स्त्रीलिंगमें नहीं होते हैं. इसके अनन्तर जो कान्तादिक शब्द हैं वह स्त्रीलिंगमें होते हैं. लंका राक्षसपुरी है. और शेफालिका पुष्पभेद वा वृक्षभेद है. इसकों निर्गुंडी कहते हैं. और टीका यह एक नाम

विषमपदकी व्याख्याका है और धातकी यह वृक्षभेदका नाम है इसकों आँवलाभी कहतेंहै पंजिका यह नाम समग्रपदकी व्याख्याका है आढकी यह नाम अरहरका है७॥

**सिध्रका सारिका हिक्का माचिकोल्का पिपीलिका ॥ तिन्दुकी कणिका भङ्गिः सुरङ्गासूचिमाढयः ॥ ८ ॥ पिच्छावितण्डाकाकिण्यश्चूर्णिःशाणी द्रुणी दरत् ॥ सातिः कन्था तथाऽऽसन्दीनाभी राजसभापि च ॥९॥**

सिध्रका यह नाम वृक्षभेदका है सारिका यह नाम पक्षिभेदका है इसको मैना कहतं है हिक्का यह नाम स्वरभेदका है इसकों हिचकी कहते है माचिका यह नाम वनमक्षिकाका है उल्का यह नाम तेजसमूहका है पिपीलिका यह नाम कीटभेदका है इसकों चीटी कहते है तिन्दुकी यह नाम वृक्षभेदका है इसकों तेंदुआ कहते ह कणिका यह नाम परिमाणुका है. भंगि यह नाम कुटिलताके भेदका है सुरंगा यह नाम छिद्रभेदका है इसकों सुरंग बोलतेंहैं सूचि यह नाम सूईका है माढि यह नाम पत्तशिराका है ॥ ८ ॥ पिच्छा यह नाम शाल्मलि तथा निर्यास तथा भात आदिकके माडका है वितंडा यह नाम वादभेदका हे काकिणी यह नाम पणके चौथे भागका है चूर्णि यह नाम चूर्णिकाका है शाणी यह नाम शनके वस्त्रविशेषका है द्रुणी यह नाम कर्णजलौकाका है दरत् यह नाम म्लेच्छजातिका है साति यह नाम दानवा अन्तका है कंथा यह नाम कथरीका है आसदि यह नाम आसनभेदका है इसको वेत्रासन कहतेंहै नाभी यह नाम टूडीका है राजसभा यह नाम राजाओंकी सभाका है. इसकों कचहरी कहते है ॥ ९ ॥

**झल्लरी चर्चरी पारी होरा लट्वा च सिध्मला ॥ लाक्षा लिक्षा च गण्डूषा गृध्रसी चमसी मसी ॥ १० ॥**

॥ इति स्त्रीलिङ्गसंग्रहः ॥

झल्लरी यह नाम वाद्यभेदका है. चर्चरी यहनाम हाथोंके शब्दका वा हर्षक्रीडाका है पारी यह नाम हाथियोंके पाँवकी रस्सी का है होरा यह नाम लग्नका है वा राशिके अर्धभागका है लट्वा यह नाम ग्रामचटकका है सिध्मला यह नाम मछलीके विकारका है लाक्षा यह नाम लाखका है लिक्षा यह नाम यूकाडका है गडूषा यह नाम जलादिकसें मुख भरनेका है इसकों कुल्ला कहतेंहै गृध्रसी यह नाम वातरोगभेदका है चमसी यह नाम यज्ञके पात्रभेदका है और मसी यह नाम कज्जलका है यह कहे हुए समस्तशब्द स्त्रीलिंग है ॥ १० ॥

॥ इति स्त्रीलिंग संग्रह ॥

**पुंस्त्वे सभेदानुचराः सपर्यायाः सुरासुराः ॥ स्वर्गयागाद्रिमेघाब्धिद्रुकालासिशरारयः ॥ ११ ॥ करगण्डो-**

ष्ठदोर्दन्तकण्ठकेशनखस्तनाः ॥ अह्वाहान्ताः क्ष्वेडभेदा रात्रान्ताः प्रागसंख्यकाः ॥ १२ ॥

इसके अनन्तर पुंलिंग संग्रह कहते हैं. पुंस्त्वे यह पतद्ग्रहशब्द पर्यन्त अधिकार है. भेद ( तुषितसाध्यादिक ) और अनुचर ( सुनन्दादिक ) तिनसहित सुरासुरनाम देवदैत्य पर्यायोंकरके सहित पुंलिंगमें होते हैं. परन्तु इनकाभी [ दैवतानि पुंसि वा देवताः स्त्रियाम् ] इत्यादिक पूर्व कहाहुआ विधान बाधक है. स्वर्ग और याग नाम यज्ञ और अद्रिनाम पर्वत और मेघ तथा अब्धि ( समुद्र ) और द्रुनाम वृक्ष और काल ( समय ) और असिनाम खड्ग और शर ( बाण ) और अरि (शत्रु) ॥ ११ ॥ करनाम राजग्राह्य भाग वा हस्त वा किरण और गंड ( कपोल ) और ओष्ठ और दोस् नाम भुज और दन्त और कंठ और केश नाम बाल और नख और स्तन ( कुच ) यह स्वर्गादिक उन्नीश नाम भेद तथा पर्यायों सहित पुंलिंगमें होते हैं परन्तु इनकाभी [ द्योदिवौद्वे स्त्रियां। क्लीबेत्रिविष्टपम् ] इत्यादिक विधान बाधक है. अन्ह औ अहशब्द हैं अन्तमें जिनके ऐसे शब्दभी पुंलिंगमें होते हैं जैसें [ पूर्वाह्ण अपराह्ण व्यहः ] इत्यादिक जानने और क्ष्वेड भेद यानी विष विशेषभी पुंल्लिंगमें होते हैं. जैसें [ सौराष्ट्रिकः ] इत्यादिक जानने प्रागसंख्यक अर्थात् पूर्व नही हैं. संख्या वाचक शब्द जिनके ऐसे रात्रान्त शब्द पुंलिंगमें होते हैं जैसें [ अहोरात्रः सर्वरात्रः पूर्वरात्र अपररात्रः ] इत्यादिक और प्रागसंख्यक ऐसा विशेषण क्यों दिया जैसें [ पंचरात्रं गणरात्रम् इत्यादिक ॥१२॥

श्रीवेष्टाद्याश्च निर्यासा असन्नन्ता अबाधिताः ॥ कशेरुजतुवस्तूनि हित्वा तुरुविरामकाः ॥ १३ ॥ कषणभमरोपान्ता यद्यदन्ता अमी अथ॥ पथनयसटोपान्ता गोत्राख्याश्चरणाह्वयाः ॥ १४ ॥ नाम्न्यकर्तरि भावे च घञजबूनङ्णघाथुचः ॥ ल्युः कर्तरीमनिज् भावे को घोः किः प्रादितोऽन्यतः ॥ १५ ॥

जो कि श्रीवेष्टादिक शब्द निर्यास अर्थात् द्रवसारवाचक हैं. वह पुंलिंगमें होते हैं. जैसें—[ श्रीवेष्टः—सरलः—] इत्यादिक आदिशब्दसें श्रीवास वृक धूपादिक और चकारसें गुग्गुलु सिह्लकादिक जाननें. अस् और अन् यह दो हैं अन्त जिनके ऐसे शब्द कहेजानेवाले—[ द्व्यच्कमसिसुसन्नन्तम्] इत्यादिक बाधकविधान करके तथा—[ अप्सरसः स्त्रियां ] इत्यादिक पूर्व कहे हुए बाधक विधान करके जो बाधित न हों तो पुंलिंगमें होते हैं. जैसें—[ अंगिराः—वेधाः—चंद्रमाः—कृष्णवर्मा—मघवा ] इत्यादिक और अबाधित ऐसा विशेषण क्यों दिया कि—[ वयः—लोम—] इत्यादिक पुंलिंग नहीं हैं.

तु और रु है विराम नाम अन्तमें जिनके ऐसे शब्द कसेरु तथा जतु तथा वस्तु इत्यादिक शब्दोंको त्यागिकर पुलिंगमें होते है जैसें—हेतु.—सेतु —धातु.—कुरुः-मेरु.-किशारुः इत्यादिक ॥१३॥ ककार और षकार और णकार और भकार और मकार और रकार यह छै वर्ण होवे उपान्त नाम अन्त्यवर्णके समीप जिनके ऐसे शब्द यदि अकारान्त होवें तो पुलिंगमें होते है जैसे—[ अक — ओष —पाषाण —कौस्तुभ —होम.—झर्झर.— ] इत्यादिक जानने पकार और थकार और यकार और सकार और टकार यह छै वर्ण है उपान्त ( अन्त्यवर्णके समीप ) जिनके ऐसे शब्द बाधक विधिसें बाधित न हों तो पुलिंगमें होते है जैसें ( यूप वेपथु इनः आयः रस. पटः ) इत्यादिक जानने गोत्र नाम वंशके विषें होवेहै आख्या अर्थात् नाम जिनका ऐसे गोत्राख्य ऋषि संज्ञिक गोत्रके आदिपुरुष और जो कि प्रवराध्याय करके पठित और जो कि अन्य अपत्य प्रत्ययके विना गोत्रवाची होनेसें लोकमें प्रसिद्ध है यह पुलिंगमें होते है जैसें ( भरद्वाज. गोत्रम् ) इसीप्रकार कश्यप वत्स आदिक जानने और चरणाह्वय नाम वेदकी शाखाके नाम पुलिंगमें होते है जैसें ( कठ बह्वृच. ) इत्यादिक ॥ १४ ॥ नाम संज्ञाके विषें अकर्त्ता अर्थात् कर्त्तावर्जित कारकके विषे और भाव मात्रके विषे ( घञ् अच् अप् नङ् ण घ अथुच् ) यह सात प्रत्यय है वह पुलिंगके विषे होवे है. चकारसें असंज्ञाके विषे घञ् प्रत्यय ग्रहण किया है घञ् प्रत्यय जैसें वेद प्रपात. इत्यादिक और अच् प्रत्यय जैसें जय. चय. इत्यादिक अप् प्रत्यय जैसें कर. गर. इत्यादिक नङ् प्रत्यय जैसें यज्ञ प्रश्न. इत्यादिक ण प्रत्यय जैसें न्याद इत्यादिक घप्रत्यय जैसें उरश्छद इत्यादिक अथुच् प्रत्यय जैसें वेपथु. इत्यादिक और जो कि कर्त्ताके विषे तुल्यप्रत्यय होवे है वह पुलिंगमें होताहै जैसें (नन्दनः रमण मधुसूदन ) इत्यादिक और भावके विषें पृथ्वादिकसें जो इमनिच् प्रत्यय होवे है वह पुलिंगमें होताहै जैसें ( पृथिमा महिमा ) इत्यादिक और भावके विषे जो क—प्रत्यय होवे है वह पुलिंगमें होताहै जैसें ( आखूत्थ प्रस्थ. ) इत्यादिक यहाँ भावे यह शब्द देहलीदीपक न्यायकरके पूर्व तथा परमें संबद्ध है. प्रादिक उपसर्गसें वा अन्य अर्थात् नामसें परे जो घुसंज्ञिक यानी दाप् दैप्के विना दारूप और धारूप धातु है उससें जो—कि—प्रत्यय होवे है वह पुलिंगमें होताहै जैसें (प्रधि निधि आदि जलधि.) इत्यादिक ॥ १५ ॥

द्वन्द्वेऽश्ववडवावश्ववडवा न समाहृते॥ कान्तः सूर्येन्दुपर्यायपूर्वोऽयःपूर्वकोऽपि च ॥ १६ ॥ वटकश्चानुवाकश्च रल्लकश्च कुडङ्गक॥ पुङ्खो न्यूङ्ख. समुद्गश्च विटपट्टधटा. खटा.॥१७॥

द्वंद्व समासके विषें अश्व और वडवा यह दोनों शब्द पुंलिंगमें होते हैं. जैसें अश्ववडवाः यह उदाहरण है. परन्तु समाहृत अर्थात् समाहार अर्थवाले द्वंद्वसमासके विषें अश्व और वडवा शब्द पुंलिंग नहीं होते हैं. किन्तु नपुंसकलिंगमें होतेहैं. सूर्य और इन्दु नाम चंद्र इन दोनोंके पर्याय अर्थात् नाम हैं पूर्व जिसके और अयः नाम लोह इसके नाम हैं पूर्व जिसके ऐसा कान्त शब्द पुंलिंगमें होता है. जैसें ( सूर्यकान्तः अर्ककान्तः चंद्रकान्तः इन्दुकान्तः अयस्कान्तः लोहकान्तः ) इत्यादिक ॥ १६ ॥ इसके अनन्तर जो कि कान्तादिक शब्द हैं वह पुंलिंगमें होते हैं. वटक यह एक नाम पिष्टक भेदका है. इसकों बडा कहते हैं. अनुवाक यह नाम वेदके अंगका है. रल्लक यह नाम कंबलका है. कुडंगक यह नाम वृक्ष लताओंकर घनें वनका है. इसकों झाडी कहते हैं. पुंख यह नाम बाणके अंगका है. न्यूंख यह नाम सामवेदके विषें स्थितहुए ओंकारका है. समुद्र यह नाम संपुटकका है इसकों डिब्बा कहते हैं. विट यह नाम धूर्त्तका है. पट्ट यह नाम काष्ठादिककर बनाये हुए आसन विशेपका है. इसकों पट्टा कहते हैं. घट यह नाम तुलाका है. इसकों तराजू कहते हैं. खट यह नाम अन्धकूपादिककाहै. यह शब्द बहुवचन है १७

**कोट्टारघट्टहट्टाश्च पिण्डगोण्डपिचण्डवत् ॥ गडुः करण्डो लगुडो वरण्डश्च किणो घुणः ॥ १८ ॥ दृतिसीमन्तहरितो रोमन्थोद्गीथबुद्बुदाः ॥ कासमर्दोऽर्बुदः कुन्दः फेनस्तूपौ सयूपकौ ॥ १९ ॥**

कोट्ट यह नाम दुर्गपुरका है. इसकों कोट कहते हैं. अरघट्ट यह नाम कूपभेदका है. हट्ट यह नाम बाजारका है. पिंड यह नाम मिट्टी आदिकके समूहका है. इसकों पिंडही कहते हैं. गोंड यह नाम बढीहुई नाभिका है पिचण्ड यह नाम पेटका है. गडु यह नाम गलगंडका है. करंड यह नाम वांस आदिककर बनाये हुए बर्त्तनका है. इसकों पिटारा कहते हैं. लगुड यह नाम लाठीका है. वरंड यह नाम मुखरोगका है. किण यह नाम मांसके ग्रंथिभेदका है. यह कस्सी आदिकके दण्डादिकके संघर्षणसें हस्तादिकमें हो जाता है. और यह नाम घावके चिन्हकाभी है. घुण यह नाम काठके कीडेका है. इसकों घुन कहते हैं ॥ १८ ॥ दृति यह नाम मश्कका है. सीमन्त यह नाम केशवेशका है. हरित् यह नाम हरीरंगतका है. रोमन्थ यह नाम पशुओंके जुगारेके हैं. उद्गीथ यह नाम सामभेदका है. बुद्बुद यह नाम जलविकारका है. इसकों पानीका बबूला कहते हैं. कासमर्द यह नाम गुल्मभेदका है. अर्बुद यह नाम दश करोड़का है. कुंद यह नाम शिल्पमांडका है. फेन यह नाम जलविकारका है. स्तूप यह नाम वटकादिकका है. यूप यह नाम यज्ञखंबका है ॥ १९ ॥

आतपः क्षत्रिये नाभिः कुणपक्षुरकेदराः ॥ पूरक्षुरप्रचुक्राश्च गोलहिङ्गुलपुद्गलाः ॥ २० ॥ वेतालभल्लमल्लाश्च पुरोडाशोऽपि पट्टिशः ॥ कुल्माषो रभसश्चैव सकटाहः पतद्ग्रहः ॥ २१ ॥

॥ इतिपुंलिंग शेषः ॥

आतप यह नाम घामका है और क्षत्रियकेविषे नाभि शब्द वर्त्ते है भाव यह है कि क्षत्रियवाची नाभिशब्द पुंलिगमें होताहै कुणप यह नाम मुर्देका है क्षुर यह नाम क्षुराका है केदर यह नाम व्यवहार पदार्थका है पूर यह नाम जलप्रवाहका है क्षुरप्र यह नाम बाणभेदका है. चुक्र यह नाम शाक भेदका है गोल यह नाम गोलपिंडका है हिंगुल यह नाम रागद्रव्यके भेदका है पुद्गल यह नाम आत्माका है ॥ २० ॥ वेताल यह नाम भूतविशेषका है भल्ल यह नाम रीछका है मल्ल यह नाम उसका है जो कि बाहुयुद्धमें चतुर होताहै पुरोडाश यह नाम यज्ञके हविभेदका है पट्टिश यह नाम अस्त्रभेदका है कुल्माष यह नाम काजीका है रभस यह नाम हर्ष वा वेगका है कटाहसहित पतद्ग्रह शब्द पुंलिंगमें होता है कटाह यह नाम घृततैलादिकके पकानेके पात्रका है इसको कढाई कहते है और पतद्ग्रह यह नाम पीकदानका है ॥ २१ ॥

॥ इति पुंलिंगसग्रह ॥



द्विहीनेऽन्यच्च खारण्यपर्णश्वभ्रहिमोदकम् ॥ शीतोष्णमासरुधिरमुखाक्षिद्रविणं बलम् ॥ २२ ॥ फलहेमशुल्बलोहसुखदुःखशुभाशुभम् ॥ जलपुष्पाणि लवणं व्यञ्जनान्यनुलेपनम् ॥ २३ ॥

इसके अन तर नपुसकलिंग सग्रह कहतेहै द्विहीने नपुसके ( यह अधिकार बाह्लिकशब्दपर्य त है ) यह दो श्लोकोंमें प्रधानता कर दिखाये हुए खआदिक छब्बीश नाम पर्यायों सहित द्विहीन अर्थात् दोनों स्त्रीपुलिंगसें वर्जित नपुसकलिंगमे होते है परन्तु जो बाधकविधिसें अन्य हैं वह नपुसकलिंगमें होवे है न कि सब चकारसें यहा वस्त्राभरणादिकोंकाभी सग्रह है ख नाम आकाश वा इद्रिय और अरण्य नाम वन और पर्ण नाम पत्र और श्वभ्र नाम छिद्र और हिम नाम तुषार और उदक नाम जल और शीत और उष्ण और मास और रुधिर और मुख और अक्षि नाम नेत्र और द्रविण नाम धन और बल नाम पराक्रम वा सैन्य ॥ २२ ॥ फल नाम फलमात्र कपित्थादिक और हेम ( सुवर्ण ) और शुल्व नाम ताम्र आदिक और लोह और सुख और दुःख और शुभ नाम कल्याण और अशुभ नाम अकल्याण और जलपुष्प अर्थात् कमलादिक और लवण नाम सैन्धव आदिक और व्यजन नाम तेमन इत्यादिक और अनुलेपन

अर्थात् कुंकुमादिक यह छब्बीश नाम अपने पर्यायोंसहित नपुंसकलिंगमें होते हैं. परन्तु जो बाधक विधिसें अन्य होवे तौ बाधक विधि जैसें ( आकाशो विहायाद्यौः अटवी अरण्यानी ) इत्यादिकमें पुंलिंग तथा स्त्रीलिंगकी विधि नपुंसकलिंग विधिका बाधक है इस प्रकार और जगहभी जानना ॥ २३ ॥

**कोट्याः शतादिसंख्याऽन्या वा लक्षा नियुतं च तत् ॥ द्व्यच्कमसिसुसन्नन्तं यदनान्तमकर्तरि ॥ २४ ॥ त्रान्तं सलोपधं शिष्टं रात्रं प्राक्संख्यया-न्वितम् ॥ पात्राद्यदन्तैरेकार्थो द्विगु-र्लक्ष्यानुसारतः ॥ २५ ॥**

कोटिशब्दसें जो कि अन्य शतादिक संख्या है. वह नपुंसलिंगमें होवे है जैसें ( शतं सहस्रं अयुतं ) और लक्ष शब्द विकल्पकरकें नपुंसक लिंगमें होता है. जैसें ( लक्षा लक्षं ) और जो कि नियुत शब्द लक्षसंज्ञिक है वहभी नपुंसकलिंगमें होता है. अस् तथा इस् तथा उस् तथा अन् यह है अन्तमें जिसके ऐसा जो द्व्यच्क यानी दो स्वरवाला शब्द है वह नपुंसकलिंगमें होवे है. जैसें ( पयः सर्पिः वपुः चर्म ) इत्यादिक और अन है अन्तमें जिसके ऐसा शब्द जो अकर्त्तरि अर्थात् कर्त्तासें भिन्न अर्थमें होवै तौ नपुंसकलिंगमें होवे है. जैसें ( गमनं मरणं दानम् ) इत्यादिक अकर्त्तरि ऐसा क्यों कहा कि ( इध्मव्रश्चनः कुठारः नन्दनः रमणः ) इत्यादिक नपुंसकलिंग नहीं होते ॥ २४ ॥ त्र है अन्तमें जिसके और सकार वा लकार है उपधा नाम अन्त्य वर्णसें पूर्व जिसके ऐसा शब्द शिष्ट अर्थात् पूर्व कहेहुए बाधकविधिसें व-चाहुआ हो तौ पुनपुंसकलिंगमें होता है. जैसें ( पात्रं बिसं कुलं ) इत्यादिक. शिष्ट यह विशेषण क्यों दिया कि पुत्रः हंसः शिला इत्यादिक नपुंसकलिंग नहीं होते. और जो कि पूर्वसंख्यायुक्त रात्रशब्द है वह नपुंसकलिंगमें होता है जैसें ( त्रिरात्रं पंचरात्रं ) इत्यादिक जाननें और अकार है अन्तमें जिनके ऐसे पात्रादिक शब्दोंकरकें एकार्थनाम समाहारार्थवाला जो द्विगुसमास है वह नपुंसकलिंगमें लक्ष्यानुसार अर्थात् शिष्टप्रयोगके अनुसारसें जानें. जैसें ( पंचरात्रं ) आदिशब्दसें ( चतुर्युगम् ) इत्यादिक. लक्ष्यानुसारतः यह क्यों कहा कि ( पंचमूली त्रिलोकी ) इत्यादिक नपुंसकलिंगमें नहीं होते हैं ॥ २५ ॥

**द्वन्द्वैकत्वाव्ययीभावौ पथः संख्या-व्ययात्परः ॥ षष्ठ्याश्छाया बहूनां चेद्विच्छायं संहतौ सभा ॥ २६ ॥ शालार्थापि परा राजामनुष्यार्थाद-राजकात् ॥ दासीसभं नृपसभं रक्षः-सभमिमा दिशः ॥ २७ ॥**

द्वंद्व समासका एक भाव और अव्ययीभाव समास यह दोनों नपुंसकलिंगमें होवे हैं जैसें द्वंद्वका एकभाव [ पाणिपादम्.

शिरोग्रीवम् ] और अव्ययीभाव जैसें [ अधिस्त्रि उपगगम् ] सख्यावाचक शब्द और अव्ययसें परे जो पथशब्द है सो नपुसकलिगमें होता है जैसें [ द्विपथ चतुष्पथं विपथ कापथ ] इत्यादिक ( सख्याव्ययात् ) ऐसा क्यों कहा कि [ धर्मपथः कापथः ] इत्यादिक नपुसकलिगमें नही होते समासके विषें षष्ठीविभक्तिसें अर्थात् षष्ठ्यन्त शब्दसें परे जो छाया शब्द है वह छाया यदि बहुतोंकि सबंधिनी हो तो नपुसकलिगमें होवे है जैसें विच्छाय उदाहरण है समासकेविषे षष्ठ्यन्त शब्दसें परें समूह अर्थमें जो सभाशब्द है वह नपुसलिगमें होता है जैसें दासीसभ इत्यादिक शालार्थी अर्थात् गृह अर्थवाला तथा अपिशब्दसें समूह अर्थवाला जो सभा शब्द है वह यदि अराजक अर्थात् राजशब्दसें वर्जित ऐसा जो राजपर्याय और अमनुष्यार्थ षष्ठ्यन्त शब्द उससें परे होवे तो नपुसकलिगमें होता है जैसें ( नृपसभ रक्ष.सभ ) यह उदाहरण है. और दासीसभ यह उदारहण समूह अर्थमें पहिलें दिखादिया अराजकात् ऐसा क्यों कहा कि राजसभा इत्यादिकमें नपुसकलिग नही होता और अमनुष्यार्थात् ऐसा क्यों कहा की चद्रगुप्तसभा इत्यादिकमें नपुसकलिंग नहींहोता ॥ २७ ॥

उपज्ञोपक्रमान्तश्च तदादित्वप्रकाशने॥ कोपज्ञकोपक्रमादिकन्थोशीनरनामसु ॥ २८ ॥ भावे नणकचिद्भ्योऽन्ये समूहे भावकर्मणोः ॥ अदन्तप्रत्ययाः पुण्यसुदिनाभ्यां त्वहः परः॥२९॥

तत् नाम उपज्ञा और उपक्रमका आदित्व अर्थात् प्रथमताके प्रकाश करनेमें उपज्ञा वा उपक्रम है अन्तमें जिसके ऐसा समास नपुसकलिगमें होता है जैसें ( कोपज्ञ प्रजा कोपक्रम लोकः ) इत्यादिक ( तदादित्व प्रकाशने ) ऐसा क्यों कहा कि (देवदत्तोपज्ञाप्रमयः प्रकारः देवदत्तोपक्रमो रथः ) इनमें नपुसक लिग नही होता उशीनरोंके नामोंके मध्यमें षष्ठ्यन्त शब्दसें परे जो कन्या शब्द होता है वह नपुसक लिगमें होता है जैसें सौशमिकथ और उशीनरसें अन्यत्र दाक्षिकथा होता है. नामसु ऐसा क्यों कहा कि वीरणकथा यह नपुसकलिग नहीं होता ॥ २८ ॥ न तथा ण तथा क तथा चित् अर्थात् जिसका कि चकार इत्नाम अनुबध होवे इनसें जो अन्य तव्यादिक अकारान्त धातुप्रत्यय भावमें रचे है वह नपुंसकलिंगमें होवे हैं तहाँ धातुप्रत्यय जैसें ( भवितव्य भाव्यं सहित मुक्त इत्यादिक और समूह अर्थमें और भाव तथा कर्म इन दोनों अर्थोंमें जो कि अकारान्त तद्धितप्रत्यय है वह नपुसक लिगमें होवे है तहा समूह अर्थमें जैसें ( भिक्षाणा समूहो भैक्ष ) और भावअर्थमें जैसें ( गोर्भाव. गोत्व ) और कर्म अर्थमें जैसें ( राज्ञ कर्म राज्यम् ) इत्यादिक जाननें पुण्य तथा सुदिन शब्दोंसें परें

समासान्त अह शब्द है. वह नपुंसकलिंगमें होता है जैसें ( पुण्याहं सुदिनाहं ) ॥ २९ ॥

**क्रियाव्ययानां भेदकान्येकत्वेऽप्युक्थतोटके ॥ चोचं पिच्छं गृहस्थूणं तिरीटं मर्म योजनम् ॥ ३० ॥ राजसूयं वाजपेयं गद्यपद्ये कृतौ कवेः॥ माणिक्यभाष्यसिन्दूरचीरचीवरपिञ्जरम् ॥ ३१ ॥**

क्रिया और अव्ययोंके भेदक नाम विशेषण नपुंसक लिंगमें तथा एकवचनमें होवे हैं. क्रियाविशेषण जैसें–( रम्यं पचति ) इत्यादिक और अव्ययविशेषण जैसें ( रम्यं स्वः–सुखदं प्रातः ) इत्यादिक इसके अनन्तर जो कि उक्थादिक शब्द हैं. वह नपुंसकलिंगमें होते हैं. उक्थ यह नाम सामभेदका है. तोटक यह नाम छंदके भेदका है. चोच यह नाम भोगेहुए फलके बचे हुए भागका है. कोई आचार्य इसको तालफल वा कदलीका फल कहते हैं. पिच्छ यह नाम मोरपांखका है. गृहस्थूण यह नाम घरके थूनका है. तिरीट यह नाम वेष्टन वा शिरके आभूषणका है. मर्मन् यह नाम संधिस्थानका है. योजन यह नाम चारकोशका है. ॥ ३० ॥ राजसूय वाजपेय यह दो नाम यज्ञभेदके हैं. गद्य पद्य यह दोनों कविकी कृतिमें वर्त्ते हैं. माणिक्य यह नाम रत्नभेदका है. भाष्य[1] यह नाम पदके अर्थके खुलासा करनेका है. सिंदूर यहनाम सिन्दूरका है. चीर यह नाम वस्त्रभेदका है. चीवर यह नाम मुनियोंके वस्त्रका है. पिंजर यह नाम पींजराका है. ॥ ३१ ॥

**लोकायतं हरितालं विदलस्थालवाह्लिकम् ॥**

॥ इति क्लीबसंग्रहः ॥

लोकायत यह नाम चार्वाक शास्त्रविशेषका है. हरिताल यह नाम हरतालका है. विदल यह नाम वांसके पत्रोंके वनाये हुए पात्रका है. स्थाल यह नाम थालका है. वाह्लिक यह नाम कुंकुमादिकका है.

॥ इतिनपुंसकसंग्रहः ॥

**पुंनपुंसकयोः शेषोऽर्धर्चपिण्याककण्टकाः ॥ ३२ ॥ मोदकस्तण्डकटङ्कः शाटकः कर्पटोऽर्बुदः ॥ पातकोद्योगचरकतमालामलकानडः ॥ ३३ ॥**

इसके अनन्तर चिक्कसपर्यंन्त शब्द पुंलिंग तथा नपुंसकलिंगमें कहे जावेंगे. शेष अर्थात् कहेहुएसें जो अन्य है वह पुंनपुंसकलिंग दोनोंमें होता है. भाव यह है कि जैसें कि शंख और पद्म शब्द निधिवाचक पुंलिंगमें होते हैं. और कंबु और नलिन वाचक पुंनपुंसकलिंग दोनोंमें होते हैं. तैसेंही इस पुंनपुंसकसंग्रह वर्गका शब्दभी जिसपर्यायमें वाधित हो और वह यदि उसपर्यायसें

[1] भाष्यलक्षण कहते हैं—सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र वाक्यैः सूत्रानुकारिभिः ॥ स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः॥ १ ॥

भिन्न हो तौ पुनपुंसकलिंग दोनोंमें होता है अर्धर्च यह नाम ऋचाके अर्धभागका है पिण्याक यह नाम विनातेलवाले तिलके चूर्णका है इसकों खरि कहते है कटक यह नाम रोमहर्षादिकका है ॥ ३२ ॥ मोदक यह नाम लड्डूका है. तडक यह नाम उपताप विशेषका है टक यह नाम पत्थरके काटनेवाले शस्त्र विशेषका है इसकों टाकी कहते है. शाटक यह नाम वस्त्रभेदका है कर्पट यह नाम स्थानभेदका वा वस्त्रभेदका है अर्बुद यह नाम सख्याभेदका है पातक यह नाम ब्रह्महत्यादिकका है उद्योग यह नाम उत्साहका है. चरक यह नाम वैद्योंके शास्त्रभेदका है तमाल यह नाम वृक्षभेदका है आमलक यह नाम आँवलेके फलका है नड यह नाम तृणभेदका है ॥ ३३ ॥

कुष्ठं मुण्डं शीधु बुस्तं क्ष्वेडितं क्षेमकुट्टिमम् ॥ संगमं शतमानार्मशम्बलाव्ययताण्डवम्॥३४॥कवियं कन्दकार्पासं पारावारं युगंधरम्॥यूपं प्रग्रीवपात्रीवे यूपं चमसचिक्कसौ ॥ ३५ ॥

कुष्ठ यह नाम रोगभेदका है मुड यह नाम शिरका है शीधु यह नाम मदिराका है बुस्त यह नाम भ्रष्टमास वा पनसादिक फलके विनसारवाले भागका है क्ष्वेडित यह नाम चीराकर किये हुए सिंहनादका है क्षेम यह नाम कुशलका है कुट्टिम यह नाम फरसबन्दीका है सगम यह नाम सयोगका है शतमान यह नाम तोलभेदका है अर्म यह नेत्रोंके रोगभेदका है शबल यह नाम वर्णभेदका इसकों कबरा रँग कहते हैं अव्यय यह नाम स्वरादिनिपातवाचक है ताडव यह नाम नृत्यभेदका है ॥ ३४ ॥ कविय यह नाम लगामका है कद यह नाम कमल आदिककी जडका है कार्पास यह नाम कपासका है पारावार यह नाम नदी आदिकके दोनों किनारोंका है युगंधर यह नाम गाडी आदिकके अगभेदका है यूप यह यज्ञका अगभेद है प्रग्रीव यह नाम वृक्षके शिरका वा झरोखाओंका है. पात्रीव यह यज्ञका पात्रभेद है यूप यह नाम माँडका है. चमस चिक्कस यह दोनों पात्रभेद है ॥ ३५ ॥

अर्धर्चादौ घृतादीनां पुंस्त्वाद्यं वैदिकं ध्रुवम् ॥ तन्नोक्तमिह लोकेऽपि तच्चेदस्त्यस्तु शेषवत् ॥ ३६ ॥

॥ इति पुंनपुंसकसंग्रहवर्गः ॥

जो कि घृतादिकोंकी पुंस्त्वाद्य अर्थात पुल्लिंगतादिक पाणिनी आदिकोंने कहाहै वह निश्चयही वैदिक है अर्थात् वेदमें प्रसिद्ध है इसकारण अर्धर्चादि पुनपुसक अधिकारवाले इसवर्गमें वह नहीं कहा और वह यदि लोकमेंभी होताहो तौ उसप्रकार हो जैसें कि शेष नाम कहे हुएसें जो अन्य है वह जिसप्रकार होता है भाव यह है कि जैसें शेष ( शिष्ट ) प्रयोगसें ग्रहण

कियाजाता है तैसें हीं वहभी शिष्टप्रयोगसें ग्रहण करने योग्य है ॥ ३६ ॥

॥ इति पुंनपुंसकसंग्रहवर्गः ॥

**स्त्रीपुंसयोरपत्यान्ता द्विचतुःषट्पदोरगाः ॥ जातिभेदाः पुमाख्याश्च स्त्रीयोगैः सहमल्लकः ॥ ३७ ॥**

इसके अनन्तर स्त्रीपुंलिंगसंग्रहवर्ग कहतेहैं—अपत्य प्रत्यय हैं अन्तमें जिनके ऐसे शब्द स्त्रीपुंलिंगमें होवे हैं जैसें उपगुका अपत्य यदि पुमान् होवे तौ औपगवः संज्ञिक है. और स्त्रीलिंग हो तौ औपगवि संज्ञिक है. और द्विपद चतुष्पद षट्पदवाची तथा उरगवाची अर्थात् सर्पवाची जातिभेद स्त्रीपुंलिगमें होवै हैं. द्विपदजातिभेद जैसें—( मानुषः पुमान् मानुषी स्त्री ) इत्यादिक और चतुष्पदजातिभेद जैसें ( मृग मृगी ) इत्यादिक और षट्पद जातिभेद जैसें ( भृंगः—भृंगी ) और सर्पजातिभेद जैसें ( उरगः उरगी ) इत्यादिक और स्त्रीयोगोंसहित पुमाख्य अर्थात् पुंनाम स्त्री पुंलिंगमें होवै हैं. जैसें ( इंद्रः इंद्राणी ) और जैसें ( मातुलः पुमान् मातुली स्त्री ) इत्यादिक यहांसें लेकर कुटीपर्यन्त मल्लकादिक शब्द स्त्रीपुंलिंगमें होते हैं. जैसें ( मल्लकः मल्लिका ) यह नाम चमेलीका है. ॥ ३७ ॥

**ऊर्मिर्वराटकः स्वातिर्वर्णको झाटलिर्मनुः ॥ मूषा सृपाटी कर्कन्धूर्यष्टिः शाटी कटो कुटी ॥ ३८ ॥**

ऊर्मि यह नाम तरंगका है. इसकों लहरी कहते हैं. वराटक वराटिका यह नाम कमलगट्टा वा रस्सीका है. स्वाति यह नाम स्वातिनक्षत्रका है. वर्णक वर्णिका यह नाम चन्दनका है. झाटलि यह नाम ढाकवृक्षकी सदृश वृक्षभेदका है. मनु यह नाम स्वायंभुवादिकका वा मंत्रका है. मूषन् यह नाम सुवर्णादिक तावनेकी घरियाका है. सृपाटी सृपाट यह नाम परिमाण भेदका है. कर्कन्धू यह नाम बदरीवृक्षका है. यष्टि यह नाम लाठीका है. शाटी शाट यह नाम वस्त्रभेदका है. कटी कट यह नाम देहके अंगका है. इसकों कमरि कहते हैं. कुटी कुट यह नाम सभागृहका है. ॥ ३८ ॥

॥ इति स्त्रीपुंसशेषसंग्रहवर्गः ॥

॥ इति स्त्रीपुंलिंगसंग्रहवर्गः ॥

**स्त्रीनपुंसकयोर्भावक्रिययोः ष्यञ् क्वचिच्च वुञ् ॥ औचित्यमौचिती मैत्री मैत्र्यं वुञ् प्रागुदाहृतः ॥ ३९ ॥**

इसके अनन्तर स्त्री नपुंसकसंग्रहवर्ग कहते हैं.—भाव और क्रिया नाम कर्म इन दोनोंकेविषें वर्त्तमान ष्यञ् प्रत्यय और वुञ् प्रत्यय कहीं स्त्री नपुंसक लिंगमें होवै हैं. जैसें ष्यञ् प्रत्ययका उदाहरण देते हैं ( औचित्यं औचिती मैत्री मैत्र्यं ) इत्यादिक और वुञ् प्रत्यय ( वैरमैथुनिकादि वुन् ) इस प्रकार पहिलें स्त्रीलिंगसंग्रहमें उदाहृत किया है यानी दिखादियाहै. जैसें कि मिथुनका भाव वा कर्म मैथुनिका मैथुनक संज्ञिक है ॥ ३९ ॥

षष्ठ्यन्तप्राक्पदाः सेनाछायाशाला-सुरानिशाः ॥ स्याद्वा नृसेनं श्वनिशं गोशालमितरे च दिक् ॥ ४० ॥ आबन्नन्तोत्तरपदो द्विगुश्चापुंसि नश्च लुप् ॥ त्रिखट्वं च त्रिखट्वी च त्रितक्षं च त्रितक्ष्यपि ॥ ४१ ॥

॥ इति स्त्रीनपुंसकशेषः ॥

षष्ठी विभक्ति है अन्तमें जिनके ऐसे शब्द है पूर्वपद जिनके ऐसे ( सेना छाया शाला सुरा निशा ) शब्द स्त्री तथा नपुंसक लिंगमें होवे हैं जैसें ( नृसेन श्वनिश गोशाल ) और विकल्पकरकें ( नृसेना-श्वनिशा गोशाला ) यह उदाहरण है और इसीप्रकार इतर नाम अन्यशब्दभी जानने योग्य है ॥ ४० ॥ आप्प्रत्ययान्त और अन्प्रत्ययान्त शब्द है उत्तरपद जिसके ऐसा द्विगुसमास अपुंसि अर्थात् पुंलिंगवर्जित स्त्रीनपुंसक लिंगके विषे हो और अन् प्रत्ययान्त उत्तरपद शब्दका जो अन्त्य नकार है उसका लोप हो जैसें ( त्रिखट्व त्रिखट्वी त्रितक्ष त्रितक्षी ) यह उदाहरण हैं ( त्रितक्ष त्रितक्षी ) इसमें तक्षन् शब्दका अन्त्य नकार लोप होगया है ॥ ४१ ॥

॥ इति स्त्रीनपुंसकसंग्रहवर्ग ॥

त्रिपु पात्री पुटी वाटी पेटी कुवलदा-डिमौ ॥

॥ इति त्रिलिङ्गशेषसंग्रहः ॥

इसके अनन्तर त्रिलिंगसंग्रहवर्ग कहते हैं पात्री आदिक दाडिमान्त शब्द तीनों लिंगमें होवे है. जैसे ( पात्री पात्र.—पात्र ) इसीप्रकार पुटी आदिक शब्द तीनों लिंगमें जाननें योग्य है पात्री यह नाम पात्रका है पुटी यह नाम मट्टीके पात्र विशेषका है वाटी यह नाम मार्गका है. इसकों वाट कहते हैं पेटी यह नाम पिटारीका है कुवल यह नाम बदरीफलका है. दाडिम यह नाम अनारका है

॥ इतित्रिलिंगसंग्रहवर्ग. ॥

परं लिङ्गं स्वप्रधाने द्वन्द्वे तत्पुरुषेऽपि तत् ॥ ४२॥ अर्थान्ताः प्राप्तापन्नपूर्वा परोपगाः॥ तद्धितार्थो द्विगुः संख्यासर्वनामतदन्तकाः ॥४३॥

स्वप्रधान नाम उभयपदप्रधान ऐसे इतरेतर संज्ञिक द्वंद्व समासकेविषैं और तत्पुरुष समासके विषै जो कि पर लिंग अर्थात् अगलेपदमें स्थित लिंग है वह ही लिंग होवे है तहाँ द्वंद्वके विषै जैसें ( कुक्कुट मयूर्यौ इमे—मयूरीकु-क्कुटौ इमौ ) और तत्पुरुषके विषै जैसे—( धान्येन अर्थ धान्यार्थ सर्पात् भीति. सर्पभीति ) इत्यादिक जाननें ॥ ४२ ॥ कहे हुए तत्पुरुष लिंगका अपवाद कहते है तत्पुरुष समासके विषै अर्थ शब्द है अन्तमें जिनके ऐसे शब्द परोपग अर्थात् विशेष्यलिंग होतेहैं जैसें ( द्विजार्थ. सूपः

द्विजार्था यवागूः द्विजार्थं पयः ) इत्यादिक और आदि उपसर्ग और अलं शब्द और प्राप्त शब्द और आपन्न शब्द हैं पूर्व जिसके ऐसे शब्दभी परोपग अर्थात् विशेष्यलिंग होवे हैं. तहाँ प्रादि पूर्व जैसें ( अतिमालो-हारः अतिमालेयं अतिमालमिदं ) और अलंपूर्व जैसें ( अलं कुमारिरियं अलंकुमा-रिरियं अलंकुमारि इदम् ) और प्राप्तपूर्व जैसें ( प्राप्तजीविको द्विजः प्राप्तजीविका स्त्री प्राप्तजीविकमिदम् ) और आपन्नपूर्व जैसें ( आपन्नजीविकः ) इत्यादिक और तद्धितार्थ द्विगुसमास विशेष्यलिंग होवै है. जैसें ( पंचकपालः पुरोडाशः पंचकपालं हविः ) इत्यादिक जाननें. संख्या शब्द और सर्वनाम संज्ञिक और वहही संख्या शब्द और सर्वनाम संज्ञिक हैं अन्तमें जिनके ऐसे शब्द परगामी अर्थात् विशे-ष्यलिंग होवे हैं. तहां संख्याशब्द जैसें। एकः पुमान् एकं कुलं एका स्त्री ) इत्यादिक संख्याके विषें विंशत्यादिक तथा शता-दिकका लिंग पीछें निर्णयकर चुके और सर्व नाम जैसें ( सर्वो देशः सर्वा नदी सर्वं जलम् ) इत्यादिक और संख्यांतक जैसें ( ऊनत्रयः ऊनतिस्रः ऊनत्रीणि ) इत्या-दिक और सर्वनामांतक जैसें ( परमसर्वः परमसर्वा परमसर्वम् ) इत्यादिक ॥ ४३ ॥

बहुव्रीहिरदिङ्नाम्नामुन्नेयं तदुदाहृत-म् ॥ गुणद्रव्यक्रियायोगोपाधिभिः परगामिनः ॥ ४४ ॥ कृतः कर्त्रर्य-संज्ञायां कृत्याः कर्तरि कर्मणि ॥ अणाद्यन्तास्तेन रक्ताद्यर्थे नानार्थभे-दकाः ॥ ४५ ॥

अदिङ्नाम्नां अर्थात् दिक्शब्दसें वर्जित जो नाम हैं उनका जो बहुव्रीहिस-मास है वह विशेष्यलिंग होवे है. उसका उदाहरण स्वयंही संभावना करनेयोग्य है. जैसें ( बहुधनः पुमान् बहुधना स्त्री बहुध-नमिदं कुलम् ) इत्यादिक अदिङ्नाम्नाम् ऐसा क्यों कहाकि जैसें ( दक्षिणपूर्वादिक् यह बहुव्रीहि विशेष्यलिंग नहीं होता किन्तु दिक्वाचक होनेंसें स्त्रीलिंग है. जैसें दक्षि-णपूर्वा दिक् गुणयोग और द्रव्ययोग और क्रियायोग इनकरके जो उपाधिनाम विशे-षण हैं वह विशेष्यके विषें प्रवृत्त होवैं तो परगामी अर्थात् विशेष्यलिंग होवैं हैं तहाँ गुणयोग करकें जैसें ( गंधवती पृथ्वी गंधवानश्मा गंधवत्कुसुमम् ) और द्रव्ययो-गकरकें जैसें ( दण्डिनी स्त्री ) इत्यादिक और क्रिया योगकरकें जैसें ( पाचकः पुरुषः पाचिका स्त्री ) इत्यादिक जाननें ॥ ४४ ॥ असंज्ञाके विषें कर्त्तामें जो कृत्प्रत्यय होवे हैं वहभी विशेष्यलिंग होवे हैं. जैसें ( कर्त्ता पुमान् कर्तृ कलत्रम् ) इत्यादिक असंज्ञायां ऐसा क्यों कहाकि प्रजा हरिः इत्यादिक संज्ञार्थमें तीनों लिंग नहीं होते. और कर्म और कर्त्ताके विषें वर्त्तमान हुए कृत्यप्रत्यय विशेष्यलिंग होवैं हैं तहाँ कर्त्ताके विषें जैसें ( वास्तव्योयम् वास्तव्या सा—वास्तव्यं तव)

इत्यादिक और कर्मकेविषे जैसें (कर्त्तव्या भक्तिः कर्त्तव्यो धर्मस्त्वया) इत्यादिक जाननें प्रेन रक्तादिक अर्थके विषें जो कि अणादि तद्धित प्रत्ययान्त शब्द हैं वह अनेक अर्थोंके भेदक अर्थात् विशेषण हुए विशेष्यलिंग होवे हैं जैसें कुसुभकरकें रँगाहुआ वस्त्र कौसुभ संज्ञिक है. इसका उदाहरण यह है (कौसुभी शाटी कौसुभ पटः कौसुभ वास.) इत्यादिक रक्ताद्यर्थे इसमें जो आदिशब्द है उससें यह उदाहरण है कि मथुरासें आया हुआ माथुरसंज्ञिक है. जैसें (माथुरोऽय माथुरी इय) इत्यादिक जाननें ॥ ४५ ॥

पट्संज्ञकास्त्रिपु समा युष्मदस्मत्तिङव्ययम् ॥ परं विरोधे शेषं तु ज्ञेयं शिष्टप्रयोगतः ॥ ४६ ॥

॥ इति लिंगादिसंग्रहवर्गः ॥

षट्संज्ञक षान्त नान्त संख्या और कतिशब्द यह तीनों लिंगमें समानरूप है अर्थात् इन शब्दोंके रूप तीनों लिंगमें एकसे होते हैं और बहुवचन होते है जैसे (पंडिमे पंडिमा. पडिमानि पंचपुरुषा पंचस्त्रियः पंचकुलानि कतिपुरुषा. कतिस्त्रिय) इत्यादिक जाननें युष्मद् अस्मद् शब्द और तिङन्त शब्द और अव्यय यहभी तीनोंलिंगमें समानरूप होते हैं युष्मद् शब्द जैसें (त्व पुरुष त्व स्त्री त्व कलत्रम्) और अस्मद् शब्द जैसें (अह पुरुष अह स्त्री अह कलत्रम्) और तिङन्तशब्द जैसें (स्थाली भवति घटो भवति पात्रं भवति) और अव्यय जैस (उच्चैः दाराः उच्चै. स्त्री उच्चैः कलत्रम्) इत्यादिक जानें पूर्वका परसें विरोध होनेपर परलिंगविधि प्रवृत्त होवे है जैसें मानुषशब्दमें (कषणभमरोपान्ताः) इस पूर्वविधिसें पुलिंगता प्राप्त होवे है परंतु द्विचतु.षट्पदेति इस उत्तरविधान कर स्त्री पुलिंगता निश्चयकरने योग्य है जैसें (मानुषी इय मानुषोयम्) इत्यादिक और शेष अर्थात् इसग्रथमें नही कहाहुआ नाम लिंग शिष्ट नाम भाष्यकारादिक महाकवियोंके प्रयोगसें जाननें योग्य है ॥ ४६ ॥

॥ इति लिङ्गादिसंग्रहवर्गः ॥ ५ ॥

इत्यमरसिंहकृतौ नामलिङ्गानुशासने ॥ सामान्यकाण्डस्तृतीयः साङ्ग एव समर्थितः ॥ ४७ ॥

तृतीयं काण्डं संपूर्णम् ॥

॥ समाप्तोऽयं ग्रन्थः ॥

इसप्रकार अमरसिंहकी कृति, नाम और लिंगोंके अनुशासन अर्थात् जतानेवाले शास्त्रमें तृतीय सामान्य नाम कांड अर्थात् वर्गसमूह अंगोंसहित निरूपण किया है ॥ ४७ ॥

संचिताऽमरसिंहेन नामलिंगस्वधाबुधाः ॥ तां पिबन्ति मयाद्याज्ञान् मत्वाक्षय्यां च पायिता ॥ १ ॥

इतिश्रीमदमरसिंहकृतौ श्रीपाठकमंगलसेनात्मजकाशिरामविरचितभाषाटीकायां तृतीयकाण्डः समाप्तः ॥ ३ ॥

## श्लोक

सन्मंगलानुसृतमंगलसेनसूनुः कृष्णाप्रकाशितहृदंबुजकाशिरामः॥सत्पाठकान्वयहरिस्तवपाठको यो-ढाढौलिविप्रवरमौलिकृतप्रणामः॥१॥हरिप्रसादायहरिप्रसादाद्विवृत्य दत्ताऽमरकोशभाषा ॥ भुजेषु खंडेन्दुमितं हि संवन्नभस्य मासेसितविष्णुतिथ्याम्॥२॥

## दोहा

सुजलरामगंगासरित, अरुसुरगंगापास॥शंभलपश्चिमदिशि निकट,ग्रामढढौलिनिवास ॥१॥ श्रीसन्मंगलमूर्तिमय, मंगलसेनसुजात ॥ श्रुतिपाठक पाठकसुकुल,काशिरामविख्यात॥२॥ हरिप्रसादहितविरचितिन, हरिप्रसादहितदीन ॥ अमरकोशभाषातिलक अमरकीर्तिछितिकीन ॥ ३ ॥ संवत् भुजशरअंकछिति, भाद्रमासउजियार ॥ हरितिथिहरिरिपुगुरुदिवस पूरणकरचौसुधार ॥ ४ ॥

हरिप्रसाद भगीरथजी.

ठि०—कालिकादेविरोड़ रामवाड़ी

मुम्बई.

श्रीः ।

# अथमूलस्थशब्दानामकारादिक्रमेण

## शब्दानुक्रमणिका

इत्यनुक्रमणिका ।

# लघुसिद्धान्तकौमुदी-भाषाटीका.

यह ग्रंथ श्रीयुत् वरदराजका बनाया हुवा अति उत्तम है. कि ऐसी सरलरीतसे इसकी प्रक्रिया कही है, जिसके पढ़नेसे अतिशीघ्र बालकभी व्याकरणके पूर्ण ज्ञाता हो, व्याकरणशून्य उलूकोंको सूर्यसे अन्धे करते हुये सभावोंमे गर्जते हैं. परंतु संस्कृत होनेसे जल्दी नादान बालकोंके जेहनमें नहीं चढ़ताथा. इसलिये अनेक विद्यार्थिप्रतिपालकपुरुषोंकी प्रेरणासे इसकी भाषाटीका बेरीनिवासी श्रीयुतराजवैद्य रविदत्तशास्त्रीके द्वारा स्पष्टरीतसे करवायके तथा सुमेरपुरनिवासिविद्वद्वररामभद्रशास्त्रीसे शुद्ध करवायके छपकर तय्यार है. इसकी ऐसी सरल सुबोध भाषाटीका है, कि जिसके बांचनेहीसे विद्यार्थी लोग अर्थके ज्ञाता होंगे. विशेष प्रशंसा तो कहाँतक करैं.? व्याकरणकी इच्छावाले सुजनजनोंके दृष्टिगोचर होनेसे मालुम होगा

## व्याकरणग्रन्थाः

| नाम | किं० | डा०म० |
|---|---|---|
| सिद्धान्तकौमुदी अष्टाध्यायी सूत्रपाठ, गणपाठ, धातुपाठ, लिङ्गानुशासन और सूत्रोंकी सूचीसहित अतिउत्तम जिल्द | २-४ | ०-६ |
| लघुसिद्धान्तकौमुदी सटिप्पण तथा अकारादिसूत्रानुक्रमसहित | ०-४ | ०-२ |
| सिद्धान्तचन्द्रिका सुबोधिनी और तत्वदीपिका टीकासह संपूर्ण सुन्दर जिल्दबंद | ४-० | ०-८ |
| सिद्धान्तचन्द्रिका सुबोधिनी और तत्वदीपिका टीका उत्तरार्ध | २-० | ०-४ |
| परिभाषेन्दुशेखर अम्बाकर्तृक टीकासह | १-८ | ०-२ |
| अष्टाध्यायी पाणिनिकी | ०-४ | ०-१ |
| सारस्वतप्रसादटीका पूर्वार्ध | ०-१४ | ०-२ |
| सारस्वत मूल पूर्वार्धखुला | ०-६ | ०-२ |
| सारस्वत तीनो आवृत्ति अकारादिसूत्रानुक्रम तथा अष्टाध्यायीसूत्रपाठसहीत | ०-१४ | ०-[illegible] |
| सारस्वतपूर्वार्द्ध गुटका सटिप्पण | ०-६ | ०-[illegible] |
| धातुरूपावलि | ०-३ | ०-[illegible] |
| शब्दरूपावलि एकाक्षरीकोशसहित | ०-२ | ०-[illegible] |
| कातन्त्ररूपमालाव्याकरणम् | १-० | ०-[illegible] |
| समासचक्र | ०-१ | ०-[illegible] |
| रामचंद्रिकानामशब्दरूपावलिः | ०-४ | ०-[illegible] |
| सूत्रपाठ, गणपाठ, धातुपाठ, लिङ्गानुशासनपाठ ( पाठचतुष्टय ) | १-० | ०-[illegible] |
| सारस्वतचन्द्रकीर्तिटीकासहितपू० रफ कागद | १-० | ०-३ |
| " " ग्लेज कागद | १-४ | ०-[illegible] |
| मध्यसिद्धान्तकौमुदी टिप्पणीसहिता | १-० | ०-३ |
| संस्कृतशिक्षामंजरीप्रथमभागः | ०-१॥ | ०-[illegible] |
| संस्कृतप्रवेशिनी | ०-२ | ०-[illegible] |
| संस्कृतशिक्षामंजरी द्वितीयभागः | ०-३ | ०-[illegible] |